दो कलिमे ज़बान पर (पढ़ने में) हलके, मीज़ाने अ़मल में (क़ियामत में) भारी होंगे, ख़ुदा को महबूब हैं (वह दो कलिमे यह हैं)

(1) سُبْحَانَ اللّٰهِ وَبِحَمْدِهٖ

(2) سُبْحَانَ اللّٰهِ الْعَظِيْمِ

كَلِمَتَانِ خَفِيْفَتَانِ عَلَى اللِّسَانِ ثَقِيْلَتَانِ فِى الْمِيْزَانِ حَبِيْبَتَانِ عِنْدَ الرَّحْمٰنِ سُبْحَانَ اللّٰهِ وَبِحَمْدِهٖ سُبْحَانَ اللّٰهِ الْعَظِيْمِ

(बुख़ारी)

हर मुसलमान को चाहिए कि इन कलिमों को हर दिन सुबह व शाम कम से कम एक बार ज़रूर पढ़ लिया करे:

---



اَسْتَغْفِرُ اللّٰهَ الَّذِىْ لَاۤ اِلٰهَ اِلَّا هُوَ الْحَىُّ الْقَيُّوْمُ وَاَتُوْبُ اِلَيْهِ

तर्जुमा : मैं बख़्शिश चाहता हूँ अल्लाह से, उसके सिवा कोई माबूद नहीं, वह हमेशा रहने वाला और ज़िन्दा है और मैं उसकी तरफ़ रुजू होता हूँ।

फ़ज़ीलत : जो शख़्स यह पढ़ेगा उसके तमाम गुनाह माफ़ होजाएँगे। हदीस शरीफ़ में है कि जो शख़्स फ़जर और अ़सर की नमाज़ के बाद तीन बार यह दुआ पढ़ेगा उसके तमाम गुनाह माफ़ होजाएँगे चाहे वे गुनाह समुद्र के बराबर हों।

---



رَبِّىْۤ اَنِّىْ مَغْلُوْبٌ فَانْتَصِرْ

तर्जुमा : ऐ अल्लाह मैं लाचार हूँ मेरी मदद फ़रमा।

फ़ज़ीलत : यह दुआ हज़रत नूह अ़लैहिस्सलाम की है, मुसीबत, तकलीफ़ और क़र्ज़ में फंसा हुआ शख़्स ज़्यादा से ज़्यादा तादाद में पढ़े। तो बहुत फ़ायदा होगा, इसे सुबह व शाम सात या ग्यारह बार पढ़ लेना बेहतर है।

---

اَللّٰهُمَّ اِنِّىْۤ اَسْئَلُكَ الْجَنَّةَ الْفِرْدَوْسَ

तर्जुमा : ऐ अल्लाह बेशक मैं सवाल करता हूँ जन्नतुल फ़िरदौस के लिए।

---

فَاللّٰهُ خَيْرٌ حٰفِظًا وَّهُوَ اَرْحَمُ الرّٰحِمِيْنَ

(यूसुफ़, 64)

तर्जुमा : पस अल्लाह बेहतरीन हिफ़ाज़त करने वाला और सबसे ज़्यादा मेहरबान है।

फ़ज़ीलत : जिस शख़्स को दुश्मन का ख़ौफ़ हो या और किसी तरह की मुसीबत हो तो इस दुआ को ज़्यादा से ज़्यादा तादाद में पढ़ता रहे इन्शाअल्लाह मुसीबत टल जाएगी। बेहतर है कि सुबह व शाम (11) बार पढ़े इसके विर्द से हिफ़ाज़त व निगरानी होगी। जिसे अपनी याद-दाश्त मज़बूत करनी हो उसे चाहिए कि नमाज़ में अत्तहिय्यात के बाद सलाम फेरने से पहले इसको पढ़े।

● हज़रत आइशा (रज़ि०) की रिवायत से मालूम होता है कि आँहज़रत सल्लल्लाहु अ़लैहि व सल्लम ने अपने अहले-बैत को जमा करके फरमाया:

जब तुम में से किसी को ग़म या तक्लीफ़ पहुँचे तो यूँ कहे:

اَللّٰهُ اَللّٰهُ رَبِّيْ لَا اُشْرِكُ بِهٖ شَيْئًا

(इब्ने हिब्बान)

---

حَسْبُنَا اللّٰهُ وَنِعْمَ الْوَكِيْلُ عَلَى اللّٰهِ تَوَكَّلْنَا

तर्जुमा : अल्लाह हमारे लिए काफी है और बेहतरीन कार-साज़ है।

फ़ज़ीलत : हज़रत अब्दुल्लाह बिन अब्बास रज़ि० रिवायत करते हैं कि जब सय्यिदिना हज़रत इबराहीम (अ़लैहि०) को नमरूद ने आग में डाला तो आपने यह दुआ़ पढ़ी थी और इसकी बरकत से आप आग से मेहफ़ूज़ रहे। इसलिए इस दुआ़ को हर मुसीबत, ग़म और दुख में ज़्यादा से ज़्यादा तादाद में पढ़ना चाहिए।

---

لَآ اِلٰهَ اِلَّآ اَنْتَ سُبْحٰنَكَ اِنِّيْ كُنْتُ مِنَ الظّٰلِمِيْنَ

(अम्बिया, 87)

तर्जुमा : कोई माबूद नहीं उसके सिवा वह ज़ात पाक है, बेशक मैं ज़ालिमों में से हूँ।

फ़ज़ीलत : कई बुज़ुर्गों का कहना है कि क़ुरआन की इस आयते मुबारका में इस्मे-आज़म है। किसी भी आफ़त और मुसीबत के वक़्त पढ़ने से बहुत फ़ायदे होते हैं।



जब हज़रत यूनुस (अ़लैहि०) को मछली निगल गई थी तो आपने मछली के पेट में इसका विर्द किया था।



اَللّٰهُمَّ اِنَّا نَجْعَلُكَ فِيْ نُحُوْرِهِمْ

وَنَعُوْذُبِكَ مِنْ شُرُوْرِهِمْ

तर्जुमा : ऐ अल्लाह हम दुश्मनों के लिए उनके मुक़ाबले में तुझे रखते हैं और उनकी शरारतों से बचने के लिए तेरी पनाह मांगते हैं।

फ़ज़ीलत : पाकीज़गी और पाबन्दी के साथ हर दिन दुआ़ का विर्द ज़्यादा से ज़्यादा तादाद में करने से कई फ़ायदे हैं। रिवायत है कि जब हुज़ूर (सल्ल०) को क़ौम की तरफ़ से कोई डर या ख़ौफ़ महसूस होता तो आप इसे ज़्यादा से ज़्यादा पढ़ते।



وَاُفَوِّضُ اَمْرِيْٓ اِلَى اللّٰهِ

اِنَّ اللّٰهَ بَصِيْرٌ بِالْعِبَادِ (मुअ्मिन, 44)

तर्जुमा : और मैं अपने काम अल्लाह पर छोड़ता हूँ बेशक अल्लाह सब बन्दों का निगहबान है।

फ़ज़ीलत :

(1) जब लोगों की तरफ़ से तक्लीफ़ और परेशानी होती

हो तो इसका ज़्यादा से ज़्यादा विर्द हर तकलीफ़ से निजात देगा।

(2) जिस शख़्स पर मुक़द्दमा चलता हो या उसको उसका हक़ न मिले तो हर दिन 100 बार पढ़ने से इन्शाअल्लाह उसे कामयाबी होगी।



رَبِّ يَسِّرْ وَلَا تُعَسِّرْ وَتَمِّمْ
بِالْخَيْرِ وَبِكَ نَسْتَعِيْنُ

तर्जुमा : ऐ मेरे ख़ुदा आसान कर और मुश्किल न कर और भलाई के साथ पूरा कर और हम तुझसे मदद मांगते हैं।

फ़ज़ीलत : किसी काम में मुश्किलात का सामना हो तो नमाज़े इशा के बाद (100) सौ बार पढ़े और हर नमाज़ के बाद ग्यारह (11) बार पढ़ने से भी कामयाबी हासिल होती है। हर तरह की मुसीबत, परेशानी दूर होगी और हर काम का अच्छा नतीजा निकलेगा और ख़ुदा की मदद हासिल होगी।



وَاللّٰهُ اَعْلَمُ بِاَعْدَآئِكُمْ وَكَفٰى بِاللّٰهِ وَلِيًّا
وَّكَفٰى بِاللّٰهِ نَصِيْرًا (अन निसा, 45)

तर्जुमा : और अल्लाह तुम्हारे दुश्मनों को अच्छी तरह जानता है और अल्लाह काफ़ी दोस्त है और अल्लाह काफ़ी मददगार है।

फ़ज़ीलत : जब किसी दुश्मन से डर और नुक़सान का ख़तरा



हो तो इसका विर्द ज़्यादा से ज़्यादा तादाद में करना चाहिए, इसकी बरकत से दुश्मन नुक़सान नहीं पहुँचा सकेगा बल्कि विर्द करने वाला दुश्मन पर ग़ालिब रहेगा।



اَللّٰهُ حَفِيْظٌ لَّطِيْفٌ قَدِيْمٌ اَزَلِيٌّ
حَيٌّ قَيُّوْمٌ لَّا يَنَامُ

तर्जुमा : अल्लाह हिफ़ाज़त करने वाला, मेहरबान, हमेशा रहने वाला, ज़िन्दा रहने वाला, जिसे कभी नीन्द नहीं आती।

फ़ज़ीलत : जो शख़्स सफ़र में सात बार पढ़े या लिख कर रखे उसे किसी हादसे का सामना न होगा, लिख कर पेटी में रखने वाले को चोरी का ख़तरा न होगा। हर दिन सुबह व शाम ग्यारह बार पढ़ने वाला अमन में रहेगा।



يَا بَدِيْعَ الْعَجَآئِبِ بِالْخَيْرِ يَا بَدِيْعُ

तर्जुमा : ऐ अजीब चीज़ों को भलाई के साथ पैदा करने वाले ऐ नई चीज़ों के ख़ालिक़।

फ़ज़ीलत : जब किसी को कोई ज़रूरत हो तो 12 दिन तक हर दिन 13 सौ बार पढ़े इन्शाअल्लाह उसकी ज़रूरत पूरी होगी, हर दिन 100 बार पढ़ने से भी कामयाबी होगी। बहुत छोटी

लेकिन बहुत काम की दुआ है, इस का पढ़ने वाला हर तरह की भलाई से माला-माल हो जाएगा।



لَآ اِلٰهَ اِلَّا اللّٰهُ الْمَلِكُ الْحَقُّ الْمُبِيْنُ مُحَمَّدٌ رَّسُوْلُ اللّٰهِ
صَادِقُ الْوَعْدِ الْاَمِيْنُ

तर्जुमा : नहीं है कोई सच्चा माबूद सिवा ख़ुदा के वह बादशाह हक़ और ज़ाहिर है, मुहम्मद अल्लाह के रसूल और वादे के सच्चे अमानतदार हैं।

फ़ज़ीलत : जो इनसान हर दिन सौ (100) बार उसका विर्द करेगा उसकी रोज़ी में बरकत होगी, अज़ाबे क़ब्र से बचा रहेगा, मौत के वक़्त उसकी रूह के जन्नत में दाख़िले के लिए तमाम दरवाज़े खुल जाएँगे, यह कलिमा रौज़ए अनवर (सल्ल०) की जाली मुबारक पर भी लिखा गया है, हज़रत अली (रज़ि०) से रिवायत है।



يَا حَيُّ يَا قَيُّوْمُ بِرَحْمَتِكَ اَسْتَغِيْثُ

तर्जुमा : ऐ हमेशा जिन्दा रहने वाले और सबको क़ायम रखने वाले तेरी रहमत का वासता देकर फ़रयाद चाहता हूँ।

फ़ज़ीलत : हदीस शरीफ़ में आया है कि आँहज़रत सल्लल्लाहु अलैहि व सल्लम फ़िक्र व परेशानी के वक़्त पढ़ते थे।

फ़जर के फ़र्ज़ और सुन्नत के बीच (40) बार पढ़ने से हर



तरह की फ़िक्र, परेशानी और तकलीफ़ से निजात मिलती है और अगर क़र्ज़दार हो तो हर दिन सौ (100) बार पढ़ने से क़र्ज़ से निजात मिलती है।

اَللّٰهُمَّ اَجِرْنِيْ مِنَ النَّارِ

तर्जुमा : ऐ अल्लाह मुझे दोज़ख़ की आग से बचा।

फ़ज़ीलत : फ़जर की नमाज़ के बाद अपनी जगह से उठे बग़ैर और किसी से बात किए बिना पढ़ता रहे और अगर उसी दिन या रात को मौत आजाए तो परवरदिगार उसे शहादत का दर्जा अता करेगा।

بِسْمِ اللّٰهِ الرَّحْمٰنِ الرَّحِيْمِ

शुरू अल्लाह के नाम से जो बड़ा मेहरबान निहायत रहम वाला है।

فَذَرْنِيْ وَمَنْ يُّكَذِّبُ بِهٰذَا الْحَدِيْثِ ؕ سَنَسْتَدْرِجُهُمْ
مِّنْ حَيْثُ لَا يَعْلَمُوْنَ ۝ وَاُمْلِيْ لَهُمْ ؕ اِنَّ كَيْدِيْ
مَتِيْنٌ ۝

(अल् क़लम, 44 - 45)

तर्जुमा : तो जो इस बात को झुठलाता है, उसे मुझ पर छोड़ दो, क़रीब है कि हम उन्हें धीरे धीरे लेजाएँगे, जहाँ से उन्हें ख़बर न होगी और मैं उन्हें ढील दूँगा बेशक मेरी छुपी तदबीर बहुत पक्की है।

तफ़सील : मैं उसको सज़ा दूँगा अपने अज़ाब की इस तरह कि उसे गुनाहों और नाफ़रमानियों के बा वजूद सेहत, रोज़ी सब कुछ मिलता रहेगा और वह दम-बदम अज़ाब के क़रीब होता जाएगा।

كٓهٰيٰعٓصٓ كِفَايَتُنَا حٰمٓ عٓسٓقٓ حِمَايَتُنَا

فَسَيَكْفِيْكَهُمُ اللّٰهُ ۚ وَهُوَ السَّمِيْعُ الْعَلِيْمُ ۝
(अल् बक़रह, 137)

तर्जुमा : यानी फिर क़रीब ही किफ़ायत करेंगे, ख़ुदा तआ़ला उनको और वह सुनने वाला और जानने वाला है।

फ़ज़ीलत : यह क़ुरआन शरीफ़ के अल्फ़ाज़ हैं। इन की हक़ीक़त अल्लाह ही को मालूम है, दुश्मनी और हसद करने वालों से बचने के लिए बहुत ही फ़ायदे मन्द है, जो हाकिम नाराज़ हो तो तीन बार इस आयत को पढ़ कर हाथों पर दम करके पूरे बदन पर हाथ फेरे तो हाकिम मेहरबान हो जाएगा। हर दिन सुबह व शाम सात बार पढ़ने से अल्लाह तआ़ला हर आफ़त व मुसीबत से मेहफ़ूज़ रखेगा।

بِسْمِ اللّٰهِ الَّذِىْ لَا يَضُرُّ مَعَ اسْمِهٖ شَىْءٌ فِى الْاَرْضِ وَلَا فِى السَّمَآءِ

وَهُوَ السَّمِيْعُ الْعَلِيْمُ ۝

तर्जुमा : अल्लाह के नाम के साथ कोई चीज़ न ज़मीन पर नुक़सान पहुँचाती है न आसमान से और वह सब सुनने वाला और जानने वाला है।

फ़ज़ीलत : हदीस शरीफ़ में इस दुआ़ की बड़ी फ़ज़ीलत आई है और अचानक आफ़तों से और भ्यानक बीमारियों से बचा रहेगा। सुबह व शाम यह दुआ़ तीन बार पढ़ने से हर आफ़त व मुसीबत से बचाएगी। बच्चे को अगर नज़र होजाए तो इस दुआ़ को पढ़ कर दम करने से आराम पाएगा और खाने पीने की चीज़ों पर दम करने से हर बीमारी से मेहफ़ूज़ रहेगा।



فَسَهِّلْ يَا اِلٰهِىْ كُلَّ صَعْبٍ بِحُرْمَةِ سَيِّدِ الْاَبْرَارِ سَهِّلْ

तर्जुमा : ऐ अल्लाह! तू हर मुश्किल को आसान कर दे हुज़ूर मुहम्मद मुस्तफ़ा सल्लल्लाहु अ़लैहि व सल्लम के तुफ़ैल से।

फ़ज़ीलत : यह दुआ़ हर नमाज़ के बाद पढ़ने से इन्शाअल्लाह तआ़ला जो इच्छा व तमन्ना होगी पूरी होगी, तीन बार पढ़ना बेहतर है।

رَضِيْتُ بِاللّٰهِ رَبًّا وَّبِالْاِسْلَامِ دِيْنًا وَّبِمُحَمَّدٍ نَّبِيًّا

तर्जुमा : हम ख़ुश हुए अल्लाह के रब होने पर और इस्लाम के दीन होने पर और हज़रत मुहम्मद (सल्ल०) के नबी होने पर।

फ़ज़ीलत : हदीस शरीफ़ में है कि मुहम्मद मुस्तफ़ा सल्लल्लाहु अ़लैहि व सल्लम ने फ़रमाया कि जो शख़्स इस दुआ़ को सुबह व शाम नमाज़ के बाद तीन-तीन बार पढ़ेगा तो उसको क़ियामत के दिन अल्लाह तआ़ला अपनी रहमत से माला-माल करदेंगे।

---

رَبِّ اغْفِرْ وَارْحَمْ وَاَنْتَ خَيْرُ الرّٰحِمِيْنَ ۝
(अल् मुअ्मिनून, 118)

तर्जुमा : ऐ मेरे परवरदिगार! (हमारे क़ुसूर) माफ़ कर और (हमारे हाल पर) रहम फ़रमा और तू (सब) रहम करने वालों से बेहतर (रहम करने वाला) है।



يَاخَالِصُ يَامُخْلِصُ يَاخَلَاصُ بِحَقِّ مِهْتَرْ خِضَرْ وَالْيَاسَ عَلَيْهِمَا الصَّلٰوةُ وَالسَّلَامُ ۔

तर्जुमा ऐ बख्शने वाले! ऐ निजात देने वाले! ऐ फ़तह देने वाले! हजरत खिज़र अलैहि० और हजरत इल्यास अलैहि० के तुफ़ैल से।

फ़ज़ीलत किसी शख्स को मुकदमे या कर्ज़ में परेशानी हो या कोई मुसीबत या आफत से बचने के लिए हर रात को 27 बार पढ़ने से बहुत से फायदे हैं।



فَكَشَفْنَا عَنْكَ غِطَاءَكَ فَبَصَرُكَ الْيَوْمَ حَدِيْدٌ

(सूरए काफ, 22)

तर्जुमा हमने तुम्हारे ऊपर से तुम्हारी गफलत का पर्दा हटा लिया है इस लिए आज तुम्हारी आँखो की रौशनी बहुत तेज है।

फ़ज़ीलत यह कुरआनी आयत सूरए काफ की है, आँखो की रौशनी के लिए हर नमाज के बाद सात या तीन बार पढ़ कर अँगूठों पर दम करके आँखो पर फेरने से आँखो की रौशनी कायम रहेगी। अगर कम होगी तो और बढ़ जाएगी।



اَللّٰهُمَّ اِنِّیْ اَسْئَلُكَ الْعَفْوَ وَالْعَافِيَةَ فِیْ دِيْنِیْ وَدُنْيَایَ وَاَهْلِیْ وَمَالِیْ ۔

तर्जुमा ऐ अल्लाह! मैं तुझसे अपने रिश्तेदारो और नातेदारो और औलाद के लिए माफी चाहता हूँ और अपने माल व जान की हिफाजत चाहता हूँ।



फ़ज़ीलत हजरत मुहम्मद मुस्तफा सल्लल्लाहु अलैहि व सल्लम ने फरमाया कि इस दुआ के पढ़ने से दुनिया और आखिरत की सलामती और अपने बाल बच्चों और माल व दौलत की हिफाजत होगी, सुबह व शाम नमाज के बाद तीन-तीन बार पढ़ें।



اَللّٰهُمَّ لَا تُهْلِكْنَا فُجَاءَةً وَّلَا تَاْخُذْنَا بَغْتَةً وَّلَا تُغْفِلْنَا عَنْ حَقٍّ وَّلَا وَصِيَّةٍ ۔

तर्जुमा ऐ अल्लाह हम को अचानक मौत न देना और अचानक बीमारी न देना और अचानक हमारी पकड़ न करना और किसी का हक आदा करने और वसिय्यत पर अमल करने से गाफिल न करना।

फ़ज़ीलत यह दुआ हर दिन पढ़ने से अचानक हार्ट-फेल की बीमारी से और बिना वसिय्यत की बीमारी से बचा रहेगा।



اَللّٰهُمَّ عَافِنِیْ فِیْ بَدَنِیْ اَللّٰهُمَّ عَافِنِیْ فِیْ سَمْعِیْ اَللّٰهُمَّ عَافِنِیْ فِیْ بَصَرِیْ لَا اِلٰهَ اِلَّا اَنْتَ ۔

तर्जुमा ऐ अल्लाह मेरे पूरे बदन में और मेरे कान में और मेरी आँखो में तन्दुरुस्ती अता कर, तेरे सिवा कोई बन्दगी के लायक नहीं।

फ़ज़ीलत यह दुआ तन्दुरुस्ती के लिए है, सुबह व शाम ग्यारह ग्यारह बार पढ़ने से बहुत सवाब होगा और बहुत फायदे वाली है।

اَفْضَلُ الذِّكْرِ لَآ اِلٰهَ اِلَّا اللّٰهُ

وَاَفْضَلُ الدُّعَآءِ اَلْحَمْدُ لِلّٰهِ ؕ

तर्जुमा : बेहतरीन ज़िक्र لَآ اِلٰهَ اِلَّا اللّٰهُ है
और बेहतरीन दुआ اَلْحَمْدُ لِلّٰهِ ؕ

तशरीह : बेहतरीन ज़िक्र لَآ اِلٰهَ اِلَّا اللّٰهُ दीने इस्लाम की बुनियाद है, इसलिए बेहतरीन ज़िक्र لَآ اِلٰهَ اِلَّا اللّٰهُ का इक़रार व इज़हार है, और सबसे बेहतरीन दुआ अल्लाह तआ़ला की नेमतों का एतिराफ़ करना और उसका शुक्र करना है।



اَللّٰهُمَّ اِنِّیْ اَعُوْذُبِكَ مِنَ الْكُفْرِ فِى النَّزْعِ وَاَعُوْذُبِكَ مِنَ الْفَقْرِ

فِى الشَّيْبِ وَاَعُوْذُبِكَ مِنَ الْعِلَّةِ فِى الْغُرْبَةِ ؕ

तर्जुमा : ऐ अल्लाह मैं तुझ से पनाह मांगता हूँ जान निकलते वक़्त कुफ्र से, तेरी पनाह मांगता हूँ, बुढ़ापे में कमज़ोरी और मुहताजी से, मैं पनाह मांगता हूँ ग़रीबी और बीमारी से।

फ़ज़ीलत : हज़रत शैख़ अब्दुल क़ादिर जीलानी (रह०) फ़रमाते हैं यह दुआ हज़रत उवैसे क़रनी (रज़ि०) की है, जो शख़्स हर नमाज़ के बाद पाँच बार पढ़ेगा तो जान निकलते वक़्त अल्लाह तआ़ला उसको अपनी पनाह में रखेगा।





## बे ख़्वाबी की तक्लीफ़ दूर करने की दुआ

لَآ اِلٰهَ اِلَّا هُوَ الْمَلِكُ الْحَقُّ الْمُبِيْنُ ؕ

रात को सोते वक़्त पहले 100 बार दुरूद शरीफ़ पढ़ें, उस के बाद इस दुआ को बार-बार पढ़ें, इन्शाअल्लाह नीन्द बहुत अच्छी आएगी और बे ख़्वाबी की तक्लीफ़ दूर हो जाएगी।

## दुआ और दुआ का वक़्त

अब हम तुम्हें दुआ और दुआ के वक़्त के बारे में कुछ बतलाना चाहते हैं, जो हर तक्लीफ़, बीमारी, मुसीबत, ग़म के दूर करने के लिए अक्सीर का हुक्म रखती है, इसको अबू उमामा (रज़ि०) ने रिवायत किया है और वह यह है:

" मुअज़्ज़िन जब अज़ान देता है तो आसमान के दरवाज़े खुल जाते हैं और दुखी की दुआ क़बूल होती है, जो शख़्स मुसीबत व बेचैनी में फंसा हो वह मुअज़्ज़िन का जवाब दे और حَیَّ عَلَى الْفَلَاحِ ؕ के वक़्त यूँ दुआ करे:

اَللّٰهُمَّ رَبَّ هٰذِهِ الدَّعْوَةِ الصَّادِقَةِ الْمُسْتَجَابِ لَهَا دَعْوَةُ الْحَقِّ

وَكَلِمَةُ التَّقْوٰى اَحْيِنَا عَلَيْهَا وَاَمِتْنَا عَلَيْهَا وَابْعَثْنَا عَلَيْهَا

وَاجْعَلْنَا مِنْ خِيَارِ اَهْلِهَا اَحْيَآءً وَّاَمْوَاتًا ؕ

तर्जुमा : ऐ अल्लाह! इस सच्ची दुआ के परवरदिगार! जिससे हक़ की बात और कलिमा, तक़्वा क़बूल किए जाते हैं, हमें उसी पर ज़िन्दा रख और उसी पर मौत दे और उसी पर मौत के बाद उठा और ज़िन्दगी में और मौत के बाद उसी के रास्ते पर चलने वाले नेक बन्दों में करदे। (हाकिम)

और उसके बाद हक़ तआला से अपनी ज़रूरत का सवाल आजिज़ी से करे।



यह भी हमें याद रखना चाहिए कि हमारे महबूब मुताअ़ सल्लल्लाहु अ़लैहि व आलिही व सल्लम ने सिखाया है कि जब किसी को भी कोई मुश्किल काम का सामना हो तो वह अल्लाह तआला की तरफ़ रुजू होकर कहे:

اَللّٰهُمَّ لَا سَهْلَ اِلَّا مَا جَعَلْتَهٗ سَهْلًا وَّاَنْتَ تَجْعَلُ الْحُزْنَ سَهْلًا اِذَا شِئْتَ

तर्जुमा : ऐ अल्लाह! कोई काम आसान नहीं है जब तक कि तू उसको आसान न करदे और तू हर ग़म को आसान करदेता है।

(इब्ने हब्बान)

इसी तरह हज़रत इब्ने उमर (रज़ि०) फ़रमाते हैं कि हुज़ूर अनवर सल्लल्लाहु अ़लैहि व सल्लम सहाबा (रज़ि०) को फ़ज़अ (घबराहट) के वक़्त इन कलिमात के पढ़ने की तल्क़ीन (किया) करते थे:

اَعُوْذُ بِكَلِمَاتِ اللّٰهِ التَّامَّاتِ مِنْ غَضَبِهٖ وَعِقَابِهٖ وَشَرِّ عِبَادِهٖ وَمِنْ هَمَزَاتِ الشَّيَاطِيْنِ وَاَنْ يَّحْضُرُوْنِ

तर्जुमा मैं अल्लाह के तमाम कलिमाते ताम्मा से पनाह मांगता हूँ उसके ग़ज़ब से, पकड़ से और उसके बन्दों के शर से और शैतान के वस्वसों से और इससे कि यह मेरे क़रीब हों। (अबू दाऊद, त्रिमिज़ी)



हज़रत अबू हुरैरा (रज़ि०) फ़रमाते हैं कि हुज़ूर सल्लल्लाहु अ़लैहि व सल्लम मेरे पास तशरीफ़ लाए जब मैं बीमार था और फ़रमाया कि मैं तुझ पर वह मन्तर न पढ़ूँ जो जिबरील (अ़लैहि०) ने मुझ पर पढ़ा? मैंने कहा क्यों नहीं मेरे माँ-बाप आप (सल्ल०) पर क़ुर्बान! بَلٰى بِاَبِيْ وَاُمِّيْ

आप (सल्ल०) ने फ़रमाया:

بِسْمِ اللّٰهِ اَرْقِيْكَ وَاللّٰهُ يَشْفِيْكَ مِنْ دَآءٍ فِيْكَ وَمِنْ شَرِّ النَّفّٰثٰتِ فِى الْعُقَدِ ۝ وَمِنْ شَرِّ حَاسِدٍ اِذَا حَسَدَ ۝

तर्जुमा : अल्लाह के नाम से मैं यह रुक़िया (मन्तर) करता हूँ, अल्लाह तुझे शिफ़ा बख़्शे हर बीमारी से जो तुझ में है और गिरहों में पढ़-पढ़ कर फूंकने वालियों के शर से और हसद करने वाले के शर से जब वह हसद करने लगे।

आप (सल्ल०) ने यह रुक़्यह् तीन बार किया।

(हाकिम, इब्ने शैबा, इब्ने माजह्)

अल्लाह के रसूल सल्लल्लाहु अ़लैहि व सल्लम का इरशाद है जब कोई शख़्स घर से निकलते वक़्त यह दुआ पढ़ता है:

بِسْمِ اللّٰهِ تَوَكَّلْتُ عَلَى اللّٰهِ لَا حَوْلَ وَلَا قُوَّةَ اِلَّا بِاللّٰهِ

तो उस वक़्त (ख़ुदा की तरफ़ से) उसे कहा जाता है कि तू हिदायत व किफ़ायत किया गया और हर तरह की तक्लीफ़ों, अचानक आने वाली मुसीबतों से बचा लिया गया है, यह अल्फ़ाज़ सुनते ही शैतान उससे दूर होजाता है और दूसरा शैतान उससे कहता है अब तेरा ऐसे आदमी पर किस तरह क़ब्ज़ा हो सकता है

जो कि हिदायत व किफ़ायत किया गया है और हर तरह की तकलीफ़ों, मुसीबतों और परेशानियों से बचा लिया गया है।

(अबू-दाऊद)

फ़ायदा : यहाँ पर एक बात ज़रूरी याद रखनी है और वह यह है कि जिस दिन आप सुबह घर से निकलते वक़्त यह दुआ पढ़ेंगे तो उस दिन आप को कोई हादिसा या और कोई ना ख़ुशगवार वाक़िआ का सामना न होगा, इन्शाअल्लाह तआला।

رَبِّ اَنِّیْ مَسَّنِیَ الضُّرُّ وَاَنْتَ اَرْحَمُ الرّٰحِمِیْنَ

तर्जुमा : ऐ अल्लाह मुझे तकलीफ़ पड़ी है और तू सबसे बड़ा मेहरबान है (इस लिए मेरी तकलीफ़ दूर करदे)।

फ़ज़ीलत : जो शख़्स नमाज़े फ़जर के बाद किसी से बात किए बिना इसे 100 बार पढ़ेगा, अल्लाह तआला उसकी दीनी व दुनियवी तमन्नाएँ पूरी करेगा।

بِسْمِ اللّٰهِ الرَّحْمٰنِ الرَّحِیْمِ

शुरू करता हूँ अल्लाह के नाम से जो बड़ा मेहरबान निहायत रहम वाला है।

اَللّٰهُ حَافِظِیْ اَللّٰهُ نَاصِرِیْ اَللّٰهُ حَاضِرِیْ اَللّٰهُ مَعِیْ

तर्जुमा : अल्लाह मेरा निगहबान, अल्लाह मेरा मददगार, अल्लाह मेरे साथ मौजूद, अल्लाह मेरे साथ है।

फ़ज़ीलत : यह चार जुम्ले किसी डर या ख़ौफ़ की जगह पर या सफ़र में हो या अंधेरी रात हो ऐसे वक़्त पर पढ़ने से दिल से ख़ौफ़ और हर तरह की मुसीबत व परेशानी से बचा रहेगा।



# कलिमाते ख़ैर व बरकत

कोई काम शुरू करो तो कहो — بِسْمِ اللّٰهِ — शुरू अल्लाह के नाम से

छींक आए तो कहो — اَلْحَمْدُ لِلّٰهِ — शुक्र अल्लाह के लिए है

अल्लाह के नाम पर दो तो कहो — فِیْ سَبِیْلِ اللّٰهِ — अल्लाह तआला की राह में

कुछ करने का इरादा हो तो कहो — اِنْ شَآءَ اللّٰهُ — अगर अल्लाह ने चाहा

कोई अच्छी ख़बर सुनो तो कहो — سُبْحَانَ اللّٰهِ — अल्लाह तआला पाक है

किसी को तकलीफ़ हो तो कहो — یَا اَللّٰهُ — ऐ मेरे अल्लाह

किसी की तारीफ़ करना हो तो कहो — مَا شَآءَ اللّٰهُ — जो अल्लाह ने चाहा

सो कर उठो तो कहो — لَآ اِلٰهَ اِلَّا اللّٰهُ — अल्लाह के सिवा कोई नहीं

शुक्रिया अदा करना हो तो कहो — جَزَاكَ اللّٰهُ — अल्लाह तुम्हें बदला दे

किसी को विदा करो तो कहो — فِیْ اَمَانِ اللّٰهِ — अल्लाह की हिफ़ाज़त में

जब ख़ुशगवारी हो तो कहो — فَتَبَارَكَ اللّٰهُ — अल्लाह तआला बरकत वाला है

जब नागवारी हो तो कहो — نَعُوْذُ بِاللّٰهِ — अल्लाह तआला की पनाह चाहते हैं

ग़लत काम पर अफ़सोस करना हो तो कहो — اَسْتَغْفِرُ اللّٰهَ — अल्लाह से माफ़ी चाहता हूँ

जब मदद चाहना हो तो कहो — یَا رَسُوْلَ اللّٰهِ — ऐ अल्लाह तआला के रसूल (सल्ल०)

मौत की ख़बर सुनो तो कहो — اِنَّا لِلّٰهِ وَاِنَّا اِلَیْهِ رٰجِعُوْنَ — हम अल्लाह के लिए हैं और अल्लाह की तरफ़ लौट कर जाना है

# हुकूकुन्नास

## नबी (सल्ल०) की हदीसों की रौशनी में

### माँ-बाप के हुकूक:

माँ-बाप के हुकूक दुनिया में सबसे ज़्यादा अहम हैं और बाकी तमाम लोगों के हुकूक पर अव्वलिय्यत और फज़ीलत रखते हैं।

नबी-ए-करीम सल्लल्लाहु अलैहि व सल्लम ने इरशाद फ़रमाया:

❑ माँ-बाप के हुकूक की अदायगी, रोज़ा, नमाज़, हज, ज़कात सबसे ज़्यादा है और जिस को उसके माँ-बाप ने आक़ (जायदाद से बे दख़ल कर देना) कर दिया वह जन्नत में न जा सकेगा।

❑ अगर माँ-बाप के नाम पर सद्क़ा करता है तो खुद को भी उतना ही सवाब मिलता है जितना माँ-बाप को मिलता है।

❑ एक शख़्स ने कहा कि मेरे माँ-बाप मर गए हैं उनके हुकूक किस तरह आदा करूँ, तो हुक्म हुआ कि उनके लिए नमाज़ पढ़ और दुआ कर, और जो वसिय्यत कर गए हों उसको पूरा कर, उनके दोस्तों की इज़्ज़त कर और उनके करीबी लोगों से अच्छा सुलूक कर, यह भी इरशाद फ़रमाया कि बाप के मुकाबले में माँ का दोहरा हक है।

❑ मुसलमानों अपने माँ-बाप के साथ नेकी का बरताव करो ताकि तुम्हारी औलाद भी तुम्हारे साथ नेकी से पेश आए।

(अल-अदबुल मुफ़रद)



❑ अल्लाह तआला की ख़ुशी माँ-बाप की ख़ुशी में है और अल्लाह तआला का ग़ुस्सा माँ-बाप के ग़ुस्से में छिपा है।

(अल-अदबुल मुफ़रद)

❑ कबीरा गुनाहों में सबसे बड़ा गुनाह अल्लाह के साथ (किसी को) साझी ठहराना है, और माँ-बाप की नाफ़रमानी करना है।

(बुख़ारी शरीफ़)

❑ तीन शख़्स हैं जिन पर अल्लाह तआला ने जन्नत को हराम कर दिया है, उनमें से एक माँ-बाप का नाफ़रमान भी है।

(अल-अदबुल मुफ़रद)

❑ हर गुनाह के बदले में अज़ाब और हर जुर्म की पकड़ में देरी की जा सकती है लेकिन माँ-बाप की नाफ़रमानी का गुनाह ऐसा सख़्त है कि उसकी पकड़ मरने से पहले ही कर ली जाती है।

(अल-अदबुल मुफ़रद)

❑ जो शख़्स अपने माँ-बाप के मरने के बाद उन का कर्ज़ अदा कर देता है और उनकी मानी हुई बात पूरी कर देता है वह अगर्चे ज़िन्दगी में उनका नाफ़रमान रहा हो, फिर भी वह ख़ुदा के नज़्दीक उनका फ़रमाँबरदार समझा जाएगा, और जो शख़्स अपने माँ-बाप के मरने के बाद न उन का कर्ज़ अदा करता है, न मानी हुई मन्नत को पूरा करता है, वह अगर्चे ज़िन्दगी में उनका फ़रमाँबरदार रहा हो, फिर भी ख़ुदा के नज़्दीक उनका नाफ़रमान समझा जाएगा।

(अल-अदबुल मुफ़रद)

❑ वह आदमी ज़लील हो, फिर ज़लील हो, फिर ज़लील हो, लोगों ने पूछा ऐ ख़ुदा के रसूल (सल्ल०) कौन शख़्स? आप (सल्ल०) ने फ़रमाया वह शख़्स जिस ने अपने माँ-बाप को बुढ़ापे की हालत में पाया, दोनों को पाया या किसी एक को, और फिर

(उनकी ख़िद्मत करके) जन्नत में दाख़िल न हुआ। (मुस्लिम)

❑ तुम्हारा माल और तुम अपने माँ-बाप के लिए हो, बेशक तुम्हारी औलाद तुम्हारी पाक कमाई है इस लिए तुम अपनी औलाद की कमाई से बिना रोक-टोक के खाओ। (इब्ने माजह)

❑ जो नेक औलाद भी माँ-बाप पर मुहब्बत भरी एक नज़र डालती है उसके बदले ख़ुदा उसको एक हज्जे मक़बूल का सवाब बख़्शता है, लोगों ने पूछा ऐ ख़ुदा के रसूल सल्ल०! अगर कोई एक दिन में सौ बार इसी तरह रहमत व मुहब्बत की नज़र डाले? आप (सल्ल०) ने इरशाद फ़रमाया जी हाँ अगर कोई सौ बार ऐसा करे तब भी। ख़ुदा (तुम्हारे तसव्वुर से) बहुत बड़ा और (तंग दिली जैसे ऐबों से) बिल्कुल पाक है। (मुस्लिम)

याद रहे कि माँ-बाप का हक़ बहुत ही बड़ा है। यहाँ तक कि अगर उन से औलाद के हक़ में कोइ ऐसा काम भी हो जाए जो इन्साफ़ के ख़िलाफ़ हो, तब भी उनका कहना मानने से मुँह न मोड़ना चाहिए, क्योंकि अल्लाह तआला की रज़ामन्दी और नाराज़गी माँ-बाप की ख़ुशी व नाख़ुशी पर मौक़ूफ़ है, माँ-बाप की ख़िद्मत की आख़िरी हद यह समझना चाहिए कि उनके मरने के बाद उनके मिलने वालों और उनके दोस्तों की इज़्ज़त और उनके साथ अच्छे सुलूक और एहसान से पेश आए। माँ-बाप का कहना न मानने से सिर्फ़ एक ही हालत में मुँह मोड़ा जासकता है और वह यह कि अगर माँ-बाप किसी ऐसे काम को करने के लिए दबाव डालें जो आल्लाह और उसके रसूल सल्लल्लाहु अलैहि व सल्लम के हुक्मों के ख़िलाफ़ हो तो ऐसे मौक़ा पर अच्छे ढंग से अपनी मजबूरी का इज़हार करदे।

❑



بسم الله الرحمن الرحيم

اَللّٰهُمَّ صَلِّ عَلٰى سَيِّدِنَا مُحَمَّدٍ مَّا اخْتَلَفَ الْمَلَوَانِ وَتَعَاقَبَ
الْعَصْرَانِ وَكَرَّ الْجَدِيْدَانِ وَاسْتَقْبَلَ الْفَرْقَدَانِ وَبَلِّغْ رُوْحَهٗ
وَاَرْوَاحَ اَهْلِ بَيْتِهٖ مِنَّا التَّحِيَّةَ وَالسَّلَامَ وَبَارِكْ وَسَلِّمْ عَلَيْهِ كَثِيْرًا

तर्जुमा : इलाही रहमतें नाज़िल फ़रमा हमारे आक़ा मुहम्मद सल्लल्लाहु अलैहि व सल्लम पर जहाँ तक रात-दिन आते जाते रहें और एक के बाद दिन और रात आए और फेरा करके दिन-रात और दो तारे फेरा करके और जो क़ुतुबे शिमाली के आस-पास से और इस्तिक़बाल करते रहे और हमारी तरफ़ से आप की रूह को और आप के ख़ानदान की रूहों को तहैयत और बरकत और बहुत सलाम नाज़िल फ़रमाएँ।

फ़ज़ीलत : एक शख़्स बहुत ही परेशानी में था उसके दिल में ख़्वाहिश थी कि रहमतुल्लिल-आलमीन सल्ल० से मुलाक़ात हो तो अपनी परेशानियाँ बयान करे, एक रात उसको ख़्वाब में हुज़ूरे अकरम सल्लल्लाहु अलैहि व सल्लम से मुलाक़त हुई हुज़ूर ने ख़्वाब में ख़ुश-ख़बरी दी आप ने फ़रमाया " सुलतान महमूद के पास जाओ और जाकर कहो कि आप सोने से पहले 30 हज़ार बार और सुबह जागने के बाद 30 हज़ार बार जिन पर दुरूद भेजते हो, मैं उन्हीं के पास से भेजा हुआ आया हूँ और फिर अपनी परेशानियाँ बयान की, सुलतान महमूद ने उसकी परेशानियों को दूर कर दिया। बादशाह के दरबारी हैरान थे कि सुब्ह व शाम तीस-तीस हज़ार बार दुरूद शरीफ़ पढ़ते हुए हम ने कभी देखा नहीं है, बादशाह ने उन लोगों से कहा कि यह दुरूद मुझ को आलिमों से

को आलिमों से हासिल हुआ है, उन बुज़ुर्गों का कहना था कि सुबह व शाम तीन-तीन बार पढ़ने से इसका सवाब 30 हज़ार के बराबर होगा। इसलिए मैं सुबह व शाम तीन-तीन बार पढ़ लेता हूँ लिहाज़ा तुम भी पढ़ा करो।

## नअ़त

आर्ज़ू है यही अपने दिल मे — मिल के हम सब मदीने को जाएं
धूम से निकले हम अपने घर से — झूमते हम मदीने को जाएं
ऐ खुदा इल्तिजा है यह मेरी — इश्क़े अहमद में यूं मौत आए
जान दे दूं नबी के क़दम पर — और वहीं मुझको दफ़नाया जाए
आँख झपके तो इस तरह झपके — नीन्द आए तो इस तरह आए
उन की चौखट पे हम सो रहें हो — और अज़ाने बिलाली जगाए
लुत्फ़ जब है दरे मुस्तफ़ा सल्ल० पर — सर झुकाते ही दम टूट जाए
आबे कौसर से हो ग़ुस्ले रिज़्वा — हर फ़रिशता जनाज़ा उठाए
या नबी हम को सब कुछ मिला है — मौत पर भी निगाहे करम हो
ख़ाके तैबा हो हम को मुयस्सर — क़ब्र में नूर से जगमगाए
आबरु मेरे आक़ा बचाना — क्यों कि दुश्मन हुआ है जमाना
या मुहम्मद न तुम रूठ जाना — चाहे सारा जहां रूठ जाए
अज़्मते मुस्तफ़ा क्या बयां हो — शान मेरे नबी की न पूछो
बहरे ताज़ीम सारा ज़माना — जिन की चौखट पे सर को झुकाए
आर्ज़ू है यही अपने दिल मे — मिल के हम सब मदीने को जाएं
धूम से निकले हम अपने घर से — झूमते हम मदीने को जाएं

---



# दुआ़ मांगने की फ़ज़ीलत का बयान

1- हदीस शरीफ़ में आया है कि रसूलुल्लाह सल्लल्लाहु अ़लैहि व सल्लम ने इरशाद फ़रमाया:

"दुआ़ मांगना ऐसा ही है जैसे इबादत करना" फिर आप (सल्ल०) ने (सबूत के लिए) क़ुरआन करीम की यह आयत तिलावत फ़रमाई :-

وَقَالَ رَبُّكُمُ ادْعُونِي أَسْتَجِبْ لَكُمْ ۚ إِنَّ الَّذِينَ يَسْتَكْبِرُونَ عَنْ عِبَادَتِي سَيَدْخُلُونَ جَهَنَّمَ دَاخِرِينَ ۝

(अल मुअ़मिन)

तर्जुमा : और तुम्हारे रब ने फ़रमाया है: मुझसे दुआ़ मांगा करो मैं तुम्हारी दुआ़ क़बूल करूँगा, बेशक जो लोग (तकब्बुर व घमंड की वजह से) मेरी इबादत से मुँह मोड़ते हैं वे ज़रूर जहन्नम में दाख़िल होंगे ज़लील और रुस्वा हो कर।

2- एक और हदीस में आया है कि:

"रसूलुल्लाह सल्लल्लाहु अ़लैहि व सल्लम ने इरशाद फ़रमाया: तुम में से जिस शख़्स के लिए दुआ़ का दरवाज़ा खोल दिया गया (यानी दुआ़ मांगने की तौफ़ीक़ दे दी गई) उसके लिए रहमत के दरवाज़े खोल दिए गए। अल्लाह तआ़ला से जो दुआ़एँ मांगी जाती हैं उन में अल्लाह को सबसे ज़्यादा पसन्द यह है कि उससे (दुनिया और आख़िरत में) आ़फ़ियत की दुआ़ मांगी जाए।" इसी हदीस में कुछ दूसरे रावियों के मुताबिक़ यह भी है कि فُتِحَتْ لَهُ أَبْوَابُ الْجَنَّةِ (उसके लिए जन्नत के दरवाज़े खोल दिए गए) और कुछ दूसरे रावियों के मुताबिक़ فُتِحَتْ لَهُ أَبْوَابُ الْإِجَابَةِ (उसके लिए क़बूलियत के दरवाज़े खोल दिए गए) आया है। (तीनों जुम्लों का मतलब एक ही है)।

3- एक और हदीस में आया है कि:

रसूलुल्लाह सल्लल्लाहु अ़लैहि व सल्लम ने इरशाद फ़रमाया ''दुआ के सिवा कोई चीज़ क़ज़ा (तक़दीर के फ़ैसले) को रद नहीं कर सकती और नेकी (अच्छे काम) के सिवा कोई चीज़ उम्र को नहीं बढ़ा सकती।''

4- एक और हदीस में आया है कि:

रसूलुल्लाह सल्लल्लाहु अ़लैहि व सल्लम ने इरशाद फ़रमाया कि '' क़ज़ा (ख़ुदा के हुक्म) व तक़दीर से बचने की कोई तद्बीर फ़ायदा नहीं देती, (हां) आल्लाह से दुआ मांगना उस (आफ़त और मुसीबत) में भी फ़ायदा पहुँचाता है जो उतर चुकी, और उस (मुसीबत) में भी जो अभी तक नहीं उतरी और बेशक मुसीबत उतरने को होती है कि इतने में दुआ उससे जा मिलती है, पस क़ियामत तक इन दोनों में कशमकश होती रहती है (और इनसान दुआ की वजह से उस मुसीबत से बच जाता है)''

5- एक और हदीस में आया है कि:

रसूलुल्लाह सल्लल्लाहु अ़लैहि व सल्लम ने इरशाद फ़रमाया कि ''अल्लाह तआ़ला के यहाँ दुआ से ज़्यादा और किसी चीज़ की अहमियत नहीं।''

6- एक और हदीस में आया है कि:

रसूलुल्लाह सल्लल्लाहु अ़लैहि व सल्लम ने इरशाद फ़रमाया कि ''जो शख़्स अल्लाह तआ़ला से कोई सवाल नहीं करता, अल्लाह तआ़ला उस शख़्स से नाराज़ होजाते हैं। उसी हदीस में कुछ दूसरे बयान करने वालों के अल्फ़ाज़ में مَنْ لَّمْ يَدْعُ اللّٰهَ غَضِبَ عَلَيْهِ (जो अल्लाह तआ़ला से दुआ नहीं मांगता अल्लाह तआ़ला उस से नाराज़ होजाता है) आया है (दोनों का मतलब एक ही है)।



7- एक और हदीस में आया है कि

रसूलुल्लाह सल्लल्लाहु अ़लैहि व सल्लम ने सहाबा से ख़िताब करके फ़रमाया ''तुम अल्लाह से दुआ मांगने में लापरवाही (और कोताही न करो) इसलिए कि दुआ (करते रहने) की हालत में कभी कोई शख़्स (अचानक आने वाली आफ़त से) हलाक न होगा।''

8- एक और हदीस शरीफ़ में आया है कि

आँहज़रत सल्लल्लाहु अ़लैहि व सल्लम ने इरशाद फ़रमाया ''जो शख़्स यह चाहे कि अल्लाह तआ़ला उस की दुआ सख़्तियों और मुसीबतों के वक़्त क़बूल फ़रमाएँ उसको चाहिए कि वह फ़राख़ी और ख़ुशहाली में भी ज़्यादा से ज़्यादा दुआ मांगा करे।''

9- एक और हदीस में आया है कि:

रसूले अकरम सल्लल्लाहु अ़लैहि व सल्लम ने इरशाद फ़रमाया कि ''दुआ मोमिन का हथ्यार है, दीन का सुतून है और आसमान व ज़मीन का नूर है।''

10- एक हदीस शरीफ़ में आया है कि:

एक बार रसूलुल्लाह सल्लल्लाहु अ़लैहि व सल्लम एक ऐसी क़ौम के पास से गुज़रे जो (किसी मुसीबत में) फंसी हुई थी, तो (उनकी हालत देख कर) आप (सल्ल०) ने फ़रमाया ''क्या ये लोग अल्लाह से आफ़ियत की दुआ नहीं मांगा करते थे।''

11- एक और हदीस में आया है कि :

रसूलुल्लाह सल्लल्लाहु अ़लैहि व सल्लम ने इरशाद फ़रमाया कि ''जो भी मुसलमान (किसी चीज़ के) मांगने के लिए अल्लाह तआ़ला की तरफ़ अपना मुँह उठाता है (और दुआ मांगता है) अल्लाह तआ़ला उस को वह चीज़ ज़रूर देते हैं, या वही चीज़ उस को तुरंत दे देते हैं या उसके लिए (दुनिया या आख़िरत में) उसको ज़ख़ीरा कर देते हैं।''

# अल्लाह के ज़िक्र की फ़ज़ीलत का बयान

1- हदीसे क़ुदसी में आया है कि अल्लाह तआला फ़रमाते हैं:

" मैं अपने बन्दे के ख़्याल के साथ हूँ (जैसा वह मेरे बारे में गुमान रखता है मैं वैसा होता हूँ) और मैं उस के साथ होता हूँ जब वह मेरा ज़िक्र करता है। चुनान्चे अगर वह अपने दिल में मेरा ज़िक्र करता है तो मैं भी अपनी तन्हाई मे उसे याद करता हूँ और अगर वह किसी मज्मा में मेरा ज़िक्र करता है तो मैं भी उस के मज्मा से अच्छे मज्मा में (फ़रिश्तों के मजमा में) उसका ज़िक्र करता हूँ।"

2- एक और हदीस में आया है कि रसूलुल्लाह सल्लल्लाहु अलैहि व सल्लम ने फ़रमाया:

" क्या मैं तुम्हें वह अमल न बतलाऊँ ? जो तुम्हारे अमलों में सबसे अच्छा है और तुम्हारे मालिक (परवरदिगार) के नज़दीक सबसे ज़्यादा पाकीज़ा है और तुम्हारे दरजात को सबसे ज़्यादा ऊँचा करने वाला है और सोना-चाँदी के (अल्लाह के रास्ते में) ख़र्च करने से भी बेहतर है और इससे भी बेहतर है कि तुम अपने दुश्मन से (मैदाने जिहाद में) मुक़ाबला करो और फिर तुम उन के गले काटो और वे तुम्हारे गले काटें (सहाबा ने कहा) क्यों नहीं या रसूलल्लाह (सल्ल०) ज़रूर बतलाइए, आप (सल्ल०) ने इरशाद फ़रमाया (वह अमल) अल्लाह का ज़िक्र है।"

3- एक और हदीस में आया है कि:

रसूलुल्लाह सल्लल्लाहु अलैहि व सल्लम ने फ़रमाया "कोई सदक़ा (अच्छा अमल) अल्लाह के ज़िक्र से बेहतर नहीं है।"

4- एक और हदीस में आया है कि:

रसूलुल्लाह सल्लल्लाहु अलैहि व सल्लम ने बतलाया कि



"अल्लाह तआला के कुछ फ़रिश्ते (इस पर लगे हुए) हैं कि रास्तों में घूम-फिर कर अल्लाह का ज़िक्र करने वालों को तलाश करते रहते हैं, पस जब वह किसी जमाअत को अल्लाह का ज़िक्र करते हुए पाते हैं तो आपस में एक दूसरे को आवाज़ देते हैं कि आओ अपने मक़सूद (ज़िकरुल्लाह) की तरफ़ आ जाओ, तो वह सब फ़रिश्ते मिल कर आसमाने दुनिया तक उन ज़िक्र करने वालों को अपने बाज़ुओं के साथ में ले लेते हैं" हदीस आख़िर तक।

5- एक और हदीस में आया है कि:

रसूलुल्लाह सल्लल्लाहु अलैहि व सल्लम ने फ़रमाया "उस शख़्स की मिसाल जो अपने रब का ज़िक्र करता है और उस शख़्स की मिसाल जो अपने रब का ज़िक्र नहीं करता " ज़िन्दा" और " मुर्दा" जैसी है।"

6- एक और हदीस में आया है कि:

रसूलुल्लाह सल्लल्लाहु अलैहि व सल्लम ने बतलाया " जब भी कोई जमाअत अल्लाह तआला का ज़िक्र करने के लिए बैठती है तो फ़ौरन रहमत के फ़रिश्ते उनको चारों तरफ़ से घेर लेते हैं और (अल्लाह की) रहमत उनको ढाँप लेती है, सुकून व इत्मीनान उनपर बरसने लगता है। और अल्लाह तआला उन (फ़रिश्तों) से इन ज़िक्र करने वालों का तज़्किरा करने लगते हैं जो उसके पास (मौजूद रहते) हैं।"

7- एक और हदीस में आया है कि:

एक सहाबी ने कहा: " या रसूलल्लाह (सल्ल०) "इस्लाम" के (अज्र व सवाब को वाजिब करने वाले) अहकाम तो बहुत हो गए आप तो मुझे कोई ऐसी चीज़ बतला दीजिए जिसको मैं मज़बूत पकड़ लूँ" (और बराबर करता रहूँ) आप ने फ़रमाया: " तुम्हारी ज़बान बराबर अल्लाह के ज़िक्र से तर व ताज़ा रहनी चाहिए।"

8- एक और हदीस में आया है कि:

"एक सहाबी (मआज़ इब्ने जबल रज़ि०) कहते हैं कि आख़िरी बात जिस पर मैं रसूलुल्लाह सल्लल्लाहु अलैहि व सल्लम से अलग हुआ हूँ वह यह है कि मैं ने आप (सल्ल०) से पूछा : कौन सा अमल अल्लाह को सबसे ज़्यादा पसंद है? आप (सल्ल०) ने इरशाद फ़रमाया: (वह अमल यह है) कि तुम्हें इस हालत में मौत आए कि तुम्हारी ज़बान अल्लाह के ज़िक्र से तर हो।"

9- एक और हदीस में आया है कि:

"इन्हीं सहाबी (मआज़ रज़ि०) ने कहा: या रसूलल्लाह सल्ल० आप मुझे (कुछ) वसिय्यत कीजिए, आप ने फ़रमाया : अपनी ताक़त भर अल्लाह का तक़्वा (ख़ौफ़ व डर) को अपने ऊपर ज़रूरी करलो और हर पत्थर व पेड़ के पास (यानी हर जगह) अल्लाह का ज़िक्र किया करो और जो भी कोई बुरा काम कर बैठो फ़ौरन अल्लाह तआला के सामने उस से तौबा करो, छुपे हुए गुनाह की तौबा छुपी हुई और खुल्लम-खुल्ला गुनाह की तौबा खुली हुई"

10- एक और हदीस में आया है कि:

रसूलुल्लाह सल्लल्लाहु अलैहि व सल्लम ने फ़रमाया कि "किसी भी शख़्स ने कोई अमल ऐसा नहीं किया जो अल्लाह के ज़िक्र से ज़्यादा उसको अल्लाह के अज़ाब से बचाने वाला हो।"

11- इसी रिवायत में आया है कि:

"सहाबा (रज़ि०) ने कहा: (या रसूलल्लाह सल्ल०) न अल्लाह की राह में जिहाद? आपने फ़रमाया (हाँ) न अल्लाह के रास्ते में जिहाद, सिवा उस शख़्स के जो अपनी तलवार से दुश्मनों के गले इतनी ज़्यादा तादाद में काटे कि वह (तलवार) टूट जाए (आख़िर के अल्फ़ाज़) आप (सल्ल०) ने तीन बार फ़रमाए।"

12- एक और हदीस में आया है कि:

" अगर एक इनसान की गोद में दिरहम (रूपए भरे) हों और



वह उन को (बराबर) बाँट रहा हो और दूसरा इनसान बराबर अल्लाह का ज़िक्र कर रहा हो तो अल्लाह का ज़िक्र करने वाला उस (दिरहम बाँटने वाले) से बुलन्द और अफ़्ज़ल होगा।"

13- एक और हदीस में आया है कि:

" रसूलुल्लाह सल्लल्लाहु अलैहि व सल्लम ने फ़रमाया: जब तुम बहिश्त के बाग़ों से गुज़रा करो तो ख़ूब सेर होकर चर लिया करो (यानी ज़िकरुल्लाह की नेमत ख़ूब अच्छी तरह हासिल कर लिया करो) सहाबा ने कहा: बहिश्त के बाग़ क्या हैं? आप (सल्ल०) ने फ़रमाया: "ज़िक्र के हलक़े"(मज्मे)

14- एक और हदीसे क़ुद्सी में आया है कि:

" अल्लाह तआला फ़रमाएँगे: आज तमाम मेहशर को मालूम हो जाएगा कि करम (इज़्ज़त व एहतिराम) के लायक़ कौन लोग हैं? तो रसूलुल्लाह सल्लल्लाहु अलैहि व सल्लम से पूछा गया: या रसूलल्लाह (सल्ल०) ये इज़्ज़त और एहतिराम के लायक़ कौन लोग हैं? आप (सल्ल०) ने फ़रमाया: वे मस्जिदों में ज़िक्र की मज्लिसों को मुन्अक़िद करने वाले (ज़ाकिरीन) हैं।"

15- एक और हदीस में आया है कि:

" हर इनसान के दिल में दो कोठरियाँ होती हैं एक में फ़रिश्ता (रहता है) और दूसरी में शैतान। पस जब वह शख़्स अल्लाह के ज़िक्र में लग जाता है तो शैतान पीछे हट जाता है और जब अल्लाह का ज़िक्र नहीं करता तो शैतान अपनी चोंच उस के दिल में रख देता है (यानी उस के दिल पर बैठ जाता है) और (तरह-तरह के) वस्वसे डालता रहता है।"

16- एक और हदीस में आया है कि:

" जिस शख़्स ने फ़जर की नमाज जमाअत के साथ पढ़ी और फिर सूरज निकलने तक (वहीं) बैठा हुआ अल्लाह का ज़िक्र करता

रहा, फिर दो रकअतें (इश्राक़ की) पढ़ीं (फिर मस्जिद से वापस आया) तो उस को एक "हज" और एक "उमरे" के बराबर सवाब मिलेगा। पूरे (हज और उमरे) का, पूरे हज और उमरे का, पूरे हज और उमरे का।"

इसी रिवायत के दूसरे अल्फ़ाज़ यह हैं "वह एक हज और एक उमरे का सवाब ले कर (मस्जिद से) लौटेगा।"

17- एक और हदीस में आया है कि:

" (ज़िक्रुल्लाह से ग़ाफ़िल लोगों (के बीच) अल्लाह का ज़िक्र करने वाला उस मुजाहिद जैसा है जो (मैदाने जंग से) भागने वालों (की जमाअत) में डटा रहा।"

18- एक और हदीस में आया है कि:

" जो कोई जमाअत किसी भी मज्लिस में जमा हुई और अल्लाह का ज़िक्र किए बिना वहाँ से उठ गई तो यूँ समझो कि वह एक मरे हुए गधे की लाश (पर इकट्ठा हुए थे और उसे खा कर) उठ गए और उनकी यह मज्लिस क़ियामत के दिन उनके लिए बड़ी हस्रत व अफ़सोस का सबब होगी।"

19- एक और हदीस में आया है कि:

" जो शख़्स भी किसी रास्ते पर (किसी काम के लिए) चला और इस (बीच) में अल्लाह का ज़िक्र नहीं किया तो यह (ग़फ़लत) उस के लिए हस्रत व महरूमी का सबब होगी। और जो शख़्स भी अपने बिस्तर पर लेटा और उस ने अल्लाह का ज़िक्र नहीं किया तो यह (ग़फ़लत) उस के लिए हस्रत व महरूमी का सबब होगी।"

20- एक और हदीस में आया है कि:

" एक पहाड़ दूसरे पहाड़ को उस का नाम लेकर आवाज़ देता है कि ऐ फ़लाँ (पहाड़) क्या तेरे पास से कोई ऐसा इनसान निकला है जिस ने (निकलते वक़्त) अल्लाह का ज़िक्र किया हो तो जब वह



(जवाब में) कहता है "हाँ" तो वह ख़ुश होता है (और उस को) मुबारक बाद देता है, हदीस के अल्फ़ाज़ आख़िर तक।"

21- एक और हदीस में आया है कि:

" अल्लाह के नेक बन्दे वे हैं जो अल्लाह के ज़िक्र के लिए सूरज, चांद, हिलाल और सितारों और सायों की देख-भाल रखते हैं (और हर वक़्त और मौक़ा के मुनासिब अल्लाह का ज़िक्र करते हैं)"

22- एक और हदीस में आया है कि:

(क़ियामत के दिन) जन्नत वाले किसी चीज़ पर अफ़सोस न करेंगे सिवाए उस साअत के जो उन पर गुज़र गई और उस में उन्हों ने अल्लाह का ज़िक्र नहीं किया (क्या अच्छा होता कि उस साअत में भी हम अल्लाह का ज़िक्र करते और उसका बदला और सवाब पाते)

23- एक और हदीस में आया है कि:

" तुम इतना ज़्यादा अल्लाह का ज़िक्र किया करो कि लोग तुम को दीवाना कहने लगें"

24- एक और हदीस में आया है कि:

रसूलुल्लाह सल्लल्लाहु अलैहि व सल्लम सहाबा (रज़ि०) को हुक्म फ़रमाया करते थे कि वे तक्बीर (اَللّٰهُ اَكْبَرُ) तक़्दीस (سُبْحَانَ الْمَلِكِ الْقُدُّوْسِ) और तहलील (لَا اِلٰهَ اِلَّا اللّٰهُ) की तादाद का ध्यान रखा करें और उन्हें उंगलियों पर गिना करें, फ़रमाया इस लिए कि क़ियामत के दिन उन उंगलियों से पूछा जाएगा और उन्हें (बोलने की ताक़त दे कर) बुलवाया जाएगा (और वे बतलाएँगी कि कितनी तादाद में तक्बीर व तक़्दीस व तहलील की थी)।

25- एक और हदीस में आया है कि:

"रसूलुल्लाह सल्लल्लाहु अलैहि व सल्लम ने औरतों को मुख़ातब करते हुए फ़रमाया "तुम अपनी तस्बीह (سُبْحَانَ اللّٰهِ) तक़्दीस

(سُبْحَانَ الْمَلِكِ الْقُدُّوْسِ) और तहलील (لَا اِلٰهَ اِلَّا اللّٰهُ) को अपने ऊपर ज़रूरी करलो और (कभी) उन से ग़फ़लत न करो कि तुम अल्लाह की रहमत से फ़रामोश (महरूम) कर दी जाओगी।''

26- एक और हदीस में आया है कि:

'' हज़रत अ़ब्दुल्लाह इब्ने उमर (रज़ि०) फ़रमाते हैं कि मैं ने रसूलुल्लाह सल्लल्लाहु अ़लैहि व सल्लम को सीधे हाँथ की उँगलियों पर तस्बीह पढ़ते हुए देखा है।''

27- एक और हदीस में आया है कि:

'' रसूलुल्लाह सल्लल्लाहु अ़लैहि व सल्लम ने फ़रमाया कि: मुझे सुबह की नमाज़ के बाद से सूरज निकलने तक अल्लाह का ज़िक्र करने वाले लोगों के साथ बैठना इससे ज़्यादा पसंदीदा है कि मैं हज़रत इसमाईल (अ़लैहि०) की औलाद के चार ग़ुलामों को आज़ाद करूँ, और (इसी तरह) मैं उन लोगों के साथ बैठूँ जो असर की नमाज़ के बाद से सूरज डूबने तक अल्लाह का ज़िक्र करते रहते हैं, यह मुझे इससे ज़्यादा पसंद है कि मैं चार ग़ुलाम (इसमाईल अ़लैहि० की औलाद से) आज़ाद करूँ।''

28- एक और हदीस में आया है कि:

रसूलुल्लाह सल्लल्लाहु अ़लैहि व सल्लम ने इरशाद फ़रमाया ''अकेले सफ़र करने वाले आगे बढ़ गए, सहाबा ने कहा (या रसूलल्लाह सल्ल०) ये अकेले सफ़र करने वाले कौन लोग हैं? आप (सल्ल०) ने फ़रमाया '' ज़्यादा तादाद में अल्लाह का ज़िक्र करने वाले मर्द और औरतें।''

इसी रिवायत के दूसरे अल्फ़ाज़ में है अल्लाह के ज़िक्र के आशिक़, ये अल्लाह का ज़िक्र उन के (गुनाहों के) बोझ हलके करता रहता है, चुनान्चे वे क़ियामत के दिन (अल्लाह के दरबार में) हलके-फुलके होकर आएंगे।



29- एक और हदीस में आया है कि:

रसूलुल्लाह सल्लल्लाहु अ़लैहि व सल्लम ने बतलाया कि ''अल्लाह तआ़ला ने हज़रत यह्या बिन ज़करिया (अ़लैहि०) को पाँच बातों का हुक्म दिया कि वे ख़ुद भी उनपर अ़मल करें और बनी इसराईल को भी हुक्म दें कि वे भी उन पर अ़मल करें (रिवायत करने वाले ने) पूरी हदीस बयान की, यहाँ तक कि हज़रत यह्या ने कहा कि मैं तुम को हुक्म देता हूँ कि तुम (बहुत ज़्यादा) अल्लाह का ज़िक्र किया करो इसलिए कि ज़िक्र करने वाले की मिसाल उस शख़्स जैसी है जिसका पीछा करते हुए दुश्मन बड़ी तेज़ी के साथ निकला हो और वह (शख़्स भागते भागते) एक महफ़ूज़ क़िले तक पहुँच गया हो और उसमें पनाह लेकर दुश्मन से अपनी जान बचा ली हो, बिल्कुल इसी तरह अल्लाह का बन्दा (अपने दुश्मन) शैतान से अल्लाह तआ़ला के ज़िक्र के सिवा और किसी चीज़ से अपने आपको नहीं बचा सकता।''

30- एक और हदीस में आया है कि:

रसूलुल्लाह सल्लल्लाहु अ़लैहि व सल्लम ने इरशाद फ़रमाया कि ''ख़ुदा की क़सम दुनिया में कुछ लोग नरम-नरम गद्दों पर लेट कर भी (सोने के बजाए) अल्लाह का ज़िक्र किया करते हैं, उन्हें अल्लाह तआ़ला जन्नत के ऊंचे दरजात में दाख़िल फ़रमाएगा।''

31- एक और हदीस में आया है कि:

रसूलुल्लाह सल्लल्लाहु अ़लैहि व सल्लम ने इरशाद फ़रमाया कि ''बेशक वे लोग जिन की ज़बानें हमेशा अल्लाह तआ़ला के ज़िक्र से तर (व ताज़ा) रहती हैं, वे मुस्कराते हुए जन्नत मे जाएंगे।''



# दुआ मांगने के आदाब का बयान

दुआ मांगने के कुछ आदाब तो रुक्न की हैसियत रखते हैं और कुछ शर्त की हैसियत रखते हैं और कुछ मामूरात हैं (जिन को अपनाने का हुक्म दिया गया है) और कुछ मन्हियात हैं (जिनसे रोका गया है) वे आदाब ये हैं:

1- खाने, पीने, पहनने और कमाने (रोज़ी कमाने के असबाब) में हराम से बचना। (शर्त)

2- अल्लाह जल्ल शानुहू के लिए इख़्लास। (रुक्न)

3- दुआ मांगने से पहले कोई नेक काम करना (जैसे सद्का देना, या नमाज़ पढ़ना वग़ैरा) सख़्तियों और मुसीबतों के वक़्त ख़ास तौर पर अपने नेक आमाल का जिक्र करना (यानी उनके वसीले से दुआ मांगना (मुस्तहब)।

4- (नापाकी और नजासत, गन्दगी और ग़लाज़त से) पाक और (मैल कुचैल से) साफ़ (व सुथरा) होना। (मुस्तहब)

5- वुज़ू करना। (मुस्तहब)

6- क़िब्ला की तरफ़ रुख़ करना। (मुस्तहब)

7- (दुआ मांगने से पहले) नमाज़े (हाजत) पढ़ना। (मुस्तहब)

8- (दुआ मांगने के लिए) दोज़ानू बैठना। (मुस्तहब)

9- (दुआ मांगने से) पहले और बाद में अल्लाह तआला की हम्द व सना करना। (मुस्तहब)

10- इसी तरह (दुआ के) शुरू और आख़िर में नबी अलैहि० पर दुरूद व सलाम भेजना। (मुस्तहब)

11- दोनों हाथ फ़ैला कर दुआ मांगना। (मुस्तहब)



12- (मांगने वाले की तरह) दोनों हाथ ऊपर उठाना। (मुस्तहब)

13- दोनों हाथों को मोंढों तक उठाना। (मुस्तहब)

14- दोनों हाथों को खुला रखना। (मुस्तहब)

15- (दुआ के वक़्त ज़बान व अमल से) अल्लाह तआला के दर्जे और रुतबे के मुताबिक़ अदब व एहतिराम को अपनाना। (मुस्तहब)

16- (दुआ मांगने में) आजिज़ी व इन्किसारी को अपनाना। (मुस्तहब)

17- गिड़-गिड़ाना। (मुस्तहब)

18- दुआ मांगने के वक़्त आसमान की तरफ़ निगाह उठाना। (मकरुह)

19- अल्लाह तआला के "असमाए हुसना" और आला सिफ़ात का वासता दे कर दुआ मांगना। (मुस्तहब)

20- दुआ में जान बूझ कर तुक बन्दी करने से न बचना। (मकरुह)

21- दुआ में जान बूझ कर नग़मा सराई और ख़ुश इलहानी को अपनाना। (मकरुह)

22- अम्बिया अलैहिस्सलाम के वसीले से दुआ मांगना। (मुस्तहब)

23- अल्लाह के नेक बन्दो (अवलिया अल्लाह) के वसीले से दुआ मांगना। (मुस्तहब)

24- दुआ में आवाज़ को हलकी रखना (धीमी आवाज़ में दुआ मांगना)। (मुस्तहब)

25- अपने गुनाहों का इक़रार करना। (मुस्तहब)

26- रसूलुल्लाह सल्लल्लाहु अ़लैहि व सल्लम से जो दुआएँ सही हदीसों में आई हैं उन्हीं को अपनाना, क्योंकि आप ने किसी दूसरे को बतलाने की ज़रूरत ही नहीं छोड़ी है, (यानी वे तमात ज़रूरतें और हाजतें जिन के लिए इनसान दुआ मांगता है आप ने उन सब के लिए दुआएँ बतला दी हैं)। (मुस्तहब)

27- जामे (तमाम ज़रूरियात पर हावी) दुआएँ इख्तियार करना। (मुस्तहब)

28- दुआ ख़ुद अपनी तरफ़ से शुरू करे और फिर अपने माँ-बाप और तमाम मोमिन भाइयों के लिए दुआ करे (यानी पहले अपने लिए फिर दर्जा ब-दर्जा दूसरे लोगों के लिए दुआ मांगे। (मुस्तहब)

29- अगर इमाम हो तो अकेले अपने लिए दुआ न मांगे बल्कि अपने और तमाम मुक़्तदियों के लिए दुआ मांगे, जैसे "मेरी" की जगह "हमारी" या "मैं" की जगह "हम" के अल्फ़ाज़ कहे)। (मुस्तहब)

30- पूरे यक़ीन और भरोसे के साथ दुआ मांगना (कि अल्लाह तआ़ला दुआ यक़ीनन क़बूल करते हैं और मैं बिना किसी शक व शुबह के दुआ मांगता हूँ, साथ ही दुआ को अपनी तरफ़ से किसी चीज पर मौक़ूफ़ न करे, जैसे यह न कहे कि अगर तू चाहे तो मेरा क़र्ज़ आदा करदे, बल्कि इस तरह दुआ मांगे "इलाही मेरा क़र्ज़ आदा करदे" (रुक्न)

31- ख़ूब शौक़ और लगन के साथ दुआ मांगे (बे दिली से दुआ न मांगे)। (मुस्तहब)

32- दिल (की गहराइयों) से पूरी कोशिश व लगन से दुआ मांगे और दिल (दुआ की तरफ़) पूरी तरह मुतवज्जह हो और



अल्लाह से अच्छा गुमान रखे। (रुक्न)

33- एक ही दुआ बार बार मांगने का कम से कम दर्जा तीन बार है, (यानी हर दुआ कम से कम तीन बार मांगे) (मुस्तहब)

34- किसी दुआ पर अड़ा न रहे (कि मेरी यह दुआ तुझे क़बूल करनी ही होगी)। (मक्रूह)

35- किसी गुनाह की या क़ता रहमी (नाता तोड़ने) की दुआ न करे। (शर्त)

36- जो चीज़ तैशुदा हो चुकी है उस (के ख़िलाफ़) दुआ न मांगे (जैसे इलाही तू मुझे औरत से मर्द या मर्द से औरत बना दे) (शर्त)

37- दुआ में हद से न गुज़रे कि किसी ना मुम्किन काम की दुआ मांगे। (शर्त)

38- अल्लाह की रहमत में तंगी न करे (जैसे इलाही तू मेरी ही मग़्फ़िरत कर और किसी की न कर)। (मक्रूह)

39- अपनी तमाम ज़रूरतें (छोटी हों या बड़ी कितनी ही छोटी क्यों न हों) अल्लाह से मांगे। (शर्त)

40- दुआ मांगने वाला और सुनने वाला दोनों आमीन कहें। (मुस्तहब)

41- दुआ से फ़ारिग़ होकर दोनों हाथ मुहँ पर फेरे। (मुस्तहब)

42- दुआ की क़बूलियत में जल्द बाज़ी न करे, जैसे यूँ कहे "दुआ पूरी होने में ही नहीं आती" या "मैंने दुआ की थी क़बूल ही नहीं होई।" (शर्त)



# ज़िकरुल्लाह (अल्लाह के ज़िक्र) के आदाब का बयान

उलमाए (कुरआन व हदीस) ने फ़रमाया है कि:

1- ज़िक्र करने वाला जिस जगह पर ज़िक्र करे वह जगह (उन तमाम चीज़ों से जो तवज्जोह को हटाने और ख़्यालात को मुंतशिर करने वाली हों) ख़ाली और पाक व साफ़ होनी चाहिए।

2- और ज़िक्र करने वाले में (दुआ के आदाब में) ऊपर लिखी हुई बातों (जैसे इख़्लास, ख़ुशू व ख़ुज़ू, जाहिरी व बातिनी पाकी व सफ़ाई वग़ैरा) होनी चाहिए (इस्लिए कि ज़िकरुल्लाह सबसे अफ़्ज़ल इबादत है इसलिए उस में दुआ से बहुत ज़्यादा ताज़ीम व एहतियात व एहतिमाम की ज़रूरत है)।

3- और ज़िक्र करने वाले का मुँह और ज़बान बिल्कुल पाक व साफ़ होनी चाहिए, अगर किसी चीज़ की महक मुँह में हो तो मिस्वाक करके उस को ज़रूर दूर कर लेना चाहिए।

4- अगर किसी जगह बैठ कर ज़िक्र कर रहा हो तो रुख़ क़िब्ले की तरफ़ होना चाहिए।

5- और आजिज़ी व इन्किसारी, सुकून व इत्मीनान, वक़ार व एहतिमाम और दिल की पूरी तवज्जोह के साथ ज़िक्र के लिए बैठे।

6- और जो भी ज़िक्र करे उसका मतलब भी अच्छी तरह समझे और उसमें ग़ौर व फ़िक्र करे।

7- और अगर किसी ज़िक्र का मतलब न जानता हो तो (किसी आलिम से) पूछ ले और समझ ले।



8- और तादाद ज़्यादा करने के ख़्याल से जल्द बाज़ी न करे। इसी लिए उ़लमा ने कलिमए तय्यिबा के ज़िक्र में ला इलाह इल्लल्लाह में "ला" के मद को ख़ूब अच्छी तरह खींचने (और इल्लल्लाह पर ज़ोर देने) को मुस्तहब फ़रमाया है।

9- और जो भी ज़िक्र हुज़ूर अ़लैहिस्सलाम से साबित है चाहे वह वाजिब हो या मुस्तहब, जब तक उस को ज़बान से इस तरह अदा न करे कि ख़ुद सुन ले उस वक़्त तक उसका कुछ एतिबार नहीं (यानी दिल ही दिल में सोचना ज़िक्र नहीं कहलाता)।

10- और सबसे ज़्यादा फ़ज़ीलत वाला ज़िक्र क़ुरआने अ़ज़ीम है सिवा उन अज़्कार के जो हुज़ूर अ़लैहिस्सलाम से ख़ुसूसियत के साथ साबित हैं (कि उस जगह वही ज़िक्र करना चाहिए जो आप (सल्ल०) ने बतलाया है, जैसे रुकूअ़ में आप ने سُبْحَانَ رَبِّيَ الْعَظِيْمِ बतलाया है और सजदे में سُبْحَانَ رَبِّيَ الْاَعْلٰى इसलिए रुकूअ़ और सजदे में यही पढ़ना चाहिए, क़ुरआन नहीं पढ़ना चाहिए, इसी लिए आप ने रुकूअ़ और सजदे में क़ुरआन पढ़ने से रोका है)।

11- और ज़िकरुल्लाह की फ़ज़ीलत तहलील لَا اِلٰهَ اِلَّا اللّٰهُ तस्बीह سُبْحَانَ اللّٰهِ तक्बीर اَللّٰهُ اَكْبَرُ में मुन्हसिर नहीं है बल्कि किसी भी अ़मल (क़ौल या फ़ेल) में अल्लाह तआला की इताअ़त करने वाला, अल्लाह का ज़िक्र करने वाला है। (और वह अ़मल ज़िक्र है।)

12- और जब बन्दा रसूलुल्लाह सल्लल्लाहु अ़लैहि व सल्लम से मन्क़ूल मुख़्तलिफ़ अज़्कार, मुख़्तलिफ़ हालात और मुख़्तलिफ़ अवक़ात में रात दिन, सुबह शाम पाबन्दी के साथ

पढ़ता रहेगा तो अल्लाह तआला के यहाँ बहुत ज़्यादा ज़िक्र करने वाले मर्दों और औरतों में शामिल हो जाएगा (जिन का ज़िक्र कुरआने अज़ीम में आया है)

13- और जिस शख़्स का कोई वज़ीफ़ा रात या दिन के किसी हिस्से में या किसी नमाज़ के बाद या इन के अलावा और भी किसी वक़्त और हालत में मुक़र्रर हो (और वह पाबन्दी के साथ उसको पढ़ा करता हो) अगर किसी दिन वह छूट जाए तो उसको बाद में ज़रूर पढ़ लेना चाहिए और जिस वक़्त भी मुमकिन हो उसको पढ़ लेना और पूरा करलेना चाहिए और उस दिन बिल्कुल ही न छोड़ना चाहिए ताकि वह पाबन्दी की आदत बाक़ी रहे, उसकी क़ज़ा में काहिली बिल्कुल न करनी चाहिए (कि बहुत नुक़्सानदेह है)



## ख़लीफ़तुल मुस्लिमीन हज़रत उमर (रज़ि०) ने फ़रमाया

अपनी अवक़ात को न भूलो कि

• तुम क्या थे और क्या बन गए, तुम्हारे बड़े-बड़े मकानात और इकट्ठा किया हुआ माल हरगिज़ तुम्हारी बख़्शिश न करा सकेगा।



# उन वक़्तों का बयान जिन में दुआ क़बूल होती है

जिन वक़्तों में दुआ क़बूल होती है वे यह हैं:

1- शबे क़दर (ज़्यादा उम्मीद यही है कि शबे क़दर रमज़ान के आख़िर के दस दिनो की ताक़ रातों में यानी 21, 23, 25, 27 या 29वीं रात में आती है। 21वीं और 27वीं रात के बारे में सबसे ज़्यादा गुमान है)।

2- अरफ़ा का पूरा दिन (ज़िल्हिज्जा की नवीं तारीख़)।

3- रमज़ानुल मुबारक का (पूरा) महीना।

4- जुमे की रात (यानी जुमेरात और जुमे के बीच वाली रात)।

5- जुमे का पूरा दिन।

6- (हर दिन) रात का दूसरा आधा हिस्सा।

7- (हर दिन) रात का पहला तिहाई हिस्सा।

8- (हर दिन) रात का आख़िरी तिहाई हिस्सा।

9- (हर दिन) रात के आख़िरी हिस्से में।

सबसे ज़्यादा दुआ क़बूल होने की उम्मीद जुमा की (दुआ क़बूल होने की) साअत में है। उस साअत के वक़्त (के बारे में अलग-अलग हदीसों के तहत नीचे लिखे हुए अक़्वाल हैं):

(1) यह साअत इमाम के ख़ुत्बे के लिए (मिम्बर पर) बैठने से लेकर नमाज़े जुमा के ख़त्म होने तक है।

(2) जमाअत खड़ी होने के वक़्त से लेकर सलाम फेरने तक है।

(3) दुआ करने वाला जब खड़ा हुआ जुमे की नमाज़ पढ़ रहा

हो वही वक़्त है।

(4) कुछ उलमा कहते हैं कि जुमा के दिन असर की नमाज़ के बाद से सूरज गुरूब होने तक है।

(5) कुछ उलमा कहते हैं कि जुमा के दिन की आख़िरी साअ़त है।

(6) कुछ उलमा कहते हैं (जुमा के दिन) सुबहे सादिक़ से ले कर सूरज निकलने तक है।

(7) कुछ उलमा कहते हैं (जुमा के दिन) सूरज निकलने के बाद है।

(8) मशहूर सहाबी अबू ज़र ग़िफ़ारी (रज़ि०) का मानना यह है कि क़बूलियत की साअ़त जुमा के दिन दोपहर सूरज ढलने के थोड़ी देर बाद से एक हाथ के बराबर सूरज ढलने तक है।

(9) इमामे नववी (रह०) का कहना है कि :

(इस साअ़त का ठीक-ठीक वक़्त कि उसके अलावा हो ही नहीं सकता, वह है जो ''सहीह़ मुस्लिम'' में हज़रत अबू मूसा अशअ़री (रज़ि०) से साबित है (कि क़बूलियत का वक़्त इमाम के ख़ुत्बे के लिए मिम्बर पर बैठने से लेकर नमाज़ ख़त्म होने तक है। (यही सबसे पहला क़ौल है)

## उन हालतों का बयान जिन में दुआ क़बूल होती है

(दुआ करने वाला नीचे लिखी हुई हालतों में दुआ करे तो उम्मीद है कि अल्लाह तआ़ला ज़रूर क़बूल फ़रमाएंगे):

1- नमाज़ की अज़ान होने के वक़्त (यानी अज़ान सुनने अज़ान का जवाब देने और अज़ान की दुआ पढ़ने के बाद दुआ करे)।

2- अज़ान और तक्बीर के बीच (यानी अज़ान व इक़ामत के



बीच जहाँ भी मौक़ा मिल जाए दुआ करे)।

3- जो शख़्स किसी मुसीबत या परेशानी में फंसा हुआ हो حَيَّ عَلَى الصَّلٰوةِ حَيَّ عَلَى الْفَلَاحِ के बाद दुआ करे।

4- अल्लाह की राह में (जिहाद) में सफ़ें बाँधने की हालत में दुआ करे।

5- जब घमासान की जंग हो रही हो, एक दूसरे पर हमले कर रहे हों उस हालत में दुआ करे।

6- फ़र्ज़ नमाज़ों के बाद (यानी जमाअ़त से नमाज़ पढ़े और सलाम फेरने के बाद) दुआ करे।

7- और (नमाज़ में) सजदे के अन्दर (मगर वही दुआ मांगे जो क़ुरआन व हदीस में आई हो)।

8- क़ुरआने करीम की तिलावत (से फ़ारिग़ होने) के बाद।

9- ख़ास कर ख़त्मे क़ुरआन के बाद (चाहे ख़ुद ख़त्म किया हो, चाहे किसी दूसरे ने)

10- ख़ास कर क़ुरआन ख़त्म करने वाले की दुआ।

11- ज़म्ज़म का पानी पीने की हालत में(यानी ज़म्ज़म के कुएं पर खड़े होकर पानी पिए और दुआ करे)।

12- मरने वाले की रूह निकलते वक़्त (ख़ुद मरने वाला भी दुआ करे और वहाँ मौजूद लोग भी दुआ करें, इसी तरह) मय्यित के पास आने के वक़्त दुआ करे।

13- मुर्ग़ की अज़ान के वक़्त(यानी मुर्ग़ की अज़ान सुन कर दुआ करे)।

14- मुसलमानों के (दीनी) इज्तिमाआ़त में (उन मुसलमानों के साथ या अकेले में दुआ करे)

15- ज़िक्र की मज्लिसों में (चाहे ज़िक्रुल्लाह का हल्क़ा हो, चाहे क़ुरआन व हदीस की तालीम का, चाहे वाज़ व नसीहत का)

16- इमाम के वलज़्ज़ाल्लीन कहने के बाद।

17- मय्यित की आँखें बन्द करते वक़्त।

18- नमाज़ की इक़ामत (तक्बीर) के वक़्त।

19- बारिश बरसने के वक़्त, इमाम शाफ़ई (रह०) ने अपनी किताब "अल-उम्म" में इस हदीस को मुर्सलन रिवायत किया है और फ़रमाया है कि "मैं ने बहुत से उलमाए हदीस से बारिश बरसने के वक़्त दुआ क़बूल होने (की हदीस को सुना और) याद किया है।

20- इमामे जज़री (रह०) फ़रमाते हैं :

काबा मुकर्रमा को देखने के वक़्त (चाहे मक्का मुअज़्ज़मा पहुँच कर पहली बार देखे, या जिस वक़्त भी काबा पर निगाह पड़े दुआ करे)।

## उन जगहों का बयान जिन में दुआ क़बूल होती है

1- तमाम मुक़द्दस मक़ामात। इमाम हसन बसरी (रह०) ने मक्के वालों के नाम एक ख़त लिखा, उसमें वे (मक्का मुअज़्ज़मा में) दुआ के क़बूल होने के ये मक़ामात बयान करते हैं:-

(1) तवाफ़ की जगह (मताफ़) में।

(2) मुल्तज़िम के पास (ख़ान-ए-काबा का वह हिस्सा जिससे तवाफ़ करने वाले चिमटते हैं, यह हजरे अस्वद और काबा के दरवाजे के बीच चार हाथ के बराबर जगह है)।

(3) मीज़ाब (ख़ान-ए-काबा की छत के परनाला) के नीचे।

(4) बैतुल्लाह के अनदर।

(5-6) सफ़ा और मरवा (पहाड़ियों) पर।

(7) मस्आ (सफ़ा और मरवा के बीच दौड़ने की जगह) में।

(8) मक़ामे इबराहीम के पीछे।

(9) (मैदाने) अरफ़ात में (जहाँ 9 ज़िल्हिज्जा को ज़वाल के



बाद से ग़ुरूब तक ठहरते हैं और यही हज का अहम रुक्न है)।

(10) मुज़्दलिफ़ा में (जहाँ हाजी लोग अरफ़ात से वापस आकर मग़रिब व इशा की नमाज़ पढ़ते हैं और रात गुज़ारते हैं।

(11) मिना में (जहाँ दसवीं तारीख़ को हाजी जमरों पर कंकरियाँ मारते, क़ुर्बानी करते हैं)

(12-13-14) तीनों जमरों के पास (यह तीन टीले हैं जिन पर हाजी कंकरियाँ मारते हैं)

2- इमाम जज़री (रह०) फ़रमाते हैं:-

"अगर नबी अलैहिस्सलाम (के रौज़-ए-अक़्दस) के पास दुआ क़बूल न होगी तो फिर किस जगह क़बूल होगी (यानी रौज़-ए-अक़्दस रसूलुल्लाह सल्लल्लाहु अलैहि व सल्लम) तो दुआ क़बूल होने की वह मुक़द्दस जगह है कि उसको तो फ़ह्‌रिस्त में सबसे पहले रखा जाना चाहिए।

इसके अलावा मुल्तज़िम के पास दुआ की क़बूलियत की एक हदीसे मुसल्सल भी हमें मक्का के रावियों से पहुँची है।

## दुआ की क़बूलियत पर शुकराना

जिस शख़्स की जब भी कोई दुआ क़बूल हो तो ये कलिमात शुक्र के तौर पर अदा करे:

اَلْحَمْدُ لِلّٰهِ بِعِزَّتِهٖ وَجَلَالِهٖ تَتِمُّ الصَّالِحَاتُ ۰

अल्लाह की ज़ाते पाक का बहुत-बहुत शुक्र है जिसकी इज़्ज़त व बड़ाई के सदक़े में अच्छे काम पूरे होते हैं।



# उन लोगों का बयान

## जिनकी दुआएँ बारगाहे इलाही में (जल्द) क़बूल होती हैं

(हदीसों से साबित है कि नीचे लिखे हुए लोगों की दुआएँ ख़ास कर क़बूल होती हैं:

1- मजबूर व लाचार और बे सहारा लोग।

2- मज़लूम और सितम रसीदा लोग (एक रिवायत में है कि) अगर्चे वे गुनहगार हों (एक रिवायत में है) अगर्चे वे काफ़िर ही हों।

3- बाप की दुआ़ (अपनी औलाद के लिए)

4- इमामे आ़दिल की दुआ (अ़दल व इन्साफ़ करने वाले ख़लीफ़ा या बादशाह या हुक्मराँ की दुआ़ अपनी रिआ़या के लिए)

5- हर अच्छे काम करने वाले की दुआ़।

6- माँ-बाप के साथ अच्छा सुलूक करने वाली और ख़िद्मत करने वाली औलाद की दुआ़ (अपने माँ-बाप के लिए)

7- मुसाफ़िर की दुआ़।

8- रोज़ा दार की दुआ़ रोज़ा इफ़्तार करने के वक़्त।

9- एक मुसलमान की दुआ़ अपने दूसरे मुसलमान भाई के लिए उस की पीठ पीछे ।

10- हर मुसलमान की दुआ़ जब तक कि वह किसी पर ज़ुल्म करने या क़ता रहमी (रिश्ते दारों के हक़ मारने) की दुआ़ न करे या (दुआ़ करके मायूसी या शिकायत के तौर पर) यह न कहे कि : मैंने दुआ़ मांगी थी वह क़बूल ही नहीं हुई।

11- एक और हदीस में आया है कि ''अल्लाह तआ़ला के कुछ (अज़ाबे जहन्नम से) आज़ाद (मुक्त) किए हुए बन्दे हैं जिन में से हर एक की दिन रात में एक ''दुआ़'' (ज़रूर) क़बूल होती है।''

और जामे अबू मन्सूर में (एक रिवायत) है कि '' सच्ची दुआ़ हाजी की होती है यहाँ तक कि वह (अपने घर हज से) लौट आए।''



# इस्मे-आज़म और दुआ़ की क़बूलियत में उसके असर का बयान

1- एक हदीस में आया है कि :

''अल्लाह तआ़ला का वह इस्मे-आज़म जिसके साथ जो भी दुआ़ की जाए, अल्लाह तआ़ला उसको क़बूल करते हैं और उसके साथ जो भी अल्लाह से सवाल किया जाए, अल्लाह तआ़ला उसको पूरा कर देते हैं, इस आयते करीमा में है:

لَا إِلٰهَ إِلَّا أَنْتَ سُبْحٰنَكَ إِنِّي كُنْتُ مِنَ الظّٰلِمِيْنَ ۝

(अल् अम्बिया, 87)

(ऐ अल्लाह) तेरे सिवा कोई माबूद नहीं है तू पाक है, बेशक मैं ही ज़ुल्म करने वालों में से हूँ।

2- एक और हदीस में आया है:

अल्लाह तआ़ला का वह इस्मे-आज़म जिस के साथ अल्लाह से जो भी दुआ़ मांगी जाए (ज़रूर) देता है और जो भी दुआ़ की जाए अल्लाह (ज़रूर) क़बूल करता है, यह है:-

اَللّٰهُمَّ إِنِّي أَسْأَلُكَ بِأَنِّي أَشْهَدُ أَنَّكَ أَنْتَ اللّٰهُ لَا إِلٰهَ إِلَّا أَنْتَ الْأَحَدُ الصَّمَدُ الَّذِي لَمْ يَلِدْ وَلَمْ يُولَدْ وَلَمْ يَكُنْ لَهُ كُفُوًا أَحَدٌ ۝

इलाही! मैं तुझसे सवाल करता हूँ इस लिए कि मैं गवाही देता हूँ कि तू ही अल्लाह है, तेरे सिवा कोई माबूद नहीं है, तू अकेला है, बेनयाज़ है, जिस से न कोई पैदा हुआ और न वह किसी से पैदा हुआ और न ही कोई उस के बराबर का (हमसर) है।

कुछ रिवायतों में इसी हदीस के अल्फ़ाज़ यह हैं:

اَللّٰهُمَّ اِنِّیْ اَسْئَلُكَ بِاَنَّكَ اَنْتَ اللّٰهُ الْاَحَدُ الصَّمَدُ الَّذِیْ لَمْ یَلِدْ وَلَمْ یُوْلَدْ وَلَمْ یَكُنْ لَّهٗ كُفُوًا اَحَدٌ

इलाही! मैं तुझ से सवाल करता हूँ इस लिए कि तू ही अल्लाह है, अकेला है, बेनयाज़ है, जिस से न कोई पैदा हुआ, न वह किसी से पैदा हुआ, न कोई उस का हमसर है, न वह किसी से पैदा हुआ।

3- एक और हदीस में आया है कि:

अल्लाह तआला का वह बहुत बड़ा नाम जिस से जब भी दुआ की जाए, अल्लाह ज़रूर कबूल फ़रमाते हैं और जो भी मांगा जाए ज़रूर देते हैं, यह है

اَللّٰهُمَّ اِنِّیْ اَسْئَلُكَ بِاَنَّ لَكَ الْحَمْدَ لَا اِلٰهَ اِلَّا اَنْتَ وَحْدَكَ لَا شَرِیْكَ لَكَ الْحَنَّانُ الْمَنَّانُ بَدِیْعُ السَّمٰوٰتِ وَالْاَرْضِ یَا ذَا الْجَلَالِ وَالْاِكْرَامِ

इलाही! मैं तुझसे सवाल करता हूँ, इस लिए कि तेरी ही सब तारीफ़ है, तेरे सिवा कोई माबूद नहीं है तू अकेला है, तेरा कोई शरीक नहीं है, (तू) बहुत बड़ा मेहरबान है, बहुत ज़्यादा एहसान करने वाला है, आसमानों और ज़मीन का तू ही (बे मिसाल) ईजाद करने वाला है, ऐ (बड़ाई व) जलाल और (इनाम व) एहसान के मालिक!

और कुछ रिवायतों में یَا ذَا الْجَلَالِ وَالْاِكْرَامِ की जगह یَا حَیُّ یَا قَیُّوْمُ (ऐ (हमेशा) ज़िन्दा रहने वाले, और सब को कायम रखने वाले) भी उस के आख़िर में आया है।



4- (1) وَاِلٰهُكُمْ اِلٰهٌ وَّاحِدٌ لَا اِلٰهَ اِلَّا هُوَ الرَّحْمٰنُ الرَّحِیْمُ

(बक़रा, रुकू 19)

और तुम्हारा माबूद तो वही यगाना माबूद है उसके अलावा कोई माबूद नहीं, वह बड़ा ही रहम करने वाला और बहुत ही मेहरबान है

(2) الٓمّٓ اللّٰهُ لَا اِلٰهَ اِلَّا هُوَ الْحَیُّ الْقَیُّوْمُ

(आले-इमरान, रुकू 1)

अलिफ़० लाम० मीम० अल्लाह, उसके सिवा कोई माबूद नहीं, वही (हमेशा) ज़िन्दा रहने वाला और (सबको) कायम रखने वाला है।

5- एक और हदीस में आया है कि अल्लाह का इस्मे-आज़म तीन सूरतों में है :-

(1) सूरए बक़रा (2) सूरए आले-इमरान (3) सूरए ताहा

6- कासिम (बिन अब्दुर-रहमान) ने कहा है:

मैं ने (इस हदीस के तहत) इस को तलाश किया तो اَلْحَیُّ الْقَیُّوْمُ को इस्मे-आज़म पाया।

7- इमाम जज़री (रह०) फ़रमाते हैं:-

"मेरे नज़दीक इस्मे-आज़म اَللّٰهُ لَا اِلٰهَ اِلَّا هُوَ الْحَیُّ الْقَیُّوْمُ है ताकि (सब) हदीसें मुवाफ़िक़ व मुताबिक़ हो जाएँ, और इसलिए भी कि वाहिदी की "किताबुद-दुआ" की हदीस जो यूनुस बिन अब्दुल-आला से रिवायत है, वह भी इस की ताईद करती है। अल्लाह बेहतर जानने वाला है।

और कहते हैं :-

यह कासिम, अब्दुर-रहमान के बेटे शाम के रहने वाले ताबई हैं, हज़रत अबू उमामा (रज़ि०) के भरोसेमन्द शागिर्द हैं।

✿

بِسْمِ اللّٰهِ الرَّحْمٰنِ الرَّحِيْمِ

صَلَوَاتُ اللّٰهِ وَمَلٰٓئِكَتِهٖ وَاَنْبِيَآئِهٖ وَرُسُلِهٖ وَجَمِيْعِ خَلْقِهٖ
عَلٰى سَيِّدِنَا مُحَمَّدٍ وَّعَلٰٓى اٰلِ سَيِّدِنَا مُحَمَّدٍ وَّعَلَيْهِ وَعَلَيْهِمُ
السَّلَامُ وَرَحْمَةُ اللّٰهِ وَبَرَكَاتُهٗ

तर्जुमा:

ख़ुदा और फ़रिश्ते और पैग़म्बरों, नबियों, रसूलों और पूरी मख़्लूक़ की तरफ़ से दुरूद और रहमत हो हमारे सरदार पर जिन का नाम हज़रत मुहम्मद सल्लल्लाहु अ़लैहि व सल्लम है और आप (सल्ल०) की उम्मत पर और सब पर दुरूद व सलाम, रहमत व बरकत नाज़िल हो।

फ़ायदा :

जो शख़्स जुमे के दिन एक सौ (100) बार और हर दिन तीन बार यह दुरूद शरीफ़ पढ़ेगा तो अल्लाह तआ़ला पूरी मख़्लूक़ की गिन्ती के बराबर सवाब अ़ता करेगा और क़ियामत के दिन आप (सल्ल०) की जमाअ़त के साथ रहेगा और हुज़ूर (सल्ल०) हाथ पकड़ कर जन्नत में दाख़िल करेंगे।





# फ़ज़ाइले दुरूद शरीफ़

हज़रत अब्दुल-वह्हाब शारानी (रह०) ने "मीज़ान" में नक़ल फ़रमाया है कि जो शख़्स इस दुरूद शरीफ़ को एक बार पढ़ेगा इतना सवाब पाएगा कि अगर हज़ार फ़रिश्ते 70 दिन तक या 70 फ़रिश्ते हज़ार दिन तक इसके सवाब को लिखें तो न लिख सकेंगे; वह यह है :

جَزَى اللّٰهُ عَنَّا سَيِّدَنَا مُحَمَّدًا
صَلَّى اللّٰهُ تَعَالٰى عَلَيْهِ وَاٰلِهٖ وَسَلَّمَ
بِمَا هُوَ اَهْلُهٗ

एक और दुरूद शरीफ़ बहुत ज़्यादा सवाब वाला यह है:

اَللّٰهُمَّ صَلِّ عَلٰى سَيِّدِنَا مُحَمَّدٍ
وَّعَلٰٓى اٰلِ سَيِّدِنَا مُحَمَّدٍ
فِى الْاَوَّلِيْنَ وَالْاٰخِرِيْنَ وَفِى
الْمَلَاِ الْاَعْلٰٓى اِلٰى يَوْمِ الدِّيْنِ

---

# दुआए ख़ैर

بِسۡمِ اللّٰہِ الرَّحۡمٰنِ الرَّحِیۡمِ

اَللّٰهُمَّ صَلِّ عَلٰى مُحَمَّدٍ وَّعَلٰى اٰلِ مُحَمَّدٍ وَّبَارِكْ وَسَلِّمْ

ऐ अल्लाह! ऐ ग़फ़ूरुर-रहीम !! हमारे गुनाहों को माफ़ फ़रमा, ऐ अल्लाह हम गुनाहों से शर्मिन्दा हैं। ऐ अल्लाह हम गुनाहों से तौबा करते हैं, तू हमारी ख़ताओं को माफ़ कर, ऐ अल्लाह जो गुनाह जान कर किए हैं, उन्हें भी माफ़ फ़रमा और जो अन्जाने में हुए हैं उन्हें भी माफ़ कर। ऐ अल्लाह हमारे मर्दों और औरतों को नमाज़ का पाबन्द बना दे। ऐ अल्लाह हमारी इबादतों को क़बूल कर, ऐ ग़फ़ूरुर-रहीम सब मुसलमानों को नेक बना दे, ऐ अल्लाह हमें हर तरह की बुरी आदतों से बचा, ऐ अल्लाह ऐसे काम की तौफ़ीक़ दे जिससे लोग अच्छाई के साथ याद करें, मुसलमानों को हर आफ़त व मुसीबत से बचा। ऐ अल्लाह इस्लाम का बोल बाला हो, मुसलमानों को दीन व दुनिया में इज़्ज़त दे, ऐ अल्लाह क़ैदियों को क़ैद से आज़ाद करदे, ऐ अल्लाह बीमारों को शिफ़ा दे, ऐ अल्लाह लाचारों को क़ुव्वत और ताक़त दे, ऐ अल्लाह हमें शिर्क और बिद्अ़त से बचा, ऐ अल्लाह हमें मरते वक़्त कलिमा नसीब कर, ऐ अल्लाह हमारे तमाम दुख-दर्द, सदमे दूर करके हमारे घर को आबाद रख, ऐ अल्लाह हमारे घर वालों में सब में सच्ची मुहब्बत और प्यार अ़ता कर, ऐ



अल्लाह बिछड़ों को मिला दे, ऐ अल्लाह रूठे हुओं को मना दे, ऐ अल्लाह हमारी दिली तमन्नाएँ पूरी फ़रमा, मुसलमानों को देश प्रदेश में चैन, अमन और सलामती अ़ता कर, ऐ अल्लाह तंगदस्तों की तंगदस्ती दूर कर, ऐ अल्लाह जो बे औलाद हैं उन्हें औलाद अ़ता कर, ऐ अल्लाह हमारी औलाद और उसकी नस्ल से जो उसके बाद चले उन सब को भी नेक कीजियो, ऐ अल्लाह जो सफ़र में हैं उन्हें ख़ैरियत से रखियो, ऐ अल्लाह हमारे मुर्दों की मग़्फ़िरत फ़रमा, उनकी क़ब्रों पर रहमत नाज़िल कर, उनकी रूहों को ठंडा रख, उनको ऊँचे दरजात अ़ता कर, ऐ अल्लाह तेरे तमाम मुसलमान बन्दों को प्यारे नबी की शिफ़ाअ़त नसीब हो, ऐ अल्लाह आख़िरत में अपना दीदार नसीब करना, जन्नतुल-फ़िरदौस के ऊँचे दरजात अ़ता करना, पुल-सरात पर साबित क़दम रखना, ऐ अल्लाह हमारे आमाल नामे दाएँ हाथ में अ़ता करना, और आख़िरत में रुसवाई से बचाना, ऐ अल्लाह दुनिया की तमाम मुश्किलात को दूर कर दीजियो, ऐ अल्लाह काफ़िरों और दुश्मनों के फ़रेब और धोके से मुसलमानों को निजात दीजिए, या अल्लाह हमारी यह दुआ क़बूल फ़रमा, आमीन सुम्म आमीन।

سُبۡحٰنَ رَبِّكَ رَبِّ الۡعِزَّةِ عَمَّا یَصِفُوۡنَ
وَسَلٰمٌ عَلَى الۡمُرۡسَلِیۡنَ وَالۡحَمۡدُ لِلّٰهِ رَبِّ الۡعٰلَمِیۡنَ



# दुआए मुस्तजाब

इस बुज़ुर्गवार दुआ की यह अस्नाद है, जो कोई हर दिन इस दुआ को पढ़ेगा अगर हर दिन न पढ़ सके तो हफ़्ते में एक बार पढ़े, अगर हफ़्ते में भी न पढ़ सके तो महीने में एक बार पढ़े, अगर महीने में भी न पढ़ सके तो उमर भर में एक बार पढ़े, अगर ख़ुद भी न पढ़ सके तो किसी दूसरे से पढ़वा कर सुन ले, अगर सुन भी न सके तो इस दुआए शरीफ़ को अपने पास निगाह के सामने रखे, अल्लाह तआला उस बन्दे पर दोज़ख़ के दरवाज़े बन्द कर देगा और उस के लिए बहिश्त के दरवाज़े खोल देगा और जो बन्दा इस दुआ को पढ़ कर ख़ुदा तआला से अपनी हाजत मांगेगा अल्लाह तआला उस को अता फ़रमाएगा और सात चीज़ों से महफ़ूज़ रहेगा:

(1) फ़क़ीरी से (2) दुनिया की तक्लीफ़ से (3) मौत के वक़्त की सख़्ती से (4) अज़ाबे क़ब्र से (5) मुन्कर और नकीर के सवालों से (6) क़ियामत की सख़्ती से (7) दोज़ख़ के अज़ाब से और अल्लाह तआला बहिश्त में उस के लिए अपना दीदार नसीब करेगा और उस बन्दे को अल्लाह तआला मक्कारों के मकर, और चुग़ुल ख़ोरों की चुग़ली से और भालों के ज़ख़्म और ज़ालिमों के ज़ुल्म और बुरा कहने वालों की ज़बान और शैतान की शरारत और सांप व बिच्छू की आफ़त और बिजली की सख़्ती और दोनों जहान की 70 हज़ार मुसीबतों से महफ़ूज़ रखेगा और इस की वजह से छोटे-बड़े सब गुनाह माफ़ कर देगा, अगर्चे उस के गुनाह



दरख़्तों के पत्तों और बारिश की बूंदों और परियों और जानवरों से भी ज़्यादा होंगे, हक़ तआला माफ़ फ़रमा देगा, और उस के आमाल में हज़ार नेकी लिखेगा, आदमी के बदन में 70 हज़ार बलाएँ हैं, जो कोई इस दुआ को पढ़ेगा या इस को अपने पास रखेगा तो ऐसी बलाओं से महफ़ूज़ रहेगा, जैसे सर का दर्द, कन्पटी का दर्द, आँख का दर्द, कान का दर्द, दाँतों का दर्द, सीने का दर्द, क़मर का दर्द, घुटनो का दर्द, हड्डियों का दर्द, बच्चे के पैदा होने के वक़्त का दर्द इस के अलावा हर तरह के दर्दों और तक्लीफ़ों से बचा रहेगा और जो बीमारी होगी जैसे नासूर और मसाने की पथरी, पेट के कीड़े, ख़ून का बन्द होना, या बहुत ज़्यादा निकलना और भूत-परेत के असर से महफ़ूज़ रहेगा।

जिस के पास यह दुआ होगी अगर वह बादशाहों की मज्लिस या कचेहरी में जाएगा तो बड़ी इज़्ज़त पाएगा, घर में आएगा तो सब लोगों में उसका अदब व एहतिराम होगा और सब लोग उसको दोस्त रखेंगे, जब उसको दफ़न करेंगे तो अज़ाबे क़ब्र न होगा, बल्कि उसकी क़ब्र कुशादा हो जाएगी और इस दुआ की बरकत से तमाम मुसीबतों और अफ़तों से महफ़ूज़ रहेगा, और उसकी दीनी व दुनियवी मुश्किलात आसान होंगी इस में शक न करे कि कुफ़्र का डर है। अल्लाह तआला कुफ़्र से हमारी हिफ़ाज़त फ़रमाए।

इस दुआए बुज़ुर्गवार की ख़ासियत बहुत हैं मगर यहाँ कुछ ही लिखी गई हैं।



بِسْمِ اللّٰهِ الرَّحْمٰنِ الرَّحِيْمِ

سُبْحٰنَكَ اَنْتَ اللّٰهُ لَآ اِلٰهَ اِلَّآ اَنْتَ رَبُّ الْعَرْشِ الْعَظِيْمِ

سُبْحٰنَكَ اَنْتَ اللّٰهُ لَآ اِلٰهَ اِلَّآ اَنْتَ الرَّحْمٰنُ الرَّحِيْمُ

سُبْحٰنَكَ اَنْتَ اللّٰهُ لَآ اِلٰهَ اِلَّآ اَنْتَ الْمَلِكُ الْقُدُّوْسُ

سُبْحٰنَكَ اَنْتَ اللّٰهُ لَآ اِلٰهَ اِلَّآ اَنْتَ الْعَزِيْزُ الْجَبَّارُ

سُبْحٰنَكَ اَنْتَ اللّٰهُ لَآ اِلٰهَ اِلَّآ اَنْتَ الْمُصَوِّرُ الْحَكِيْمُ

سُبْحٰنَكَ اَنْتَ اللّٰهُ لَآ اِلٰهَ اِلَّآ اَنْتَ السَّمِيْعُ الْبَصِيْرُ

سُبْحٰنَكَ اَنْتَ اللّٰهُ لَآ اِلٰهَ اِلَّآ اَنْتَ الْبَصِيْرُ الصَّادِقُ

سُبْحٰنَكَ اَنْتَ اللّٰهُ لَآ اِلٰهَ اِلَّآ اَنْتَ الْحَيُّ الْقَيُّوْمُ

سُبْحٰنَكَ اَنْتَ اللّٰهُ لَآ اِلٰهَ اِلَّآ اَنْتَ الْجَبَّارُ الْمُتَكَبِّرُ

سُبْحٰنَكَ اَنْتَ اللّٰهُ لَآ اِلٰهَ اِلَّآ اَنْتَ الْمُبْدِئُ الْمُعِيْدُ

سُبْحٰنَكَ اَنْتَ اللّٰهُ لَآ اِلٰهَ اِلَّآ اَنْتَ اللَّطِيْفُ الْخَبِيْرُ

سُبْحٰنَكَ اَنْتَ اللّٰهُ لَآ اِلٰهَ اِلَّآ اَنْتَ الصَّمَدُ الْمَعْبُوْدُ

سُبْحٰنَكَ اَنْتَ اللّٰهُ لَآ اِلٰهَ اِلَّآ اَنْتَ الْوَاحِدُ الْمَاجِدُ

الرَّحْمٰنُ الرَّحِيْمُ





# दुआए क़ुनूत

اَللّٰهُمَّ اِنَّا نَسْتَعِيْنُكَ وَنَسْتَغْفِرُكَ وَ
نُؤْمِنُ بِكَ وَنَتَوَكَّلُ عَلَيْكَ وَنُثْنِىْ
عَلَيْكَ الْخَيْرَ وَنَشْكُرُكَ وَلَا نَكْفُرُكَ وَ
نَخْلَعُ وَنَتْرُكُ مَنْ يَّفْجُرُكَ اَللّٰهُمَّ اِيَّاكَ
نَعْبُدُ وَلَكَ نُصَلِّىْ وَنَسْجُدُ وَاِلَيْكَ نَسْعٰى
وَنَحْفِدُ وَنَرْجُوْا رَحْمَتَكَ وَنَخْشٰى عَذَابَكَ
اِنَّ عَذَابَكَ بِالْكُفَّارِ مُلْحِقٌ ❖

ऐ अल्लाह! हम तुझ से मदद चाहते है और तुझ से माफी मांगते है और तुझ पर ईमान लाते है और तुझ पर भरोसा करते है और तेरी ही तारीफ़ करते है और तेरा शुक्र करते है और तेरी नाशुकरी नहीं करते और अलग करते और छोड़ते है उस शख्स को जो तेरी नाफरमानी करे, इलाही हम तेरी ही इबादत करते है और तेरे ही लिए नमाज़ पढते और सजदा करते है और तेरी ही तरफ दौड़ते और खिद्मत के लिए हाजिर होते है और तेरी रहमत की उम्मीद करते है और तेरे अज़ाब से डरते है बेशक तेरा अज़ाब काफिरों को मिलने वाला है।

بِسْمِ اللّٰهِ الرَّحْمٰنِ الرَّحِيْمِ

اَللّٰهُمَّ اِنَّآ اٰمَنَّا بِكَلَامِكَ وَكِتَابِكَ وَاٰمَنَّا بِرَسُوْلِكَ رَبَّنَا
تَقَبَّلْ مِنَّا هٰذِهٖ مَنْزِلَ الْقُرْاٰنِ يَا حَلَّ الْمُشْكِلَاتِ
فَتَوَكَّلُ ضَعْفِ بِحُرْمَةِ سَيِّدِ الْاَبْرَارِ يَا حَلَّ
الْمُشْكِلَاتِ وَنَوِّرْ قُلُوْبَنَا بِتِلَاوَتِ الْقُرْاٰنِ وَنَوِّرْ قُلُوْبَنَا
بِحُرْمَةِ الْقُرْاٰنِ وَنَبِيِّ الْاٰخِرِ زَمَانٍ ؕ اَللّٰهُمَّ يَا رَزَّاقَ
الْمُفْلِسِيْنَ وَيَآ اَرْحَمَ الْمَسَاكِيْنِ وَيَا خَيْرَ النَّاصِرِيْنَ
اِيَّاكَ نَعْبُدُ وَاِيَّاكَ نَسْتَعِيْنُ ؕ بِرَحْمَتِكَ يَآ اَرْحَمَ الرّٰحِمِيْنَ

चाँद देख कर जब पहला पीर हो तो क़ुरआन मजीद की पहली मन्ज़िल ख़त्म करे और उसके बाद यह दुआ़ तीन बार पढ़े इसी तरह सातों मन्ज़िलें ख़त्म करे। यह दुआ़ तीन बार पढ़ी जाए, इसका बहुत ज़्यादा सवाब है, बेशुमार बरकतें हासिल होंगी।







# दुआउ ख़त्मिल्-क़ुरआन

بِسْمِ اللّٰهِ الرَّحْمٰنِ الرَّحِيْمِ

اَللّٰهُمَّ اٰنِسْ وَحْشَتِيْ فِيْ قَبْرِيْ ؕ اَللّٰهُمَّ
ارْحَمْنِيْ بِالْقُرْاٰنِ الْعَظِيْمِ ؕ وَاجْعَلْهُ لِيْ
اِمَامًا وَّنُوْرًا وَّهُدًى وَّرَحْمَةً ؕ اَللّٰهُمَّ
ذَكِّرْنِيْ مِنْهُ مَا نَسِيْتُ ؕ وَعَلِّمْنِيْ مِنْهُ مَا
جَهِلْتُ ؕ وَارْزُقْنِيْ تِلَاوَتَهٗ اٰنَآءَ الَّيْلِ وَ
اٰنَآءَ النَّهَارِ ؕ وَاجْعَلْهُ لِيْ حُجَّةً يَّا رَبَّ الْعٰلَمِيْنَ اٰمِيْن



# नमाज़ों के अवक़ात

## हर महीने की अलग अलग
## नफ़्ल नमाज़, रोज़े और वज़ाइफ़

# मुहर्रमुल्-हराम

सरवरे काइनात सल्लल्लाहु अलैहि व सल्लम इरशाद फ़रमाते हैं कि मुहर्रम का महीना बहुत बरकत वाला महीना है, आशूरा की रात और आशूरा के दिन की इबादत के बेहद फ़ज़ाइल हैं। हुज़ूरे अक़्दस सल्लल्लाहु अलैहि व सल्लम ने फ़रमाया कि मुहर्रम का चाँद देख कर चार बार सूरए इख़्लास पढ़ कर अपने ऊपर दम करना बहुत अफ़्ज़ल है।

## नफ़्ल नमाज़

रात के पहले हिस्से में इशा की नमाज़ के बाद आठ रकअत नमाज़ चार सलाम से पढ़े और हर रकअत में सूरए फ़ातिहा के बाद सूरए इख़्लास ग्यारह ग्यारह बार पढ़े, इन्शाअल्लाह इस नमाज़ की बरकत से क़ियामत के दिन अल्लाह पाक इस नमाज़ के पढ़ने वाले और उसके घर वालों की शिफ़ाअत फ़रमाएगा।

रात के पहले हिस्से में इशा की नमाज़ के बाद मुहर्रम के महीने में चार रकअत नमाज़ दो सलाम से पढ़े और सूरए फ़ातिहा के बाद हर रकअत में सूरए इख़्लास ग्यारह-ग्यारह बार पढ़नी है



फिर सलाम के बाद यह दुआ ग्यारह बार पढ़े:

سُبُّوْحٌ قُدُّوْسٌ رَبُّنَا وَرَبُّ الْمَلٰٓئِكَةِ وَالرُّوْحِ

इस नमाज़ के पढ़ने से अल्लाह तआला की बारगाह से बेशुमार इबादात का सवाब अता किया जाएगा।

## नफ़्ल नमाज़ पहली तारीख़ मुहर्रमुल्-हराम

पहली तारीख़ को नमाज़े ज़ुहर के बाद दो रकअत नमाज़ पढ़े पहली रकअत में सूरए फ़ातिहा के बाद सूरए इख़्लास 13 बार, दूसरी रकअत में सूरए फ़ातिहा के बाद सूरए इख़्लास 12 बार पढ़े फिर सलाम के बाद यह दुआए मुकर्रम एक बार पढ़े:

اَللّٰهُمَّ اَنْتَ اللّٰهُ الْاَبَدُ الْقَدِيْمُ هٰذِهٖ سَنَةٌ جَدِيْدَةٌ اَسْئَلُكَ فِيْهَا

الْعِصْمَةَ مِنَ الشَّيْطٰنِ الرَّجِيْمِ وَالْاَمَانَ مِنَ السُّلْطَانِ

الْجَابِرِ وَمِنْ شَرِّ كُلِّ ذِىْ شَرٍّ وَّمِنَ الْبَلَآءِ وَالْاٰفَاتِ وَاَسْئَلُكَ

الْعَوْنَ وَالْعَدْلَ عَلٰى هٰذِهِ النَّفْسِ الْاَمَّارَةِ بِالسُّوْٓءِ وَالْاِشْتِغَالِ

بِمَا يُقَرِّبُنِىْٓ اِلَيْكَ يَا بَرُّ يَا رَءُوْفُ يَا رَحِيْمُ يَا ذَا الْجَلَالِ وَالْاِكْرَامِ

तर्जुमा: "ऐ अल्लाह तू ऐसा है जिस का न आग़ाज़ है न अंजाम, यह नया साल है, तुझसे पनाह मांगता हूँ इस साल में शैताने मर्दूद से और पनाह ज़ालिम बादशाह से और हर शरीर के शर से और बलाओं और आफ़तों से और पनाह मांगता हूँ तुझ से मदद और इन्साफ़ उस नफ़्स पर जो बुराई सिखाता है और मांगता हूँ वह चीज़ जो मुझ को तेरे क़रीब करे, ऐ नेक कार! ऐ मेहरबान! ऐ रहम करने

वाले! ऐ बुज़ुर्गी और इनाम वाले!"

अल्लाह पाक इस दुआ और नमाज़ पढ़ने वाले के तमाम गुनाह माफ़ फ़रमाएगा और इन्शाअल्लाह तआला वह दुनिया से ईमान के साथ जाएगा।

## नफ़्ल नमाज़ शबे आ़शूरा

आशूरा की रात मे नमाज़े इशा के बाद चार रकअ़त नमाज़ दो सलाम के साथ पढ़े, हर रकअ़त में सूरए फ़ातिहा के बाद आयतल-कुर्सी तीन-तीन बार, सूरए इख़्लास दस-दस बार पढ़े, सलाम के बाद सूरए इख़्लास एक सौ बार पढ़ कर अपने गुनाहो की तौबा करे और अल्लाह पाक से बख़्शिश की दुआ करे, इन्शाअल्लाह तआला ख़ुदावन्दे करीम अपनी रहमते कामिला से इस नमाज़ के पढ़ने वालो के तमाम गुनाहों को माफ़ फ़रमाएँगे।

शबे आशूरा नमाज़े इशा के बाद आठ रकअ़त नमाज़ चार सलाम से पढ़े हर रकअ़त में सूरए फ़ातिहा के बाद सूरए इख़्लास 25-25 बार पढ़नी है फिर सलाम के बाद दुरूदे पाक 70 बार, इस्तिग़फ़ार 70 बार पढ़ कर दुआए मग़्फ़िरत करे, अल्लाह रब्बुल-इज़्ज़त इस नमाज़ के पढ़ने वालों की क़ब्र को रौशन करके अज़ाबे क़ब्र से महफ़ूज़ रखेगा और क़ियामत के दिन उस की मग़्फ़िरत होगी, इन्शाअल्लाह तआला।

आशूरा की रात में इशा की नमाज़ के बाद चार रकअ़त नमाज़ दो सलाम के साथ पढ़े, हर रकअ़त में सूरए फ़ातिहा के बाद सूरए इख़्लास पाँच पाँच बार पढ़े।

यह नमाज़ गुनाहों की बख़्शिश के लिए बहुत अफ़्ज़ल है, अल्लाह तआला इस नमाज़ के पढ़ने वाले के तमाम गुनाहों को



माफ़ फ़रमा कर मग़्फ़िरत फ़रमाएगा, इन्शाअल्लाह तआला।

आशूरा की रात में इशा की नमाज़ के बाद चार रकअ़त नमाज़ दो सलाम के साथ पढ़े और सूरए फ़ातिहा के बाद हर रकअ़त में आयतल-कुर्सी तीन-तीन बार, सूरए इख़्लास तीन-तीन बार पढ़े, सलाम के बाद सूरए इख़्लास एक सौ बार पढ़े, इन्शाअल्लाह तआला अल्लाह पाक इस नमाज़ के पढ़ने वाले को बहिश्त में हर तरह की नेमतें अ़ता फ़रमाएगा।

## यौमे आ़शूरा (आ़शूरा का दिन)

आशूरा के दिन सूरज निकलने के बाद दो रकअ़त नमाज़ पढ़े, हर रकअ़त में सूरए फ़ातिहा के बाद जो भी सूरत याद हो पढ़ले और सलाम के बाद एक बार इस दुआ को पढ़ ले

## दुआए आशूरा

بِسْمِ اللّٰهِ الرَّحْمٰنِ الرَّحِيْمِ

يَا قَابِلَ تَوْبَةِ اٰدَمَ يَوْمَ عَاشُوْرَآءَ

يَا فَارِجَ كَرْبِ ذِى النُّوْنِ يَوْمَ عَاشُوْرَآءَ

يَا جَامِعَ شَمْلِ يَعْقُوْبَ يَوْمَ عَاشُوْرَاءَ
يَا سَامِعَ دَعْوَةِ مُوْسٰى وَهٰرُوْنَ يَوْمَ عَاشُوْرَاءَ
يَا مُغِيْثَ اِبْرَاهِيْمَ مِنَ النَّارِ يَوْمَ عَاشُوْرَاءَ
يَا رَافِعَ اِدْرِيْسَ اِلَى السَّمَاءِ يَوْمَ عَاشُوْرَاءَ
يَا مُجِيْبَ دَعْوَةِ صَالِحٍ فِي النَّاقَةِ يَوْمَ عَاشُوْرَاءَ

يَا نَاصِرَ سَيِّدِنَا مُحَمَّدٍ صَلَّى اللّٰهُ عَلَيْهِ وَسَلَّمَ
يَوْمَ عَاشُوْرَاءَ يَا رَحْمٰنَ الدُّنْيَا وَالْاٰخِرَةِ وَرَحِيْمَهُمَا
صَلِّ عَلٰى سَيِّدِنَا مُحَمَّدٍ وَّعَلٰى اٰلِ سَيِّدِنَا مُحَمَّدٍ
وَّصَلِّ عَلٰى جَمِيْعِ الْاَنْبِيَاءِ وَالْمُرْسَلِيْنَ وَاقْضِ
حَاجَاتِنَا فِي الدُّنْيَا وَالْاٰخِرَةِ وَاَطِلْ عُمْرَنَا فِيْ
طَاعَتِكَ وَمَحَبَّتِكَ وَرِضَاكَ وَاَحْيِنَا حَيٰوةً
طَيِّبَةً وَّتَوَفَّنَا عَلَى الْاِيْمَانِ وَالْاِسْلَامِ بِرَحْمَتِكَ
يَا اَرْحَمَ الرَّاحِمِيْنَ ط اَللّٰهُمَّ بِعِزِّ الْحَسَنِ وَاَخِيْهِ
وَاُمِّهٖ وَاَبِيْهِ وَجَدِّهٖ وَبَنِيْهِ فَرِّجْ عَنَّا مَا نَحْنُ
فِيْهِ ط



फिर सात बार पढ़े:-

سُبْحَانَ اللّٰهِ مِلْءَ الْمِيْزَانِ
وَمُنْتَهَى الْعِلْمِ وَمَبْلَغَ الرِّضٰى وَزِنَةَ الْعَرْشِ
لَا مَلْجَاَ وَلَا مَنْجَاَ مِنَ اللّٰهِ اِلَّا اِلَيْهِ ط سُبْحَانَ
اللّٰهِ عَدَدَ الشَّفْعِ وَالْوِتْرِ وَعَدَدَ كَلِمَاتِ اللّٰهِ
التَّامَّاتِ كُلِّهَا نَسْئَلُكَ السَّلَامَةَ بِرَحْمَتِكَ
يَا اَرْحَمَ الرَّاحِمِيْنَ ط وَهُوَ حَسْبُنَا وَنِعْمَ الْوَكِيْلُ ط
نِعْمَ الْمَوْلٰى وَنِعْمَ النَّصِيْرُ ط وَلَا حَوْلَ وَلَا قُوَّةَ
اِلَّا بِاللّٰهِ الْعَلِيِّ الْعَظِيْمِ ط وَصَلَّى اللّٰهُ تَعَالٰى عَلٰى
سَيِّدِنَا مُحَمَّدٍ وَّعَلٰى اٰلِهٖ وَصَحْبِهٖ وَعَلَى الْمُؤْمِنِيْنَ
وَالْمُؤْمِنَاتِ وَالْمُسْلِمِيْنَ وَالْمُسْلِمَاتِ عَدَدَ ذَرَّاتِ
الْوُجُوْدِ وَعَدَدَ مَعْلُوْمَاتِ اللّٰهِ وَالْحَمْدُ لِلّٰهِ رَبِّ
الْعٰلَمِيْنَ ○

बारगाहे रब्बुल-इज्ज़त से इस नमाज़ और दुआ के पढ़ने वाले को बेशुमार इबादत का सवाब मिलेगा।

आशूरा के दिन चार रकअत नमाज़े ज़ुहर से पहले पढ़े, हर रकअत में सूरए फ़ातिहा के बाद सूरए ज़िल्ज़ाल एक बार, सूरए काफ़िरून एक बार, सूरए इख़्लास एक बार, सलाम के बाद 70 बार दुरूदे पाक पढ़ कर अपने गुनाहों से तौबा करे, इन्शाअल्लाह तआला ख़ुदावन्दे क़ुद्दूस इस नमाज़ के पढ़ने वाले के तमाम

गुनाहों को माफ फ़रमा कर मग़्फ़िरत फ़रमाएगा।

ज़ुहर की नमाज़ से पहले यौमे आशूरा की 6 रकअत नमाज़ तीन सलाम के साथ इस तरह पढ़े कि हर रकअत में सूरए फ़ातिहा तो पढ़नी है, सूरए फ़ातिहा के बाद पहली रकअत में सूरए शम्स एक बार, दूसरी में सूरए क़दर एक बार तीसरी में सूरए ज़िल्ज़ाल एक बार चौथी में सूरए इख़्लास एक बार, पांचवीं में सूरए फ़लक़ एक बार छठी में सूरए नास एक बार पढ़े। सलाम के बाद सर सजदे में रख कर सूरए काफ़िरून एक बार पढ़ कर जिस मुराद के लिए दुआ करें इन्शाअल्लाह तआला दरबारे खुदावन्दी में क़बूल होगी।

ज़ुहर की नमाज़ से पहले यौमे आशूरा चार रकअत नमाज़ दो सलाम के साथ इस तरह पढ़े कि हर रकअत में सूरए फ़ातिहा के बाद 15 बार सूरए इख़्लास हर चार रकअत में पढ़े और यह नमाज़ हज़रत इमाम हसन (रज़ि०) और हज़रत इमाम हुसैन (रज़ि०) को बख़्श दें।

## नफ़्ल रोज़ा

मुहर्रमुल-हराम में रोज़ा रखने की बहुत फ़ज़ीलत है।

पहली तारीख़ से दस तारीख़ तक रोज़ा रखे या पहली तारीख़ का और [illegible] दस्वीं का रोज़ा रखना अफ़्ज़ल है।

## वज़ाइफ़

मुहर्रम की पहली रात से आशूरा की रात तक हर एक दिन इशा की नमाज़ के बाद एक सौ बार कलिमए तौहीद पढ़ना गुनाहों की बख़्शिश के लिए बहुत अफ़्ज़ल है।

मुहर्रमुल-हराम की पहली रात से आशूरा की रात तक



नमाज़े इशा के बाद अव्वल आख़िर दुरूद शरीफ़ के साथ 100 बार यह दुआ पढ़ना भी बहुत अफ़्ज़ल है:

بِسْمِ اللّٰهِ الرَّحْمٰنِ الرَّحِيْمِ اَللّٰهُمَّ لَا مَانِعَ لِمَا اَعْطَيْتَ وَلَا مُعْطِيَ
لِمَا مَنَعْتَ وَلَا رَآدَّ لِمَا قَضَيْتَ وَلَا يَنْفَعُ ذَا الْجَدِّ مِنْكَ الْجَدُّ ۰

आशूरा के दिन किसी भी वक़्त वुज़ू करके 70 बार पढ़े:

حَسْبِيَ اللّٰهُ وَنِعْمَ الْوَكِيْلُ ۰

गुनाहों की मग़्फ़िरत के लिए यह वज़ीफ़ा पढ़ना भी बहुत अफ़्ज़ल है।



# सफ़रुल्-मुज़फ़्फ़र

हुज़ूरे अनवर सल्लल्लाहु अलैहि व सल्लम फ़रमाते हैं कि सफ़र का महीना बड़ी सख़्ती वाला महीना है, आप (सल्ल०) इस महीने के शुरू होने पर अफ़्सुर्दा और ख़त्म होने पर ख़ुशी का इज़्हार फ़रमाते थे। फ़रमाया कि सफ़र के महीने में एक लाख बीस हज़ार बलाएँ आसमान से उतरती हैं, लेकिन जो लोग इस महीने में इबादते इलाही में अपना वक़्त गुज़ारेंगे उनपर इन बलाओं का असर न होगा और अल्लाह पाक उनके गुनाहों को माफ फ़रमाएगा।

## नफ़्ल नमाज़

सफ़र के [illegible] का चाँद [illegible] नमाज़े मग़्रिब और

नमाज़े इशा के बीच चार रकअ़त नमाज़ दो सलाम के साथ पढ़े, हर रकअ़त में सूरए फ़ातिहा के बाद सूरए इख़्लास ग्यारह-ग्यारह बार पढ़नी है फिर सलाम फेरने के बाद एक हज़ार बार इस दुरूदे पाक को पढ़े:

اَللّٰہُمَّ صَلِّ عَلٰی مُحَمَّدِ النَّبِیِّ الْاُمِّیِّ وَرَحْمَۃُ اللّٰہِ وَبَرَکَاتُہٗ

अल्लाह तआ़ला इस नमाज़ और दुरूदे पाक के पढ़ने वाले के तमाम गुनाहों को माफ़ फ़रमा कर इन्शाअल्लाह मग़्फ़िरत फ़रमाएगा।

इशा की नमाज़ के बाद रात के पहले हिस्से में चार रकअ़त नमाज़ पढ़े, पहली रकअ़त मे सूरए फ़ातिहा के बाद सूरए काफ़िरून 15 बार, दूसरी में सूरए फ़ातिहा के बाद सूरए इख़्लास 15 बार, तीसरी में सूरए फ़ातिहा के बाद सूरए फ़लक़ 15 बार, चौथी रकअ़त में सूरए फ़ातिहा के बद सूरए नास 15 बार पढ़े। यह नमाज़ इशा की नमाज़ के बाद पढ़नी चाहिए फिर सलाम फेरने के बाद एक सौ बार पढ़े اِیَّاکَ نَعْبُدُ وَاِیَّاکَ نَسْتَعِیْنُ ۝ फिर 70 बार दुरूदे पाक पढ़ना है, नमाज़े इशा के वित्र और नफ़्ल इस नमाज़ के बाद पढ़ना चाहिए, इस नमाज़ के पढ़ने वाले को अल्लाह पाक तमाम बलाओं मुसीबतों से मेहफ़ूज़ रखेगा, इन्शाअल्लाह तआ़ला।

## नफ़्ल आख़िरी चार रकअ़त

सफ़र के माहीने के आख़िरी बुध जिसे चहार शबा कहते हैं, चाश्त के वक़्त ग़ुसल करके दो रकअ़त नमाज़ पढ़े, हर रकअ़त में सूरए फ़ातिहा के बाद ग्यारह-ग्यारह बार सूरए इख़्लास पढ़े फिर सलाम के बाद 70 बार यह दुरूदे पाक पढ़े:



اَللّٰہُمَّ صَلِّ عَلٰی مُحَمَّدِ النَّبِیِّ الْاُمِّیِّ وَعَلٰی اٰلِہٖ وَاَصْحَابِہٖ وَبَارِکْ وَسَلِّمْ

फिर एक बार यह दुआ पढ़नी चाहिए:

اَللّٰہُمَّ صَرِّفْ عَنِّیْ سُوْٓءَ ہٰذَا الْیَوْمِ وَاعْصِمْنِیْ مِنْ سُوْٓئِہٖ وَنَجِّنِیْ عَمَّآ اَصَابَ فِیْہِ مِنْ نَحُرُسَاتِہٖ وَکُرُبَاتِہٖ بِفَضْلِكَ یَا دَافِعَ الشُّرُوْرِ یَا مَالِكَ النُّشُوْرِ یَآ اَرْحَمَ الرّٰحِمِیْنَ وَصَلِّ عَلٰی مُحَمَّدٍ وَّاٰلِہِ الْاَمْجَادِ وَبَارِكْ وَسَلِّمْ

इन्शाअल्लाह तआ़ला इस नमाज़ और दुआ़ की बरकत से अल्लाह पाक उसे तमाम बलाओं और परेशानियों से मेहफ़ूज़ रखेगा।

आख़िरी बुधवार को नमाज़े ज़ुहर के बाद दो रकअ़त नमाज़ पढ़े, हर रकअ़त में सूरए फ़ातिहा के बाद सूरए इख़्लास तीन-तीन बार पढ़े, सलाम के बाद सूरए अलम नश्रह 80 बार, सूरए वत्तीन 80 बार, सूरए नसर 80 बार और सूरए इख़्लास 80 बार पढ़े, यह नमाज़ रिज़्क़ की बढ़ोतरी के लिए बहुत अफ़ज़ल है।

बुधवार को नमाज़े असर से पहले चार रकअ़त नमाज़ दो सलाम के साथ पढ़े और हर रकअ़त में सूरए फ़ातिहा के बाद सूरए कौसर 70-70 बार, सूरए इख़्लास पाँच-पाँच बार पढ़े, सलाम के बाद यह दुआए मुकर्रम एक बार पढ़नी है:

بِسْمِ اللّٰہِ الرَّحْمٰنِ الرَّحِیْمِ یَا شَدِیْدَ الْقُوٰی یَا شَدِیْدَ الْمِحَالِ یَا مُفَضِّلُ یَا مُکَرِّمُ لَآ اِلٰہَ اِلَّآ اَنْتَ بِرَحْمَتِكَ یَآ اَرْحَمَ الرّٰحِمِیْنَ

इस नमाज़ और दुआ के पढ़ने वाले को उस दिन की तमाम आफ़ात से अल्लाह तआला महफ़ूज़ रखेगा।

## दुआ

आखिरी बुधवार को नमाज़े फ़जर से लेकर नमाज़े इशा तक हर नमाज़ के बाद ये आयाते क़ुरआनी एक बार पढ़ कर पानी पर दम करके ख़ुद भी पिए और दूसरों को भी पिलाए:

سَلٰمٌ قَوْلًا مِّنْ رَّبٍّ رَّحِيْمٍ ○ سَلٰمٌ عَلٰى نُوْحٍ فِى الْعٰلَمِيْنَ ○ سَلٰمٌ عَلٰٓى اِبْرٰهِيْمَ ○ سَلٰمٌ عَلٰى مُوْسٰى وَهٰرُوْنَ ○ سَلٰمٌ عَلٰٓى اِلْ يَاسِيْنَ ○ سَلٰمٌ عَلَيْكُمْ طِبْتُمْ فَادْخُلُوْهَا خٰلِدِيْنَ ○ سَلٰمٌ هِىَ حَتّٰى مَطْلَعِ الْفَجْرِ ○

ये सात आयाते क़ुरआनी उम्र में बढ़ोतरी और जान व माल की हिफ़ाज़त के लिए बहुत अफ़्ज़ल हैं।

## रबीउ़ल्-अव्वल

रबीउ़ल्-अव्वल का महीना बहुत मुतबर्रक और फ़ज़ीलत वाला महीना है और इसी बर-गुज़ीदा महीने में शाहे दो आलम हुज़ूरे अक़दस सल्लल्लाहु अलैहि व सल्लम दुनिया में तशरीफ़ लाए इस लिए यह बड़ी रहमत व बरकत का महीना है।

### नफ़्ल नमाज़

रबीउ़ल्-अव्वल के महीने की पहली तारीख़ को इशा की



नमाज़ के बाद 16 रकअ़त नमाज़ आठ सलाम के साथ पढ़े, हर रकअ़त में सूरए फ़ातिहा के बाद सूरए इख़्लास तीन तीन बार पढ़नी है फिर सलाम के बाद एक हज़ार बार यह दुरूदे पाक पढ़ना है:

اَللّٰهُمَّ صَلِّ عَلٰى مُحَمَّدِ النَّبِىِّ الْاُمِّىِّ وَرَحْمَةُ اللّٰهِ وَبَرَكَاتُهٗ

इस नमाज़ की बहुत फ़ज़ीलत है और इन्शाअल्लाह तआला इस नमाज़ और दुरूद शरीफ़ पढ़ने वाले रसूले अकरम सल्ल० की ज़ियारत से फ़ैज़याब होंगे लेकिन वुज़ू करके सोना ज़रूरी है।

इस माहे मुबारक की 12 तारीख़ को नमाज़े ज़ुहर के बाद हुज़ूरे अक़दस सल्लल्लाहु अलैहि व सल्लम की रूह को हदया पहुँचाने की नियत से बीस रकअ़त नमाज़ दस सलाम के साथ पढ़े, हर रकअ़त में सूरए फ़ातिहा के बाद सूरए इख़्लास 21-21 बार पढ़े।

इन्शाअल्लाह तआला इस नमाज़ के पढ़ने वाले को हुज़ूरे अक़दस सल्लल्लाहु अलैहि व सल्लम की ज़ियारत नसीब होगी। इस नमाज़ के पढ़ने वाले तौहीद पर क़ायम हों और शिर्क से दूर हों और यह ज़रूरी है कि वुज़ू करके सोए।

## वज़ाइफ़

रबीउ़ल्-अव्वल की 12वीं, 13वीं और 14वीं रात को इशा की नमाज़ के बाद इस दुआ को 7 हज़ार सात सौ 41 बार पढ़े, दुआ यह है:

يَا بَدِيْعَ الْعَجَائِبِ بِالْخَيْرِ يَا بَدِيْعُ

यह दुआ रोज़ी में बढ़ोतरी के लिए बहुत अफ़्ज़ल है, मगर

यह ध्यान रहे कि 12 तारीख़ पीर या जुमेरात या जुमे की हो।

रबीउल्-अव्वल के महीने में सबसे ज़्यादा दुरूदे पाक पढ़ने की बहुत फ़ज़ीलत है, ज़्यादा से ज़्यादा इस महीने में दुरूद शरीफ़ पढ़ना चाहिए।

पहली तारीख़ से 12 तारीख़ तक हर दिन इशा की नमाज़ के बाद एक हज़ार बार यह दुरूद शरीफ़ पढ़ना बहुत अफ़्ज़ल है:

اَللّٰهُمَّ صَلِّ عَلٰى مُحَمَّدِ ِالنَّبِيِّ الْاُمِّيِّ وَرَحْمَةُ اللّٰهِ وَبَرَكَاتُهٗ

इस दुरूद शरीफ़ को पढ़ कर बा वुज़ू होकर सो जाए तो रसूले अकरम सल्लल्लाहु अलैहि व सल्लम की ज़ियारत नसीब होगी।



# रबीउस्-सानी

रबीउस्-सानी का महीना भी बहुत फ़ज़ीलत वाला महीना है और इस माहीने में भी ज़्यादा से ज़्यादा दुरूदे पाक पढ़ना चाहिए।

## नफ़्ल नमाज़

पहली रात में नमाज़े मग़रिब के बाद और इशा से पहले आठ रकअत नमाज़ चार सलाम के साथ पढ़े, और पहली रकअत में सूरए फ़ातिहा के बाद सूरए कौसर तीन बार, दूसरी में सूरए फ़ातिहा के बाद सूरए काफ़िरून तीन बार फिर तीसरी, चौथी, पांचवीं, छठी, सातवीं और आठवीं रकअतों में सूरए फ़ातिहा के बाद सूरए इख़्लास तीन-तीन बार हर रकअत में पढ़नी है। इन्शाअल्लाह तआला इस नमाज़ के पढ़ने वाले को बेशुमार नमाज़ों का सवाब मिलेगा।



रबीउस-सानी के महीने की पहली, 15वीं, 29वीं रात को इशा की नमाज़ के बाद चार रकअत नमाज़ दो सलाम से पढ़े, हर रकअत में सूरए फ़ातिहा के बाद सूरए इख़्लास पांच-पांच बार पढ़नी है। इन्शाअल्लाह तआला इस नमाज़ के पढ़ने वाले की परवरदिगारे आलम हश्र के दिन मग़फ़िरत फ़रमाएगा।



# जमादिउल्-अव्वल

जमादिउल्-अव्वल का महीना भी बहुत फ़ज़ीलत वाला महीना है और इस की इबादत का बहुत सवाब है।

## नफ़्ल नमाज़

इस महीने की पहली तारीख़ को मग़रिब की नमाज़ के बाद आठ रकअत नमाज़ चार सलाम के साथ पढ़नी है, इस तरह कि हर रकअत में सूरए फ़ातिहा के बाद सूरए इख़्लास ग्यारह-ग्यारह बार पढ़े, यह नमाज़ बहुत अफ़्ज़ल है और इसके पढ़ने से इन्शाअल्लाह तआला बेशुमार इबादात का सवाब परवरदिगार की तरफ़ से अता किया जाएगा।

पहली तारीख़ को नमाज़े इशा के बाद बीस रकअत नमाज़ दस सलाम के साथ पढ़े, हर रकअत मे सूरए फ़ातिहा के बाद सूरए इख़्लास एक एक बार पढ़नी है, सलाम के बाद एक सौ बार दुरूद शरीफ़ पढ़े।

इन्शाअल्लाह तआला इस नमाज़ की बरकत से अल्लाह पाक उसे बे शुमार नमाज़ो का सवाब अता करेगा।



# जमादिउस्-सानी

जमादिउस्-सानी का महीना बड़ी ख़ैरो बरकत का महीना है और इस महीने की इबादत बहुत अफ़्ज़ल है, यह महीना रजब के महीने के इस्तिक़बाल के लिए है और इसकी इबादत का मक़सद रजब के महीने की हुरमत है।

## नफ़्ल नमाज़

पहली तारीख़ को नमाज़े इशा के बाद 12 रकअ़त नमाज़ 6 सलाम के साथ पढ़े, हर रकअ़त में सूरए फ़ातिहा के बाद सूरए इख़्लास एक-एक बार पढ़नी है।

इन्शाअल्लाहुल् अज़ीम इस नमाज़ के पढ़ने वाले को परवरदिगारे आ़लम बहुत बड़ी इबादत का सवाब अ़ता फ़रमाएगा।

जमादिउस्-सानी की 21वीं रात से आखिरी तारीख़ तक हर दिन हर रात को नमाज़े इशा के बाद 20 रकअ़त नमाज़ दस सलाम के साथ पढ़नी हैं, हर रकअ़त में सूरए फ़ातिहा के बाद सूरए इख़्लास एक-एक बार पढ़े, अल्लाह तआ़ला इस नमाज़ के पढ़ने वाले को हुरमते रजबुल-मुरज्जब का सवाब अ़ता करेगा, यानी इस नमाज़ का मक़सद है कि रजब के मुबारक महीने का इस्तिक़बाल इबादते इलाही से किया, इसलिए इस नमाज़ की बड़ी फ़ज़ीलत है।

## नफ़्ल रोज़ा

जमादिउस्-सानी की आख़िरी तारीख़ को रोज़ा रखना रजबुल-मुरज्जब के इस्तिक़बाल के लिए अफ़्ज़ल है।



# रजबुल्-मुरज्जब

रसूले मक़्बूल सल्लल्लाहु अ़लैहि व सल्लम फ़रमाते हैं कि रजब के महीने की बेशुमार फ़ज़ीलतें हैं, इस मुबारक महीने की इबादत बहुत अफ़्ज़ल है। हुज़ूरे अक्रम सल्लल्लाहु अ़लैहि व सल्लम का इरशादे गरामी है कि जब रजब के महीने का चाँद देखो तो पहले एक बार यह दुआ़ पढ़ो:

اَللّٰهُمَّ بَارِكْ لَنَا فِىْ رَجَبٍ وَّشَعْبَانَ وَبَلِّغْنَا اِلٰى شَهْرِ رَمَضَانَ ط

## नफ़्ल नमाज़

रजब के महीने की पहली रात को इशा की नमाज़ के बाद दस रकअ़त नमाज़ पाँच सलाम के साथ पढ़े, हर रकअ़त में सूरए फ़ातिहा के बाद सूरए काफ़िरून तीन-तीन बार और सूरए इख़्लास तीन बार पढ़े, इन्शाअल्लाह तआ़ला इस नमाज़ के पढ़ने वाले को अल्लाह पाक क़ियामत के दिन शहीदों में शामिल करेगा और हज़ार दर्जे उसके बुलन्द करेगा।

لَآ اِلٰهَ اِلَّا اللّٰهُ وَحْدَهٗ لَاشَرِيْكَ لَهٗ لَهُ الْمُلْكُ وَلَهُ الْحَمْدُ يُحْىٖ وَيُمِيْتُ
وَهُوَ حَىٌّ لَّا يَمُوْتُ بِيَدِهِ الْخَيْرُ وَهُوَ عَلٰى كُلِّ شَىْءٍ قَدِيْرٌ اَللّٰهُمَّ لَا مَانِعَ
لِمَآ اَعْطَيْتَ وَلَا مُعْطِىَ لِمَا مَنَعْتَ وَلَا يَنْفَعُ ذَا الْجَدِّ مِنْكَ الْجَدُّ ط

पहली रात को इशा की नमाज़ के बाद चार रकअ़त नमाज़ दो सलाम के साथ पढ़े, हर रकअ़त में सूरए फ़ातिहा के बाद सूरए

अलम-नश्रह एक बार, सूरए इख़्लास एक बार, सूरए फ़लक़ एक बार, सूरए नास एक बार पढ़े, जब दो रकअ़त का सलाम फेरे तो कलिमए तौहीद 33 बार और दुरूद शरीफ़ 33 बार पढ़े, फिर दो रकअ़त की नियत बाँध कर पहली दो रकअ़त की तरह पढ़े फिर सलाम के बाद कलिमए तौहीद 33 बार, दुरूद शरीफ़ 33 बार पढ़ कर जो भी ज़रूरत हो अल्लाह पाक से मांगे, इन्शाअल्लाह तआ़ला हर हाजत क़बूल होगी।

रजब के महीने की पहली तारीख़ को ज़ुहर की नमाज़ के बाद दो रकअ़त नमाज़ पढ़े, हर रकअ़त में सूरए फ़ातिहा के बाद सूरए इख़्लास पाँच- पाँच बार पढ़नी है, सलाम के बाद अपने पिछले गुनाहों से तौबा करे, इन्शाअल्लाह तआ़ला बारगाहे रब्बुल-इज़्ज़त से इस नमाज़ के पढ़ने वाले के तमाम गुनाह माफ़ हो कर मग़्फ़िरत होगी।

रजब के महीने की हर जुमा की रात को नमाज़े इशा के बाद दो रकअ़त नमाज़ पढ़े, पहली रकअ़त में सूरए फ़ातिहा के बाद सूरए बक़रा का आख़िरी रुकू آمَنَ الرَّسُوْلُ से كٰفِرِيْنَ तक सात बार पढ़े, फिर दो रकअ़त में सूरए फ़ातिहा के बाद सूरए हश्र की आख़िरी आयात "हुवल्लाहुल् लज़ी" से "अल्-हकीम" तक सात बार पढ़े, सलाम के बाद बारगाहे इलाही में जो भी हाजत और दुआ़ मांगेगा इन्शाअल्लाह तआ़ला क़बूल होगी, हर मुराद के लिए यह नमाज़ बहुत अफ़्ज़ल है।

लैलतुर-रग़ाइब: इसी महीने में होती है और इसी महीने के पहले जुमे की रात का नाम लैलतुर-रग़ाइब है इस रात में मग़्रिब के बाद 12 रकअ़त नफ़्ल छे सलाम के साथ अदा की जाती है, हर रकअ़त में الحمد के बाद انا انزلنا तीन बार और सूरए इख़्लास 12



बार पढ़े, इसके बाद 70 बार पढ़े:

اَللّٰهُمَّ صَلِّ عَلٰى مُحَمَّدِ النَّبِيِّ الْاُمِّيِّ وَعَلٰى اٰلِهٖ وَسَلِّمْ ؕ

फिर सजदे में जाकर 70 बार पढ़े:

سُبُّوْحٌ قُدُّوْسٌ رَبُّ الْمَلٰٓئِكَةِ وَالرُّوْحِ

और फिर सर उठाए और 70 बार कहे:

رَبِّ اغْفِرْ وَارْحَمْ وَتَجَاوَزْ عَمَّا تَعْلَمُ اِنَّكَ اَنْتَ الْعَزِيْزُ الْاَعْظَمُ ؕ

फिर दूसरा सजदा इसी तरह करे, फिर जो दुआ़ मांगेगा क़बूल होगी, इन्शाअल्लाह तआ़ला।

रजब के महीने के पहले जुमा को ज़ुहर और अ़स्र के बीच चार रकअ़त नमाज़ एक सलाम के साथ पढ़े, हर रकअ़त में सूरए फ़ातिहा के बाद आयतल-कुर्सी सात बार, सूरए इख़्लास पाँच बार पढ़े, सलाम के बाद 25 बार यह पढ़े:

لَا حَوْلَ وَلَا قُوَّةَ اِلَّا بِاللّٰهِ الْكَبِيْرِ الْمُتَعَالِ ؕ

फिर एक सौ बार यह इस्तिग़्फ़ार पढ़े:

اَسْتَغْفِرُ اللّٰهَ الَّذِيْ لَا اِلٰهَ اِلَّا هُوَ الْحَيُّ الْقَيُّوْمُ غَفَّارُ الذُّنُوْبِ
وَسَتَّارُ الْعُيُوْبِ وَاَتُوْبُ اِلَيْهِ ؕ

इसके बाद एक सौ बार दुरूद शरीफ़ पढ़ कर जो भी दुआ़ करे, चाहे वह दीनी हो या दुनियवी इन्शाअल्लाह तआ़ला बारगाहे इलाही में ज़रूर क़बूल होगी।

15वीं रात को इशा की नमाज़ के बाद दस रकअ़त नमाज़ पाँच सलाम के साथ पढ़े, हर रकअ़त मे सूरए फ़ातिहा के बाद सूरए इख़्लास तीन-तीन बार पढ़े।

नमाज़ के बाद यह दुआ पढ़े:

لَآ اِلٰهَ اِلَّا اللّٰهُ وَحْدَهٗ لَا شَرِيْكَ لَهٗ لَهُ الْمُلْكُ وَلَهُ الْحَمْدُ يُحْيِيْ
وَيُمِيْتُ وَهُوَ حَيٌّ لَّا يَمُوْتُ بِيَدِهِ الْخَيْرُ وَهُوَ عَلٰى كُلِّ شَيْءٍ
قَدِيْرٌ اِلٰهًا وَّاحِدًا اَحَدًا صَمَدًا فَرْدًا وِتْرًا لَّمْ يَتَّخِذْ صَاحِبَةً وَّلَا وَلَدًا

इस नमाज़ के पढ़ने वाले के गुनाह ऐसे झड़ जाते हैं जैसे दरख़्त के सूखे पत्ते झड़ जाते हैं।

रजब के महीने की किसी जुमा की रात को नमाज़े इशा के बाद दो रकअ़त नमाज़ पढ़े, दोनों रकअ़तों में सूरए फ़ातिहा के बाद आयतल्-कुर्सी ग्यारह बार, सूरए ज़िल्ज़ाल ग्यारह बार, सूरए तकासुर ग्यारह बार पढ़े, सलाम के बाद बारगाहे इलाही में अपने गुनाहों की मग़्फ़िरत तलब करे, इन्शाअल्लाह तआ़ला इस नमाज़ के पढ़ने वाले के तमाम गुनाह माफ़ फ़रमा कर अल्लाह पाक उसकी बख़्शिश फ़रमाएगा।

## नफ़्ल नमाज़ शबे मेराज

रजब के महीने की 27वीं रात को 12 रकअ़त नमाज़ तीन सलाम के साथ पढ़े, पहली चार रकअ़त में सूरए फ़ातिहा के बाद सूरए क़दर तीन-तीन बार हर रकअ़त में, सलाम के बाद 70 बार बैठ कर यह दुआ पढ़े: لَآ اِلٰهَ اِلَّا اللّٰهُ الْمَلِكُ الْحَقُّ الْمُبِيْنُ ۔

दूसरी चार रकअ़त में सूरए फ़ातिहा के बाद सूरए नस्र तीन-तीन बार हर रकअ़त में पढ़े, फिर सलाम के बाद बैठ कर 70 बार पढ़े:

اِنَّكَ قَوِيٌّ مُّعِيْنٌ وَّاحِدٌ دَلِيْلٌ بِحَقِّ اِيَّاكَ نَعْبُدُ وَاِيَّاكَ نَسْتَعِيْنُ ۝



तीसरी चार रकअ़त में सूरए फ़ातिहा के बाद सूरए इख़्लास तीन-तीन बार हर रकअ़त में सलाम के बाद बैठ कर 70 बार सूरए अलम-नशरह पढ़े फिर बारगाहे इलाही में दुआ मांगे, इन्शाअल्लाह तआ़ला जो हाजत होगी वह अल्लाह तआ़ला कबूल फ़रमाएगा।

रजब के महीने की 27वीं तारीख़ को नमाज़े ज़ुहर के बाद चार रकअ़त नमाज़ एक सलाम से पढ़े, पहली रकअ़त में सूरए फ़ातिहा के बाद सूरए क़दर तीन बार, दूसरी में सूरए फ़ातिहा के बाद सूरए इख़्लास तीन बार, तीसरी में सूरए फ़ातिहा के बाद सूरए फ़लक़ तीन बार, चौथी में सूरए फ़ातिहा के बाद सूरए नास तीन बार पढ़े, सलाम के बाद दुरूदे पाक एक सौ बार पढ़े। यह नमाज़ हर मुराद के लिए इन्शाअल्लाह तआ़ला बहुत अफ़्ज़ल है।

रजब के महीने के आख़िर में दस रकअ़तें पाँच सलाम के साथ पढ़े, हर रकअ़त में सूरए फ़ातिहा के बाद सूरए काफ़िरून तीन बार और सूरए इख़्लास तीन बार पढ़े, फिर नमाज़ के बाद हाथ उठाए और यह मुक़द्दस दुआ पढ़े:

لَآ اِلٰهَ اِلَّا اللّٰهُ وَحْدَهٗ لَا شَرِيْكَ لَهٗ لَهُ الْمُلْكُ وَلَهُ الْحَمْدُ يُحْيِيْ
وَيُمِيْتُ وَهُوَ حَيٌّ لَّا يَمُوْتُ بِيَدِهِ الْخَيْرُ وَهُوَ عَلٰى كُلِّ شَيْءٍ قَدِيْرٌ ۔
وَصَلَّى اللّٰهُ عَلٰى سَيِّدِنَا مُحَمَّدٍ وَّعَلٰى اٰلِهِ الطَّاهِرِيْنَ وَلَا حَوْلَ
وَلَا قُوَّةَ اِلَّا بِاللّٰهِ الْعَلِيِّ الْعَظِيْمِ ۔

फिर मांग तू अपने रब से हाजत अपनी, कबूल की जावे गी दुआ़ तेरी और करेगा अल्लाह तआ़ला तेरे और दोज़ख़ के बीच सत्तर ख़न्दक़, हर एक ख़न्दक़ की चौड़ाई पाँच सौ साल की राह होगी और लिखेगा अल्लाह तआ़ला तेरे लिए हर रकअ़त के बदले

सवाब हज़ार रकअ़त का, जब सुनी यह हदीस सलमान ने तो इस बहुत ज़्यादा इनाम पर ख़ुदा के शुक्र के लिए रोते हुए सजदे में गिर पड़े।

## वज़ाइफ़

रजब के महीने की पहली तारीख़ से हर नमाज़ के बाद तीन बार इस दुआ को पढ़ने की बहुत फ़ज़ीलत है:

اَسْتَغْفِرُ اللّٰهَ الْعَظِيْمَ الَّذِیْ لَآ اِلٰهَ اِلَّا هُوَ الْحَیُّ الْقَیُّوْمُ اِلَیْهِ تَوْبَةَ عَبْدٍ

ظَالِمٍ لَا یَمْلِكُ لِنَفْسِهٖ ضَرًّا وَّلَا نَفْعًا وَّلَا مَوْتًا وَّلَا حَیٰوةً وَّلَا نُشُوْرًا ۝

रजब के महीने की 15वीं तारीख़ को किसी नमाज़ के बाद एक बार यह इस्तिग़फ़ार पढ़ना बहुत अफ़ज़ल है, इस दुआ के पढ़ने वाले की तमाम बुराइयाँ मिटा कर अल्लाह पाक उन को नेकियों में बदल देगा।

اَسْتَغْفِرُ اللّٰهَ الَّذِیْ لَآ اِلٰهَ اِلَّا هُوَ الْحَیُّ الْقَیُّوْمُ غَفَّارُ الذُّنُوْبِ

وَسَتَّارُ الْعُیُوْبِ وَاَتُوْبُ اِلَیْهِ ۝

रजब के महीने की किसी तारीख़ को ज़ुहर की नमाज़ या मग़रिब या इशा की नमाज़ के बाद सूरए कहफ़ एक बार, सूरए यासीन एक बार, सूरए हामीम एक बार, सूरए दुख़ान एक बार, सूरए मआरिज एक बार पढ़े, फिर सूरए इख़्लास एक हज़ार बार पढ़े, अल्लाह पाक इन सूरतों के पढ़ने वाले पर ख़ास रहमत व बरकत नाज़िल फ़रमाए गा।

## नफ़्ल रोज़ा

हुज़ूरे अक़दस सल्लल्लाहु अलैहि व सल्लम फ़रमाते हैं कि



रजब के महीने के रोज़ों की बहुत बड़ी फ़ज़ीलत है और सबसे ज़्यादा 27 तारीख़ के रोज़े का बहुत बड़ा सवाब है, इस रोज़े से अ़ज़ाबे क़ब्र और दोज़ख़ की आग से मेहफ़ूज़ रहेगा, रजब के महीने के एक रोज़े का सवाब हज़ारों नफ़्ली रोज़ों के बराबर है।



# शाबानुल-मुअ़ज़्ज़म

रसूले अकरम सल्लल्लाहु अलैहि व सल्लम का इरशाद है कि शाबानुल मुअ़ज़्ज़म का महीना बहुत ही बरगुज़ीदा महीना है और इस मुबारक महीने की इबादत का बेहद सवाब अल्लाह तआ़ला अ़ता फ़रमाता है।

## नफ़्ल नमाज़

शाबानुल-मुअ़ज़्ज़म की पहली रात को इशा की नमाज़ के बाद 12 रकअ़त नमाज़ छे सलाम के साथ पढ़े, हर रकअ़त में सूरए फ़ातिहा के बाद सूरए इख़्लास 15-15 बार पढ़े, सलाम के बाद 70 बार दुरूदे पाक पढ़ कर अपने गुनाहों से तौबा करे, इन्शाअल्लाह तआ़ला इस नमाज़ की बरकत से अल्लाह पाक उस के गुनाह माफ़ फ़रमा कर जन्नत में दाख़िल फ़रमाएँगे

शाबान के महीने के पहले जुमे की रात को नमाज़े इशा के बाद आठ रकअ़त नमाज़ एक सलाम से पढ़े और हर रकअ़त में सूरए फ़ातिहा के बाद सूरए इख़्लास ग्यारह-ग्यारह बार पढ़े और उसका सवाब ख़ातूने जन्नत हज़रते फ़ातिमा (रज़ि०) को बख़्शे, ख़ातूने जन्नत फ़रमाती हैं कि मैं उस वक़्त तक जन्नत में क़दम न

रखूँगी जब तक कि इस नमाज़ के पढ़ने वाले को अपने साथ जन्नत में दाख़िल न कर लूँ ।

शाबान के महीने के पहले जुमे की रात को नमाज़े इशा के बाद चार रकअत नमाज़ एक सलाम के साथ पढ़े और हर रकअत में सूरए फ़ातिहा के बाद सूरए इख़्लास तीन-तीन बार पढ़नी है, इस नमाज़ की बहुत फ़ज़ीलत है और अल्लाह तआला की तरफ़ से उसे उमरे का सवाब अता होगा।

शाबान के पहले जुमे को मग़रिब की नमाज़ के बाद और इशा की नमाज़ से पहले दो रकअत नमाज़ पढ़े, और हर रकअत में सूरए फ़ातिहा के बाद एक बार आयतल कुर्सी, दस बार सूरए इख़्लास, एक बार सूरए फ़लक़, एक बार सूरए नास पढ़नी है, इन्शाअल्लाह तआला यह नमाज़ ईमान में बढ़ावे के लिए बहुत अफ़्ज़ल रहेगी।

## 14 शाबानुल्-मुअ़ज़्ज़म

शाबान की 14वीं तारीख़ को मग़रिब की नमाज़ के बाद दो रकअत नमाज़ पढ़े, हर रकअत में सूरए फ़ातिहा के बाद सूरए हश्र की आख़िरी तीन आयात एक-एक बार और सूरए इख़्लास तीन-तीन बार पढ़े।

इन्शाअल्लाह तआला यह नमाज़ गुनाहों की मग़फ़िरत के लिए बहुत अफ़्ज़ल ह ।

## शबे क़दर

आँहज़रत सल्लल्लाहु अ़लैहि व सल्लम इरशाद फ़रमाते हैं कि शाबानुल मुअ़ज़्ज़म की 15वीं रात की इबादत बहुत अफ़्ज़ल है। फ़रमाया कि इस रात को अल्लाह पाक अपने बन्दों के लिए



अपनी रहमत के बेशुमार दरवाज़े खोल देता है और फ़रमाता है कि कौन है जो आज की रात मुझ से बख़्शिश मांगे और मैं उस को दोज़ख़ के अज़ाब से निजात दे कर उसकी मग़फ़िरत करूँ।

फ़रमाया आप (सल्ल०) ने कि इस रात की इबादत करने वाले पर दोज़ख़ की आग अल्लाह पाक हराम कर देता है।

शाबान की 15वीं रात को ग़ुसल करे, अगर किसी तक्लीफ़ की वजह से ग़ुसल न कर सके तो बा वुज़ू होकर दो रकअत तहियतुल-वुज़ू पढ़े, हर रकअत में सूरए फ़ातिहा के बाद आयतल-कुर्सी एक बार, सूरए इख़्लास तीन तीन बार पढ़नी है, यह नमाज़ बहुत अफ़्ज़ल है।

शाबान की 15वीं रात को दो रकअत नमाज़ पढ़नी है, हर रकअत में सूरए फ़ातिहा के बाद आयतल-कुर्सी एक बार, सूरए इख़्लास 15-15 बार, सलाम के बाद दुरूद शरीफ़ एक सौ बार पढ़ कर रोज़ी में बरकत की दुआ करे, इन्शाअल्लाह तआला इस नमाज़ की बरकत से रिज़्क़ में ख़ूब इज़ाफ़ा होगा।

शाबान की 15वीं रात को आठ रकअत नमाज़ चार सलाम के साथ पढ़े, हर रकअत में सूरए फ़ातिहा के बाद सूरए क़दर एक-एक बार, सूरए इख़्लास 25 बार पढ़नी है, गुनाहों की मग़फ़िरत के लिए यह नमाज़ बहुत अफ़्ज़ल है, इन्शाअल्लाह इस नमाज के पढ़ने वाले की अल्लाह पाक बख़्शिश फ़रमाएगा।

शाबान की 15वीं रात को आठ रकअत नमाज़ दो सलाम के साथ पढ़े, हर रकअत में सूरए फ़ातिहा के बाद सूरए इख़्लास दस-दस बार पढ़नी है, अल्लाह पाक इस नमाज़ के पढ़ने वाले के लिए बेशुमार फ़रिश्ते मुक़र्रर करेगा जो उसे क़ब्र के अज़ाब से निजात की और बहिश्त में दाख़िल होने की ख़ुशख़बरी देंगे।

शाबान की 15वीं रात को 14 रकअत नमाज़ सात सलाम के साथ पढ़े, हर रकअत में सूरए फ़ातिहा के बाद सूरए काफ़िरून एक बार, सूरए इख़्लास एक बार, सूरए फ़लक़ एक बार, सूरए नास एक बार पढ़नी है, सलाम के बाद आयतल कुर्सी एक बार फिर सूरए तौबा की आख़िरी आयात لَقَدْ جَآءَكُمْ رَسُوْلٌ से عَظِيْم तक एक बार पढ़े, दुआ की क़बूलियत के लिए चाहे दीनी हो या दुनियावी यह नमाज़ बहुत अफ़्ज़ल है।

शाबान की 15वीं रात को मग़रिब की नमाज़ के बाद छे रकअतें दो दो रकअत करके पढ़े, पहली बार ख़ैर के साथ उम्र में इज़ाफ़े की, दूसरी बार बलाओं के दूर होने की, तीसरी बार मख़्लूक़ का मोहताज न होने की नियत से, हर दो रकअत के बाद सूरए यासीन एक बार या सूरए इख़्लास 21 बार और उसके बाद दुआए निस्फ़ शाबानुल-मुअज़्ज़म पढ़े।

## दुआ निस्फ़ शाबानुल्-मुअज़्ज़म

بِسْمِ اللّٰهِ الرَّحْمٰنِ الرَّحِيْمِ

اَللّٰهُمَّ يَا ذَا الْمَنِّ وَلَا يُمَنُّ عَلَيْهِ ۚ يَا ذَا الْجَلَالِ
وَالْاِكْرَامِ يَا ذَا الطَّوْلِ وَالْاِنْعَامِ لَآ اِلٰهَ اِلَّآ اَنْتَ
ظَهْرُ اللَّاجِيْنَ وَجَارُ الْمُسْتَجِيْرِيْنَ ۚ وَاَمَانُ
الْخَآئِفِيْنَ اَللّٰهُمَّ اِنْ كُنْتَ كَتَبْتَنِيْ عِنْدَكَ فِيْ
اُمِّ الْكِتٰبِ شَقِيًّا اَوْ مَحْرُوْمًا اَوْ مَطْرُوْدًا اَوْ مُقَتَّرًا



عَلَيَّ فِي الرِّزْقِ فَامْحُ اَللّٰهُمَّ بِفَضْلِكَ شَقَاوَتِيْ
وَحِرْمَانِيْ وَطَرْدِيْ وَاقْتِتَارَ رِزْقِيْ وَاثْبِتْنِيْ
عِنْدَكَ فِيْ اُمِّ الْكِتٰبِ سَعِيْدًا مَّرْزُوْقًا مُّوَفَّقًا
لِّلْخَيْرَاتِ ۚ فَاِنَّكَ قُلْتَ وَقَوْلُكَ الْحَقُّ فِيْ
كِتَابِكَ الْمُنَزَّلِ عَلٰى لِسَانِ نَبِيِّكَ الْمُرْسَلِ
يَمْحُوا اللّٰهُ مَا يَشَآءُ وَيُثْبِتُ وَعِنْدَهٗ اُمُّ الْكِتٰبِ ۝
اِلٰهِيْ بِالتَّجَلِّي الْاَعْظَمِ ۚ فِيْ لَيْلَةِ النِّصْفِ مِنْ
شَهْرِ شَعْبَانَ الْمُكَرَّمِ ۚ الَّتِيْ يُفْرَقُ فِيْهَا كُلُّ اَمْرٍ
حَكِيْمٍ وَّيُبْرَمُ ۚ اَنْ تَكْشِفَ عَنَّا مِنَ الْبَلَآءِ وَالْبَلْوَآءِ
مَا نَعْلَمُ وَمَا لَا نَعْلَمُ ۚ وَاَنْتَ بِهٖ اَعْلَمُ ۚ اِنَّكَ اَنْتَ
الْاَعَزُّ الْاَكْرَمُ ۚ وَصَلَّى اللّٰهُ تَعَالٰى عَلٰى سَيِّدِنَا
مُحَمَّدٍ وَّعَلٰى اٰلِهٖ وَاَصْحَابِهٖ وَسَلَّمَ ۚ وَالْحَمْدُ
لِلّٰهِ رَبِّ الْعٰلَمِيْنَ ۝

## नफ़्ल नमाज़ 15 तारीख़

शाबान की 15 तारीख़ को नमाज़े ज़ुहर के बाद चार रकअत नमाज़ दो सलाम के साथ पढ़े, पहली रकअत में सूरए फ़ातिहा के बाद सूरए जिल्ज़ाल एक बार, सूरए इख़्लास दस बार, दूसरी रकअत में सूरए फातिहा के बाद सूरए तकासुर एक बार,

सूरए इख़्लास दस बार, तीसरी रकअत में सूरए फ़ातिहा के बाद सूरए काफ़िरून तीन बार, सूरए इख़्लास दस बार, चौथी रकअत में सूरए फ़ातिहा के बाद आयतल्-कुर्सी तीन बार, सूरए इख़्लास 25 बार पढ़े, इस नमाज़ की बहुत फ़ज़ीलत है, अल्लाह पाक इस नमाज़ के पढ़ने वाले पर क़ियामत के दिन ख़ास नज़रे करम फ़रमाएँगे और इन्शाअल्लाह इस नमाज़ की बरकत से दीन व दुनिया की भलाई हासिल होगी।

रात में क़ुरआन शरीफ़, दुरूद शरीफ़, सलातुत्-तस्बीह और वज़ाइफ़ पढ़ें हज़रत अली (रज़ि०) फ़रमाते हैं कि जो शबे क़दर में नमाज़े इशा के बाद सात बार "इन्ना अन्ज़ल्ना" पढ़े, हर मुसीबत से निजात मिले, हज़ार फ़रिश्ते उसके लिए जन्नत की दुआ करते हैं।

## शबे क़दर की दुआ

اَللّٰھُمَّ اِنَّکَ عَفُوٌّ کَرِیْمٌ تُحِبُّ الْعَفْوَ فَاعْفُ عَنِّیْ
یَا غَفُوْرُ یَا غَفُوْرُ یَا غَفُوْرُ ؕ

## सलातुत्-तस्बीह की फ़ज़ीलत

हदीस शरीफ़ में आया है कि जो यह नमाज़ पढ़ता है उस के अगले, पिछले, खुले, छुपे, पुराने, नए, जान भूझ कर, भूल कर, छोटे, बड़े तमाम गुनाह बख़्शे जाते हैं। यह नमाज़ ज़वाल के बाद ज़ुहर की नमाज़ से पहले अदा करनी चाहिए या दूसरे वक़्त में चाहे हर दिन या हर आठवें दिन या महीने में एक बार या साल में एक बार, नहीं तो तमाम उम्र में कम से कम एक बार ज़ुरूर पढ़े।



## पढ़ने का तरीक़ा

चार रकअत नफ़्ल सलातुत्-तस्बीह की नियत बाँधें, पहले "सुब्हानकल्लाहुम्म" पूरा पढ़े, फिर 15 बार سُبْحَانَ اللّٰهِ وَالْحَمْدُ لِلّٰهِ وَ لَآ اِلٰهَ اِلَّا اللّٰهُ وَاللّٰهُ اَکْبَرُ ؕ पढ़े अगर इसके साथ وَلَا حَوْلَ وَلَا قُوَّةَ اِلَّا بِاللّٰهِ الْعَلِیِّ الْعَظِیْمِ ○ पढ़ें तो ज़्यादा सवाब है फिर "अल्हमदु" और सूरत पढ़ें फिर दस बार रुकूअ में, फिर दस बार रुकूअ से जब खड़े हों, फिर दस बार पहले सजदे में, फिर दस बार जब पहला सजदा करके बैठें, फिर दस बार दूसरे सजदे में, फिर दस बार दूसरा सजदा करने के बाद (दूसरी रकअत के लिए खड़े होने से पहले) पढ़े, इसी तरह चारों रकअतें पढ़ें, यह ध्यान रहे कि शुरू में क़िरअत से पहले 15 बार पढ़नी है, फिर दस-दस बार पढ़नी है।

(मिश्कात, आलमगीरी, शामी)

और बेहतर यह है कि पहली रकअत में सूरए "अल्हाकुमुत्तकासुर" दूसरी में "वल्अस्र" और तीसरी में "कुल्याअय्युहल्-काफ़िरून" चौथी में "कुल्हुवल्लाहु" पढ़ें। (ग़ायतुल अवतार)

अगर किसी को ये सूरतें याद न हों तो कोई और सूरतें पढ़ें।

## वज़ाइफ़

शाबान के महीने में हर दिन हर नमाज़ के बाद इस दुआ को पढ़ना गुनाहों की मग़्फ़िरत के लिए बहुत अफ़ज़ल है:

اَسْتَغْفِرُ اللّٰهَ الْعَظِیْمَ الَّذِیْ لَآ اِلٰهَ اِلَّا ھُوَ الْحَیُّ الْقَیُّوْمُ اِلَیْهِ تَوْبَةُ عَبْدٍ ظَالِمٍ لَا یَمْلِكُ نَفْسَهٗ ضَرًّا وَّلَا نَفْعًا وَّلَا مَوْتًا وَّلَا حَیَاةً وَّلَا نُشُوْرًا ؕ

रसूले अकरम सल्लल्लाहु अ़लैहि व सल्लम इरशाद फ़रमाते हैं कि शाबानुल्-मुअ़ज़्ज़म के महीने में जो कोई तीन हज़ार बार दुरूद शरीफ़ पढ़ कर मुझ को बख्शेगा हश्र के दिन उस की शिफ़ाअ़त करनी मुझ पर वाजिब हो जाएगी।

शाबानुल्-मुअ़ज़्ज़म की 14वीं तारीख़ को नमाज़े असर के बाद सूरज छिपने के वक़्त बा वुज़ू होकर 40 बार यह कलिमात पढ़े:

لَاحَوْلَ وَلَا قُوَّةَ اِلَّا بِاللّٰهِ الْعَلِیِّ الْعَظِیْمِ ،

अल्लाह पाक इस दुआ के पढ़ने वाले के चालीस साल के गुनाह माफ़ फ़रमा देगा।

15वीं रात को सूरए बक़रा का आख़िरी रुकू "आमनर्रसूलु" से "काफ़िरीन" तक 21 बार पढ़ना अमन व सलामती, और जान व माल की हिफ़ाज़त के लिए बहुत अफ़्ज़ल है। 15वीं शब में सूरए यासीन तीन बार पढ़ने से नीचे लिखे हुए फ़ायदे हैं।

रिज़्क़ में बढ़ोतरी, लम्बी उम्र, अचानक आने वाली आफ़तों से हिफ़ाज़त।

शाबान की 15वीं रात में सूरए दुख़ान सात बार पढ़नी बहुत अफ़्ज़ल है। इन्शाअल्लाह तआला परवरदिगारे आलम 70 ज़रूरतें दुनिया की और 70 ज़रूरतें आख़िरत की क़बूल फ़रमाएगा।

## नफ़्ल रोज़ा

**शाबान के महीने की 15वीं तारीख़ के रोज़े की बड़ी फ़ज़ीलत है। जो कोई यह रोज़ा रखेगा अल्लाह तआला उसके पचास साल के गुनाह माफ़ फ़रमाएगा।**



# रमज़ानुल-मुबारक

हज़रत रसूले ख़ुदा सल्लल्लाहु अ़लैहि व सल्लम इरशाद फ़रमाते हैं कि रमज़ान का महीना बहुत ही बरकत और फ़ज़ीलत वाला महीना है और यह सब्र व शुक्र और इबादत का महीना है और इस मुबारक महीने की इबादत का सवाब सत्तर दर्जा अ़ता होता है जो कोई अपने परवरदिगार की इबादत करके उसकी ख़ुशनूदी हासिल करेगा उसका बहुत बड़ा बदला ख़ुदावन्द तआला अ़ता फ़रमाएगा।

## पहली शबे क़दर

हुज़ूर अनवर सरकारे दोआलम सल्लल्लाहु अ़लैहि व सल्लम इरशाद फ़रमाते हैं कि मेरी उम्मत में से जो मर्द या औरत यह तमन्ना करे कि उस की क़ब्र नूर की रौशनी से चमके तो उसे चाहिए कि रमज़ान के महीने की शबे क़दरों में ज़्यादा से ज़्यादा अल्लाह की इबादत करे ताकि इन मुबारक और मुतबर्रक रातों की इबादत से अल्लाह पाक उसके नाम-ए-आमाल से बुराइयाँ मिटा कर नेकियों का सवाब अ़ता फ़रमाए।

शबे क़दर की इबादत सत्तर हज़ार रातों से अफ़्ज़ल है।

21वीं रात में चार रकअ़त नमाज़ दो सलाम के साथ पढ़े, हर रकअ़त में सूरए फ़ातिहा के बाद सूरए क़दर एक-एक बार, सूरए इख़्लास एक-एक बार पढ़े, सलाम के बाद सत्तर बार दुरूदे पाक पढ़े।

इन्शाअल्लाह तआला इस नमाज़ के पढ़ने वाले के हक़ में फ़रिश्ते दुआए मग़फ़िरत करेंगे।

21वीं शब को दो रकअ़त नमाज़ पढ़े, हर रकअ़त में सूरए फ़ातिहा के बाद सूरए क़दर एक-एक बार, सूरए इख़्लास तीन-तीन बार पढ़नी है, सलाम के बाद नमाज़ ख़त्म करके 70 बार इस्तिग़्फ़ार पढ़े।

इन्शाअल्लाह तआ़ला इस नमाज़ और शबे क़दर की बरकत से अल्लाह पाक उस की बख़्शिश फ़रमाएगा।

## दूसरी शबे क़दर

मुबारक महीने की 23वीं रात को चार रकअ़त नमाज़ दो सलाम के साथ पढ़े और हर रकअ़त में सूरए फ़ातिहा के बाद सूरए क़दर एक-एक बार, सूरए इख़्लास तीन-तीन बार पढ़े।

इन्शाअल्लाह तआ़ला गुनाहों की मग़्फ़िरत के लिए यह नमाज़ बहुत अफ़्ज़ल है ।

23वीं शबे क़दर को आठ रकअ़त नमाज़ चार सलाम के साथ पढ़नी है, हर रकअ़त में सूरए फ़ातिहा के बाद सूरए क़दर एक-एक बार, सूरए इख़्लास एक-एक बार पढ़े, सलाम के बाद 70 बार कलिमए तम्जीद पढ़े और अल्लाह तआ़ला से अपने गुनाहों की बख़्शिश चाहे, अल्लाह तआ़ला उसके तमाम गुनाह माफ़ फ़रमा कर इन्शाअल्लाह तआ़ला मग़्फ़िरत फ़रमाएगा।

## तीसरी शबे क़दर

रमज़ान के महीने की 25 तारीख़ की रात को चार रकअ़त नमाज़ दो सलाम के साथ पढ़े, सूरए फ़ातिहा के बाद सूरए क़दर एक-एक बार, सूरए इख़्लास पाँच-पाँच बार हर रकअ़त में पढ़नी है, सलाम के बाद कलिमए तय्यिबा एक सौ बार पढ़ना है,



बारगाहे रब्बुल-इज़्ज़त से इन्शाअल्लाह तआ़ला बेशुमार इबादत का सवाब अ़ता होगा।

25वीं शब को चार रकअ़त नमाज़ दो सलाम के साथ पढ़े, हर रकअ़त में सूरए फ़ातिहा के बाद सूरए क़दर तीन-तीन बार, सूरए इख़्लास तीन बार पढ़े, सलाम के बाद 70 बार इस्तिग़्फ़ार पढ़े, यह नमाज़ गुनाहों की बख़्शिश के लिए बहुत अफ़्ज़ल है।

25वीं शबे क़दर को दो रकअ़त नमाज़ पढ़नी है, हर रकअ़त में सूरए फ़ातिहा के बाद सूरए क़दर एक-एक बार, सूरए इख़्लास 15-15 बार पढ़े, सलाम के बाद 70 बार कलिमए शहादत पढ़ना है।

यह नमाज़ अ़ज़ाबे क़ब्र से निजात के लिए बहुत अफ़्ज़ल है।

## चौथी शबे क़दर

27वीं शबे क़दर को 12 रकअ़त नमाज़ तीन सलाम के साथ पढ़े, हर रकअ़त में सूरए फ़ातिहा के बाद सूरए क़दर एक-एक बार, सूरए इख़्लास 15-15 बार पढ़नी है, सलाम के बाद 70 बार इस्तिग़्फ़ार पढ़े, अल्लाह तआ़ला इस नमाज़ के पढ़ने वाले को नबियों की इबादत का सवाब अ़ता फ़रमाएगा। इन्शाअल्लाहुल अज़ीम

27वीं शब को दो रकअ़त नमाज़ पढ़े, हर रकअ़त में सूरए फ़ातिहा के बाद सूरए क़दर तीन-तीन बार, सूरए इख़्लास 27 बार पढ़ कर गुनाहों की मग़्फ़िरत तलब करे, इन्शाअल्लाह तआ़ला उसके तमाम पिछले गुनाह अल्लाह पाक माफ़ फ़रमाएगा।

27वीं शब को चार रकअ़त नमाज़ दो सलाम के साथ पढ़नी है, हर रकअ़त में सूरए फ़ातिहा के बाद सूरए तकासुर

एक-एक बार, सूरए इख़्लास तीन-तीन बार पढ़े, इस नमाज़ के पढ़ने वाले पर अल्लाह पाक मौत की सख़्ती आसान करेगा। इन्शाअल्लाह तआला उसपर से अज़ाबे क़ब्र भी माफ़ हो जाएगा।

27वीं शब को दो रकअत नमाज़ पढ़े, हर रकअत में सूरए फ़ातिहा के बाद सूरए इख़्लास सात-सात बार, सलाम के बाद 70 बार यह तस्बीहे मुअ़ज़्ज़म पढ़नी है: اَسْتَغْفِرُ اللّٰهَ الْعَظِيْمَ

اَلَّذِىْ لَآ اِلٰهَ اِلَّا هُوَ الْحَىُّ الْقَيُّوْمُ وَاَتُوْبُ اِلَيْهِ

इन्शाअल्लाह तआला इस नमाज़ के पढ़ने वाले अपने मुसल्ले से न उठेंगे कि अल्लाह पाक उसके और उसके माँ-बाप के गुनाह माफ़ फ़रमा कर मग़्फ़िरत फ़रमाएगा और अल्लाह तआला फ़रिश्तों को हुक्म देगा कि इस के लिए जन्नत को संवारो और फ़रमाया कि वह जब तक तमाम बहिश्ती नेअ़मतें अपनी आँख से न देख लेगा उस वक़्त तक मौत न आएगी, मग़्फ़िरत के लिए यह नमाज़ बहुत अफ़्ज़ल है।

27वीं शब को दो रकअत नमाज़ पढ़े, हर रकअत में सूरए फ़ातिहा के बाद सूरए अलम-नश्रह एक-एक बार, सूरए इख़्लास तीन-तीन बार पढ़े, सलाम के बाद 27 बार सूरए क़दर पढ़े, इन्शाअल्लाहुल अज़ीम बेशुमार इबादात के बराबर सवाब के लिए यह नमाज़ बहुत अफ़्ज़ल है।

27वीं शब को चार रकअत नमाज़ पढ़े, हर रकअत में सूरए फ़ातिहा के बाद सूरए क़दर तीन-तीन बार, सूरए इख़्लास 50-50 बार पढ़े, सलाम के बाद सजदे में सर रख कर एक बार यह कलिमात पढ़े:

سُبْحَانَ اللّٰهِ وَالْحَمْدُ لِلّٰهِ وَلَآ اِلٰهَ اِلَّا اللّٰهُ وَاللّٰهُ اَكْبَرُ ۔



उसके बाद जो हाजत दुनियावी हो या दीनी तलब करे, वह इन्शाअल्लाह तआ़ला बारगाहे बारी तआ़ला में क़बूल होगी।

## पाँचवीं शबे क़दर

29वीं रात को चार रकअ़त नमाज़ दो सलाम के साथ पढ़े, हर रकअ़त में सूरए फ़ातिहा के बाद सूरए अल-क़दर एक-एक बार, सूरए इख़्लास तीन-तीन बार पढ़े, सलाम के बाद सूरए अलम-नश्रह 70 बार पढ़े, यह नमाज़ ईमान में इज़ाफ़े के लिए बहुत अफ़्ज़ल है।

इन्शाअल्लाहु तबारक व तआ़ला इस नमाज़ के पढ़ने वाले को दुनिया से कामिल ईमान के साथ उठाया जाएगा।

रमज़ान के महीने की 29वीं रात को चार रकअ़त नमाज़ दो सलाम के साथ पढ़े, हर रकअ़त में सूरए फ़ातिहा के बाद सूरए क़दर एक-एक बार, सूरए इख़्लास पाँच-पाँच बार पढ़े, सलाम के बाद दुरूद शरीफ़ एक सौ बार पढ़े।

इन्शाअल्लाह तआ़ला इस नमाज़ के पढ़ने वाले को दरबारे ख़ुदावन्दी से बख़्शिश और मग़्फ़िरत अ़ता की जाएगी।

## वज़ाइफ़

रमज़ान के महीने की पहली रात को इशा की नमाज़ के बाद एक बार सूरए फ़तह पढ़ना बहुत अफ़्ज़ल है।

रमज़ान के महीने की पहली रात को नमाज़े तहज्जुद के बाद आसमान की तरफ़ मुँह करके 12 बार यह दुआ़ पढ़नी बहुत अफ़्ज़ल है:

لَآ اِلٰهَ اِلَّا اللّٰهُ الْحَقُّ الْقَيُّوْمُ الْقَآئِمُ عَلٰى كُلِّ نَفْسٍ بِمَا كَسَبَتْ ۔

इसके पढ़ने वाले को बेशुमार नेअ़मतें अल्लाह तआ़ला की तरफ़ से अ़ता की जाएँगी।

रमज़ानुल्-मुबारक के महीने में रोज़ाना हर नमाज़ के बाद इस दुआए मग़्फ़िरत को 3 तीन बार पढ़ना बहुत अफ़्ज़ल है:

اَسْتَغْفِرُ اللّٰهَ الْعَظِيْمَ الَّذِىْ لَآ اِلٰهَ اِلَّا هُوَ الْحَىُّ الْقَيُّوْمُ
اِلَيْهِ تَوْبَةُ عَبْدٍ ظَالِمٍ لَّا يَمْلِكُ نَفْسَهٗ ضَرًّا وَّلَا نَفْعًا
وَّلَا مَوْتًا وَّلَا حَيٰوةً وَّلَا نُشُوْرًا

रमज़ान शरीफ़ में हर नमाज़े इशा व तरावीह के बाद हर दिन तीन बार कलिमए तय्यिबा पढ़ने की बहुत फ़ज़ीलत है। पहली बार पढ़ने से गुनाहों की मग़्फ़िरत होगी, दूसरी बार पढ़ने से दोज़ख़ से आज़ाद होगा, तीसरी बार पढ़ने से जन्नत का हक़दार होगा।

रमज़ान के महीने की 21वीं रात को 21 बार सूरए क़दर पढ़ना भी बहुत अफ़्ज़ल है।

23वीं रात को सूरए यासीन एक बार, सूरए रहमान एक बार पढ़नी बहुत अफ़्ज़ल है।

25वीं रात को सात बार सूरए दुख़ान पढ़े, इन्शाअल्लाह तआ़ला अल्लाह पाक इस सूरत के पढ़ने की वजह से क़ब्र के अ़ज़ाब से महफ़ूज़ रखेगा।

25वीं रात को सात बार सूरए फ़तह पढ़ना हर मुराद के पाने के लिए बहुत अफ़्ज़ल है।

27वीं रात को सातों हा० मीम० पढ़े, यह सातों हा० मीम० अ़ज़ाबे क़ब्र से निजात और गुनाहों की मग़्फ़िरत के लिए बहुत अफ़्ज़ल हैं।



27वीं रात को सूरए मुल्क सात बार पढ़नी गुनाहों की मग़्फ़िरत के लिए बहुत फ़ज़ीलत वाली है।

रमज़ानुल्-मुबारक की 29वीं रात को सात बार सूरए वाक़िआ पढ़े इन्शाअल्लाह तआ़ला रोज़ी में इज़ाफ़े के लिए बहुत अफ़्ज़ल है।

रमज़ान के महीने की किसी भी रात में इशा की नमाज़ के बाद सात बार सूरए क़दर पढ़नी बहुत अफ़्ज़ल है। इन्शाअल्लाह तआ़ला इस के पढ़ने से हर मुसीबत से निजात हासिल होगी।

---

# जुमुअ़तुल्-विदाअ़

रमज़ानुल्-मुबारक के आख़िरी जुमे को नमाज़ ज़ुहर के बाद दो रकअ़त नमाज़ पढ़े, पहली रकअ़त में सूरए फ़ातिहा के बाद सूरए ज़िल्ज़ाल एक बार, सूरए इख़्लास दस बार, दूसरी में सूरए फ़ातिहा के बाद सूरए काफ़िरून तीन बार पढ़े, सलाम के बाद दस बार दुरूद शरीफ़ पढ़े। फिर दो रकअ़त नमाज़ पढ़े, पहली रकअ़त में सूरए फ़ातिहा के बाद सूरए तकासुर एक बार, सूरए इख़्लास दस बार, दूसरी रकअ़त में सूरए फ़ातिहा के बाद आयतल कुर्सी तीन बार, सूरए इख़्लास 25 बार, सलाम के बाद दुरूद शरीफ़ दस बार पढ़े।

इस नमाज़ के बेशुमार फ़ज़ाइल हैं और इस नमाज़ के पढ़ने वाले को अल्लाह पाक क़ियामत के दिन बे शुमार इबादात का सवाब अ़ता फ़रमाएगा। इन्शाअल्लाह तआ़ला

# शव्वालुल्-मुकर्रम

सरवरे काइनात सल्लल्लाहु अलैहि व सल्लम फ़रमाते हैं कि शव्वालुल् मुकर्रम बड़ी अज़मत व बड़ाई वाला महीना है और इस महीने की इबादत का बहुत सवाब है।

## नफ़्ल नमाज़

शव्वालुल् मुकर्रम की पहली रात को इशा की नमाज़ के बाद चार रकअत नफ़्ल दो सलाम के साथ पढ़े, हर रकअत में सूरए फ़ातिहा के बाद सूरए इख़्लास 21-21 बार पढ़नी है, इन्शाअल्लाह तआला इस नमाज़ के पढ़ने वाले के लिए अल्लाह पाक जन्नत के दरवाज़े खोल देगा और दोज़ख़ के दरवाज़े बन्द कर देगा।

शव्वाल की पहली रात को इशा की नमाज़ के बाद चार रकअत नमाज़ दो सलाम के साथ पढ़ें, हर रकअत में सूरए फ़ातिहा के बाद सूरए इख़्लास तीन-तीन बार, सूरए फ़लक़ तीन-तीन बार, सूरए नास तीन-तीन बार पढ़े, सलाम के बाद कलिमए तम्जीद 70 बार पढ़ कर अपने गुनाहों से तौबा करे, अल्लाह पाक इस नमाज़ की बरकत से इन्शाअल्लाह तआला उस के गुनाह माफ़ फ़रमा कर उसकी तौबा क़बूल फ़रमाएगा।

## ईदुल्-फ़ितर

शव्वाल की पहली तारीख़ को ज़ुहर की नमाज़ के बाद आठ रकअत नमाज़ चार सलाम के साथ पढ़े, हर रकअत में सूरए फ़ातिहा के बाद सूरए इख़्लास 25-25 बार पढ़नी है। सलाम के



बाद 70 बार सुब्हानल्लाह 70 बार इस्तिग़फ़ार और सत्तर बार यह दुरूद शरीफ़ पढ़ना है:

اَللّٰهُمَّ صَلِّ عَلٰى مُحَمَّدِ نِ النَّبِيِّ الْاُمِّيِّ الْكَرِيْمِ وَعَلٰى اٰلِهٖ وَاَصْحَابِهٖ وَبَارِكْ وَسَلِّمْ

इन्शाअल्लाहुल अज़ीम इस नमाज़ के पढ़ने वाले की अल्लाह पाक सत्तर हाजतें दुनिया की और सत्तर हाजतें आख़िरत की क़बूल फ़रमाएगा और उसके लिए अपनी रहमत के बेशुमार दरवाज़े खोल देगा।

## नफ़्ल रोज़ा

शव्वालुल-मुकर्रम के महीने की दूसरी तारीख़ से छे रोज़े रखने की बड़ी फ़ज़ीलत है, फ़रमाया रसूले अक़दस सल्लल्लाहु अलैहि व सल्लम ने जो शव्वाल के छे रोज़े रखे तो अल्लाह पाक उसे हज़ार रोज़ों का सवाब देगा और उसपर दोज़ख़ की आग हराम कर देगा और उस के नाम-ए-आमाल में बे शुमार नेकियो का सवाब अता करेगा, चाहे ये रोज़े बराबर रखे या दूसरी का रख कर छोड़ दे मगर इसी महीने में तमाम रोज़े पूरे करने होंगे।



# ज़ीक़ादा

हज़रत मुहम्मद सल्लल्लाहु अलैहि व सल्लम फ़रमाते हैं कि ज़ीक़ादा का महीना बहुत बुज़ुर्गी वाला महीना है और इस महीने की इबादत बहुत अफ़ज़ल है।

## नफ़्ल नमाज़

जीक़ादा के महीने की पहली रात को इशा की नमाज़ के बाद चार रकअ़त नमाज़ दो सलाम के साथ पढ़े, हर रकअ़त में सूरए फ़ातिहा के बाद सूरए इख़्लास 23-23 बार पढ़नी है, सलाम के बाद अपने गुनाहों से तौबा करके अल्लाह तआला से मग्फ़िरत तलब करे, इन्शाअल्लाह तआला इस नमाज की बरकत से अल्लाह पाक उसकी बख़्शिश फ़रमाएगा और हश्र के दिन उसका चेहरा सूरज से ज़्यादा रौशन होगा।

जीक़ादा के महीने की हर रात को इशा की नमाज़ के बाद दो रकअ़त नमाज पढ़े, हर रकअत में सूरए फ़ातिहा के बाद सूरए इख़्लास तीन-तीन बार पढ़नी है, इन्शाअल्लाह तआला इस नमाज के पढ़ने वाले को अल्लाह तबारक व तआला की तरफ़ से हर रात उमरे का सवाब मिलेगा।

जीक़ादा के महीने में हर जुमे के बाद चार रकअत नमाज़ दो सलाम के साथ पढ़े, हर रकअ़त में सूरए फ़ातिहा के बाद सूरए इख़्लास 21-21 बार पढ़नी है।

इस नमाज़ के पढ़ने वाले को इन्शाअल्लाह तआला हज व उमरे का सवाब अल्लाह पाक अ़ता फ़रमाएगा।

## नफ़्ल रोज़ा

जीक़ादा के महीने में जो कोई किसी दिन एक रोज़ा रखे, अल्लाह पाक उस को उमरे का सवाब अ़ता फ़रमाएगा।

और

इस महीने में पीर के दिन जो कोई रोज़ा रखे उस को बे शुमार इबादात का सवाब मिलेगा।



# ज़िल्-हिज्जा

हज़रत मुहम्मद मुस्तफ़ा सल्लल्लाहु अलैहि व सल्लम फ़रमाते हैं कि अल्लाह पाक ने ज़िल्-हिज्जा के महीने को बड़ी बुज़ुर्गी और फ़ज़ीलत का महीना फ़रमाया है, आप (सल्ल०) ने फ़रमाया कि "इस महीने के दस दिन बहुत मुतबर्रक हैं और इस की इबादत का सवाब बहुत है, और फ़रमाया कि दस दिन में तीन दिन यौमे तरवियह यानी 8 तारीख़, यौमे अरफ़ा यानी 9 तारीख़, यौमे नहर ज़िल-हिज्जा की 10वीं तारीख़, यह तीन दिन तमाम दिनों से ज़्यादा मुबारक हैं और इसकी इबादत का बेशुमार सवाब भी है।

## नफ़्ल नमाज़

ज़िल्-हिज्जा के महीने की पहली रात को इशा की नमाज़ के बाद चार रकअ़त नमाज़ दो सलाम के साथ पढ़े, हर रकअ़त में सूरए फ़ातिहा के बाद सूरए इख़्लास 25-25 बार पढ़नी है, अल्लाह पाक इस नमाज़ के पढ़ने वाले को बे शुमार नमाज़ों का सवाब अ़ता फ़रमाएगा इन्शाअल्लाह तआ़ला

पहली रात से ले कर 10वीं रात तक हर दिन इशा की नमाज़ के बाद दो रकअ़त नमाज़ पढ़े, हर रकअ़त में सूरए फ़ातिहा के बाद सूरए कौसर तीन-तीन बार, सूरए इख़्लास तीन-तीन बार पढ़नी है, इन्शाअल्लाह तआ़ला इस नमाज की अज़मत की वजह से अल्लाह पाक उसके नाम-ए-आमाल में बेशुमार नेकियाँ अ़ता फ़रमा कर बेशुमार बुराइयाँ मिटा देगा।

ज़िल हिज्जा के महीने की पहली रात से 10वीं रात तक

हर दिन इशा की नमाज़ के बाद दो रकअत नमाज़ पढ़े, पहली रकअत में सूरए फ़ातिहा के बाद आयतल कुर्सी एक बार, सूरए इख़्लास 15 बार, दूसरी रकअत में सूरए फ़ातिहा के बाद सूरए बक़रा का आख़िरी रुकू एक बार, सूरए इख़्लास 15 बार पढ़े, इस नमाज़ के पढ़ने वाले के गुनाह अगर रेत के ज़र्रों के बराबर भी हों तब भी परवरदिगारे आलम अपनी क़ुदरत कामिला से उसके गुनाह मुआफ़ फ़रमा कर इन्शाअल्लाह तआला मग़्फ़िरत फ़रमाएगा।

ज़िल्-हिज्जा की दूसरी रात को इशा की नमाज़ के बाद चार रकअत नमाज़ दो सलाम के साथ पढ़े और हर रकअत में सूरए फ़ातिहा के बाद आयतल कुर्सी तीन बार, सूरए इख़्लास तीन बार, सूरए फ़लक़ तीन बार, सूरए नास तीन बार पढ़नी है।

सलाम के बाद ग्यारह बार दुरूद शरीफ़ पढ़ कर दुआ के लिए हाथ उठा कर नीचे लिखी हुई दुआ पढ़े :

سُبْحَانَ ذِی الْعِزَّةِ وَالْجَبَرُوْتِ سُبْحَانَ ذِی الْقُدْرَةِ وَ
الْمَلَكُوْتِ سُبْحَانَ ذِی الْحَیِّ الَّذِیْ لَا یَمُوْتُ لَآ اِلٰهَ اِلَّا اللّٰهُ
هُوَ یُحْیِ وَیُمِیْتُ وَهُوَ حَیٌّ لَّا یَمُوْتُ سُبْحَانَ اللّٰهِ رَبِّ الْعِبَادِ
وَالْبِلَادِ وَالْحَمْدُ لِلّٰهِ كَثِیْرًا طَیِّبًا مُّبَارَكًا عَلٰی كُلِّ حَالٍ اَللّٰهُ
اَكْبَرُ كَبِیْرًا رَبَّنَا جَلَّ جَلَالُهٗ وَقُدْرَتُهٗ بِكُلِّ مَكَانٍ ط

दुआ के बाद फिर ग्यारह बार दुरूद शरीफ़ पढ़ कर बारगाहे रब्बुल इज़्ज़त में जो भी दुआ मांगे इन्शाअल्लाह तआला कबूल होगी।

ज़िल्-हिज्जा की पहली जुमेरात की रात को दो रकअत नमाज़ पढ़े, हर रकअत में सूरए फ़ातिहा के बाद सूरए कौसर एक



बार, सूरए इख़्लास एक बार पढ़े, सच्चे दिल से इस नमाज़ का पढ़ने वाला अपनी ज़िन्दगी में ही अपना मर्तबा बहिश्त में देख लेगा, इन्शाअल्लाह तआला।

ज़िल्-हिज्जा के पहले जुमे को नमाज़े ज़ुहर के बाद छे रकअत नमाज़ तीन सलाम के साथ पढ़नी है, हर रकअत में सूरए फ़ातिहा के बाद सूरए इख़्लास 15-15 बार पढ़ें फिर सलाम के बाद दस बार नीचे लिखे हुए कलिमात पढ़ें:

لَآ اِلٰهَ اِلَّا اللّٰهُ الْمَلِكُ الْحَقُّ الْمُبِیْنُ ط

अव्वल आख़िर ग्यारह-ग्यारह बार दुरूद पाक पढ़ कर नमाज़ की क़बूलियत और बख़्शिशे गुनाह के लिए ख़ुदा तआला से दुआ मांगें, इन्शाअल्लाह तआला अल्लाह पाक अपनी क़ुदरते कामिला से इस नमाज़ के पढ़ने वाले को उसके गुनाह माफ़ फ़रमा कर बहिश्त में दाखिल फ़रमाएँगे।

## वज़ाइफ़

ज़िल्-हिज्जा की पहली तारीख़ और छठी तारीख़ को नमाज़े फ़जर या ज़ुहर के बाद नीचे लिखे हुए कलिमात 100 बार पढ़ें:

لَآ اِلٰهَ اِلَّا اللّٰهُ وَحْدَهٗ لَا شَرِیْكَ لَهٗ لَهُ الْمُلْكُ وَلَهُ الْحَمْدُ یُحْیِ
وَیُمِیْتُ وَهُوَ حَیٌّ لَّا یَمُوْتُ بِیَدِهِ الْخَیْرُ وَهُوَ عَلٰی كُلِّ شَیْءٍ قَدِیْرٌ ط

ज़िल्-हिज्जा की दूसरी और 7वीं तारीख़ को फ़जर की नमाज़ या ज़ुहर की नमाज़ के बाद नीचे लिखे हुए कलिमात एक सौ बार पढ़ना है:

اَشْهَدُ اَنْ لَّآ اِلٰهَ اِلَّا اللّٰهُ وَحْدَهٗ لَا شَرِیْكَ لَهٗ اِلٰهًا وَّاحِدًا
اَحَدًا صَمَدًا فَرْدًا وِّتْرًا وَّلَمْ یَتَّخِذْ صَاحِبَةً وَّلَا وَلَدًا ط

ज़िल्-हिज्जा की तीसरी और 8वीं तारीख़ को नमाज़े फ़जर या ज़ुहर के बाद नीचे लिखे हुए कलिमात एक सौ बार पढ़ने हैं:

أَشْهَدُ أَنْ لَّا إِلٰهَ إِلَّا اللّٰهُ وَحْدَهٗ لَا شَرِيْكَ لَهٗ أَحَدًا صَمَدًا
لَمْ يَلِدْ وَلَمْ يُوْلَدْ وَلَمْ يَكُنْ لَّهٗ كُفُوًا أَحَدٌ ؕ

ज़िल्-हिज्जा की चौथी और नवीं तारीख़ को नमाज़े फ़जर या ज़ुहर के बाद नीचे लिखे हुए कलिमात एक सौ बार पढ़ने हैं:

أَشْهَدُ أَنْ لَّا إِلٰهَ إِلَّا اللّٰهُ وَحْدَهٗ لَا شَرِيْكَ لَهٗ لَهُ الْمُلْكُ وَلَهُ الْحَمْدُ
يُحْيِيْ وَيُمِيْتُ بِيَدِهِ الْخَيْرُ وَهُوَ عَلٰى كُلِّ شَيْءٍ قَدِيْرٌ ؕ

अशर-ए-ज़िल्-हिज्जा में हर दिन बा वुज़ू हो कर किसी भी वक़्त सूरए फ़जर का पढ़ना बहुत अफ़ज़ल है।

आप (सल्ल०) ने फ़रमाया कि जो कोई इन मुबारक दिनों की अज़्मत को सामने रखते हुए सूरए फ़जर का विर्द करेगा, हक़ तआला हिसाब के दिन उस की मग़्फ़िरत फ़रमाएगा और उसके लिए उस दिन कोई ख़ौफ़ न होगा।

ज़िल्-हिज्जा के दस दिन बराबर ज़्यादा से ज़्यादा सूरए ज़ुहा पढ़ने की बड़ी फ़ज़ीलत है। आप (सल्ल०) इरशाद फ़रमाते हैं कि अल्लाह तआला इस सूरत के पढ़ने वाले को इन्शाअल्लाह तआला दोज़ख़ की आग से निजात अ़ता फ़रमाएगा।

ईदुल-अज़्हा के दिन किसी वक़्त बा वुज़ू होकर क़ुरआने करीम की कम से कम 100 आयात तिलावत करे, अल्लाह पाक उसे बहिश्त की बे शुमार नेअ़मतें इन्शाअल्लाह तआला अ़ता फ़रमाएगा।



## नफ़्ल रोज़ा

ज़िल्-हिज्जा के महीने की पहली तारीख़ से 9 तारीख़ तक के रोज़ों की बड़ी फ़ज़ीलत है और सबसे ज़्यादा 7, 8, 9 तारीख़ के रोज़े रखने के बहुत फ़ज़ाइल हैं, अल्लाह पाक इन रोज़ों का बहुत सवाब अ़ता फ़रमाएगा।



# दिन और रात की नफ़्लें

## नमाज़े शंबह (हफ़्ता)

हफ़्ते की रात को इशा की नमाज़ के बाद 12 रकअ़त नमाज़ छे सलाम के साथ पढ़ें, हर रकअ़त में सूरए फ़ातिहा के बाद क़ुरआने पाक से जो भी सूरत याद हो पढ़ी जा सकती है, इन्शाअल्लाह तआला इस नमाज़ के पढ़ने वाले को अल्लाह पाक अपनी रहमत से उसके गुनाह माफ़ करके मग़्फ़िरत फ़रमाता है और उसको बहिश्त में ऊँचा मक़ाम अ़ता करेगा।

## नमाज़े यक-शंबह (इत्वार)

इत्वार के दिन ज़ुहर की नमाज़ के बाद चार रकअ़त नमाज़ दो सलाम के साथ पढ़े, हर रकअ़त में सूरए फ़ातिहा के बाद सूरए बक़रा का आख़िरी रुकूअ़ आमनर-रसूलु से काफ़िरीन तक एक-एक बार पढ़ें, ख़ुदावन्दे करीम इस नमाज़ के पढ़ने वाले को

हर रकअत के बदले में हज़ार रकअत का सवाब अता करेगा और इन्शाअल्लाह तआला उस की तमाम दुनिया व आख़िरत की दुआएं क़बूल करेगा।

## नमाज़े दोशंबह (पीर)

पीर की रात को इशा की नमाज़ के बाद दो रकअत नमाज़ पढ़े और हर रकअत में सूरए फ़ातिहा के बाद सूरए इख़्लास 15-15 बार पढ़नी है, सलाम के बाद आयतल कुर्सी 15 बार और इस्तिग़फ़ार 15 बार पढ़ें, अल्लाह तआला इस नमाज़ के पढ़ने वाले के तमाम ज़ाहिर व बातिन के गुनाह माफ़ फ़रमा कर इन्शाअल्लाह तआला मग़फ़िरत फ़रमाएगा।

## नमाज़े सह-शंबह (मंगल)

मंगल की रात को इशा की नमाज़ के बाद 12 रकअत नमाज़ छे सलाम के साथ पढ़ें, हर रकअत में सूरए फ़ातिहा के बाद सूरए नस्र पाँच बार पढ़ें, इन्शाअल्लाह तआला इस नमाज़ के पढ़ने वाले को ख़ुदावन्दे करीम मग़फ़िरत फ़रमा कर बहिश्त में आला दर्जे का महल अता फ़रमाएगा।

## नमाज़े चहार शंबह (बुध)

बुध के दिन सुबह दस ग्यारह बजे के बीच या ज़ुहर की नमाज़ के बाद 12 रकअत नमाज़ छे सलाम के साथ पढ़नी है, और हर रकअत में सूरए फ़ातिहा के बाद सूरए इख़्लास तीन बार, सूरए फ़लक़ तीन बार, सूरए नास तीन बार पढ़ें, अल्लाह तबारक व तआला इस नमाज़ के पढ़ने वाले के गुनाह माफ़ फ़रमाकर मग़फ़िरत फ़रमाएगा और इन्शाअल्लाह तआला उस पर से क़ब्र का



अज़ाब हटा दिया जाएगा और क़ियामत के दिन उसे सच्चे लोगों में शामिल किया जाएगा।

## नमाज़े पंज-शंबह (जुमेरात)

जुमेरात की रात को इशा की नमाज़ के बाद दो रकअत नमाज़ पढ़े, हर रकअत में सूरए फ़ातिहा के बाद आयतल कुर्सी पाँच बार, सूरए इख़्लास पाँच बार, सूरए फ़लक़ पाँच बार, सूरए नास पाँच बार पढ़ें, सलाम के बाद इस्तिग़फ़ार 15 बार पढ़नी है।

अल्लाह तबारक व तआला इस नमाज़ के पढ़ने वाले को इन्शाअल्लाह तआला क़ियामत के दिन सिद्दीक़ों और शहीदों के साथ उठाएगा, इस नमाज़ को पढ़ कर अपने माँ-बाप को बख़्शने का बहुत सवाब है।

## नमाज़े जुमा

जुमे के दिन सुबह दस ग्यारह बजे के बीच चार रकअत नमाज़ दो सलाम के साथ पढ़ें, पहली रकअत में सूरए फ़ातिहा के बाद सूरए अअला एक बार, सूरए इख़्लास 15 बार, दूसरी रकअत में सूरए फ़ातिहा के बाद सूरए कौसर एक बार, सूरए इख़्लास 15 बार पढ़े, फिर इसी तरह से दो रकअत और पढ़नी हैं।

अल्लाह तआला इस नमाज़ के पढ़ने वाले की हर दुआ क़बूल फ़रमाएगा और इन्शाअल्लाह तआला उसकी क़ब्र में रौशनी होगी और दोज़ख़ से निजात पाकर बहिश्त में दाख़िल किया जाएगा।



# रसूलुल्लाह सल्लल्लाहु अ़लैहि व सल्लम के फ़रमान

① لَيْسَ الْمُؤْمِنُ الَّذِىْ يَشْبَعُ وَجَارُهُ جَائِعٌ اِلٰى جَنْبِهٖ

"वह शख़्स मोमिन नहीं हो सकता जो खुद पेट भर कर खाए और उस का पड़ोसी भूखा रहे।" (बैहक़ी)

② لَا تَكَلَّمَنَّ بِكَلَامٍ تَعْتَذِرُ مِنْهُ غَدًا

"कोई ऐसी बात न कर जिस के लिए कल तुझे पछताना पड़े।" (मिश्कात शरीफ़)

③ اُعْطُوا الْاَجِيْرَ اَجْرَهٗ قَبْلَ اَنْ يَّجِفَّ عَرَقُهٗ

"मज़दूर की मज़दूरी उसका पसीना सूखने से पहले अदा कर दो।" (इब्ने माजा)

④ اِذَا قُمْتَ فِىْ صَلٰوتِكَ فَصَلِّ صَلٰوةَ مُوَدِّعٍ

"जब तू नमाज़ के लिए खड़ा हो तो यह समझ कर पढ़ कि (तेरी ज़िन्दगी की) यह आख़िरी नमाज़ है।" (मिश्कात शरीफ़)

या

रात को सोने से पहले तू अपने गुनाहों की माफ़ी मांग, हो सकता है कि यह रात तेरी ज़िन्दगी की आख़िरी रात हो। (तालीमुल-क़ुरआन)





फ़जर की नमाज़ के बाद, सूरए यासीन और सूरए फ़जर

ज़ुहर की नमाज़ के बाद, सूरए फ़त्ह

अ़सर की नमाज़ के बाद, सूरए अल-नबा

मग़्रिब की नमाज़ के बाद, सूरए वाक़िअ़ह

इशा की नमाज़ के बाद, सूरए सज्दह और सूरए मुल्क

यह हमारे हुज़ूर सल्लल्लाहु अ़लैहि व सल्लम हर दिन पढ़ कर सोया करते थे।

रोज़ी के लिए सूरए मुज़्ज़म्मिल तीन या सात बार पढ़ें। इन्शाअल्लाह तआ़ला कामयाबी व कामरानी नसीब होगी।



22- मुहर्रम को काबतुल्ला की बुनियाद पड़ी

18- ज़िल्-हिज्जा को कानतुल्लाह तय्यार हुआ

25- ज़ीक़ादा को नुबुव्वत का एलान फ़रमाया

27- रजबुल्-मुरज्जब को मेराज पर तशरीफ़ ले गए

12 रबीउल्-अव्वल को आप (सल्ल०) दुनिया में तशरीफ़ लाए

अगर आप इन तारीख़ों में रोज़ा रखें तो अल्लाह तआ़ला आप को एक रोज़े के बदले में एक हज़ार रोज़ों का सवाब अ़ता फ़रमाएगा।



# दुआइया अश्आर



इलाही ब हक़्के बनी फ़ातिम
कि बर क़ौले ईमाँ कुनी ख़ातिमा

अगर दअ़वतम रद कुनी दर क़बूल
मन व दस्तो दामाने आले रसूल

ज़बाँ पे कलिमा हो सर हो नबी के क़दमों पर
जुमा का दिन हो शबे क़दर में बुला लेना

इलाही ज़िक्र से ग़ाफ़िल न रखना बाद मुर्दन भी
लेहद में भी करें ज़िक्रे इलाही हड्डियाँ मेरी

ख़ुदा के ज़िक्र से क़ायम है यह निज़ामे हयात
ये दिल की धड़कनें हर वक़्त सदा देती हैं

उम्र हो तेरी बसर हम्दे ख़ुदा में माजिद
नाम हो तेरा मुहम्मद सल्ल० के सना ख़्वानों में





# रसूले ख़ुदा (सल्ल०) की प्यारी बातें

1- रास्ती: सच्चाई पर जमे रहो, सच्चाई में निजात है।

2- अमानत्दारी: जिस शख़्स में अमानत्दारी नहीं उसमें ईमान नहीं।

3- पर्हेज़गारी (तक़्वा): ख़ुदा के नज़दीक इज़्ज़त वाला वह है जो सबसे ज़्यादा पर्हेज़गार हो।

4- सादगी: आराम तलबी से बचो, अल्लाह के बन्दे ऐश पसंद नहीं होते।

5- तवक्कुल: अल्लाह ही पर भरोसा करो, लेकिन अपनी कोशिश और मेहनत को न छोड़ो।

6- रहम्-दिली: तुम ज़मीन वालों पर रहम करो, आसमान वाला तुम पर रहम करेगा।

7- एआनत (मदद): अपने भाइयों की मदद करना एक महीने किसी मस्जिद में एतिकाफ़ करने से अफ़्ज़ल है।

8- सुलह: सुलह करना नमाज़ और सदक़े से बेहतर है।

9-अफ़्व व हिल्म: तुम में ज़्यादा ताक़तवर वह है जो ग़ुस्से में अपने अपको क़ाबू में रखे और ताक़त होते हुए बदला लेने से रुका रहे।

10- तलाश: ख़ुदा की तलाश में भटकते फिरने की कोई ज़रूरत नहीं, देखने की नज़र से देखो तो ख़ुदा शहे-रग से ज़्यादा क़रीब है।

11- बुज़ुर्गी: ख़ुदा के बन्दों में वही शख़्स बुज़ुर्ग है जो ख़ुदा को मुहब्बत की नज़र से देखता है।

12- तक़्वियते ईमान: जिस तरह ज़बान बाल से पाक है इसी तरह ईमान को बे ईमानी से पाक रखना चाहिए।



# मुनाजात



अब दुआ के वास्ते ऐ मोमिनो — हाथ अपने सब उठाओ दोस्तो
और पुकारो हम ज़बां हो करके सब — फ़रयाद है फ़रयाद है सुनले ऐ या रब
दर को तेरे छोड़ कर जाएँ कहाँ — तेरे बन्दों का ठिकाना है कहाँ
तू ही ख़ालिक़ तू ही मालिक है ख़ुदा — दूसरा कोई नहीं तेरे सिवा
आग को तू ने बनाया बाग़ था — और ख़लीलुल्लाह को बचवा लिया
राह दरिया में दिया मूसा को है — और बचाया चाह से यूसुफ़ को है
और आदम ने ख़ता जब है किया — फेंका है तू ने ज़मीं पर ऐ ख़ुदा
अपनी बख़्शिश के लिए आदम ने तब — बहुत रोए और पुकारे मेरे रब
पर नहीं बख़्शिश हुई आदम की है — सैकड़ों बर्सों तलक रोया किए
जब मुहम्मद का वसीला है लिया — ऐ ख़ुदा तब तू ने आदम को कहा
तेरी दुआ मक़बूल अब तो हो गई — जोश पर रहमत है आई उस घड़ी
माफ़ अब तेरी ख़ता हम ने किया — देख ऐ आदम तुफ़ैले मुस्तफ़ा सल्ल०
तो आज हम भी सब तेरी दरगाह में — सब मुहम्मद सल्ल० का वसीला लाए हैं
वास्ते अब तू रसूलुल्लाह सल्ल० के — अस्हाबे नबी अहले नबी के वास्ते
बख़्श दे सारे गुनाह जो हम ने किए — रहमत से तेरी और तेरे फ़ज़्ल से
हर बला से और मुसीबत से बचा — रास्ता हम को ख़ुदा सीधा चला
जो कि इस मजलिस में हैं हाज़िर ख़ुदा — उनके पूरा दिल का हो हर मुद्दआ
ख़ुश रहे सब उम्मते ख़ैरुल्-वरा — पूरी हो उम्मीद सब की ऐ ख़ुदा



दे शिफ़ा बीमार को मालिक मेरे — जो सफ़र में हैं ख़ुशी से भेज दे
और बे औलाद को औलाद दे — कर दे घर को उनके रौशन रब मेरे
और रोज़ी दे हमें रिज़्क़े हलाल — मेहरबानी से तेरी ऐ ज़ुल्-जलाल
रोज़ी में ऐसी बरकत सब को दे — मुँह से अपने ही तमामी बस कहे
ज़िन्दगी में तन्दुरुस्ती सब को दे — रात दिन तेरा ज़िक्र लब पर रहे
छोड़ दे तू क़ैदियों को क़ैद से — और ख़ुशी से उनके घर पर भेज दे
कर न तू मुहताज हमको किसी का भी — रख हमें मुहताज तेरे दर का ही
वक़्त जब सकरात का होवे ख़ुदा — लब पर हो कलिमा मुहम्मद मुस्तफ़ा सल्ल०
हश्र में भी हूँ नबी के साथ मैं — हो हमारा हाथ उनके हाथ में
क़ादिरी की यह दुआ है ऐ ख़ुदा — इसको कर मक़बूल बहरे मुस्तफ़ा सल्ल०

हर मुसीबत और हर बला से बचा
और रसूलुल्लाह सल्ल० का जल्वा दिखा



# मुफ़ीद और कार आमद बातें

● ख़ैरात करने से माल बढ़ता है ● एहसान दुश्मन को भी ज़ेर कर देता है ● हक़ीक़त यक़ीन की माँ है ● इनसान का सबसे बड़ा दुश्मन नफ़्स है ● जो ख़ुद अपना सुधार नहीं कर सकता उससे दूसरों का सुधार मुम्किन नहीं ● ख़ामूशी फ़ुज़ूल बातों से बेहतर है ● मुहब्बत के बिना ख़ूबसूरती ज़हर है ● दिल की सफ़ाई सबसे ज़्यादा ख़ूबसूरती है ● जो मुहब्बत आप अपने माँ-बाप से करोगे वही मुहब्बत आप की औलाद आपसे करेगी ● दुनिया एक बैंक है तुम को इस में से वही चीज़ मिलेगी जो तुम ने एकट्ठा की है ● दुनिया में सबसे मुश्किल काम अपना सुधार है और सबसे आसान दूसरों की तन्क़ीद करना है ● अमन चाहते हो तो अपने कान और आँख का इस्तेमाल करो लेकिन ज़बान बन्द रखो ● उम्र के किसी हिस्से में भी औरत को अपनी मरज़ी पर न छोड़ना चाहिए ● बीमारी घोड़े की चाल से आती है और चिंवटी की चाल से जाती है ● आदमी को ख़ुद उसके अलावा कोई दूसरी चीज़ नुक़सान नहीं पहुँचा सकती ● औरत का दिल उसके दिमाग़ पर हुकूमत करता है ● सच बोलने वाला दुश्मन, झूठे दोस्त से अच्छा है ● दूसरों की ग़लतियाँ भूल जाओ लेकिन अपनी एक भी न भूलो ● ज़बान अगर्चे तलवार नहीं लेकिन तलवार से तेज़ है ● जो शख़्स यह चाहता है कि उसकी ज़िन्दगी सुख से गुज़रे वह अपने दिल से लालच निकाल दे।





# अन्मोल बातें

- रिश्वत इन्साफ़ को खा जाती है
- तौबा गुनाह को खा जाती है
- ग़ीबत अमल को खा जाती है
- नेकी बदी को खा जाती है
- ग़ुस्सा अक़्ल को खा जाता है
- झूठ रिज़्क़ को खा जाता है
- सबसे बड़ी बहादुरी बदला न लेना है
- सबसे अच्छी ख़ैरात माफ़ कर देना है
- सबसे अच्छा नशा मख़्लूक़ की ख़िदमत है
- ख़ैरात से माल कम नहीं होता है
- तद्बीर से बढ़ कर कोई अक़्लमन्दी नहीं
- इल्म से बढ़ कर कोई दौलत नहीं
- तकब्बुर इल्म को खा जाता है
- इन्साफ़ ज़ुल्म को खा जाता है
- तवाज़ो से दर्जा बुलन्द होता है
- फ़िक्र उम्र को खा जाती है

# माँ की अज़मत

❑ माँ के बिना घर क़ब्रिस्तान की तरह लगता है।

(औरंग ज़ेब आलमगीर)

❑ सख़्त से सख़्त दिल को माँ की पुरनम आँखों से मोम किया जा सकता है। (अल्लामा इक़बाल)

❑ दुनिया की ख़ूबसूरत चीज़ माँ सिर्फ़ माँ है।

(मुहम्मद अली जौहर)

❑ माँ की मुहब्बत हक़ीक़त की आईना दार है।

(अलताफ़ हुसैन हाली)

❑ माँ की हमदर्दी की उम्मीद रखने के बजाए माँ का हमदर्द होना चाहिए। (अरस्तू)

❑ अगर मुझे मेरी माँ से अलग कर दिया जाए तो मैं पागल हो जाऊँगा। (हकीम लुक़मान)

❑ माँ और फूल में मुझे कोई फ़रक़ नज़र नहीं आता।

(नादिर शाह)



# अच्छी बातें

※ इल्म के साथ अमल और दौलत के साथ शराफ़त न हो तो दोनों बेकार हैं।

※ दौलत, इज़्ज़त के, शौकत हिकमत के, हुकूमत इबादत के, सूरत सीरत के और शुजाअत सखावत के मुक़ाबले में हेच है।

※ मुबारक हैं वे लोग जो अपनी तदबीर उस वक़्त तक भी करते रहते हैं जब ज़माना उनका मज़ाक़ उड़ा रहा होता है।

※ हयात ख़ुद नहीं बनती बनाई जाती है।

※ चिराग़ ख़ुद नहीं जलते जलाए जाते है।

※ दौलत से लड़का ख़रीदा जासकता है, बेटा नहीं।

※ दौलत से ज़ेवरात ख़रीदे जासकते हैं, ख़ूबसूरती नहीं।

※ दौलत से चापलोसी ख़रीदी जासकती है मुहब्बत नहीं।

※ दौलत से किताबें ख़रीद सकते हैं इल्म नहीं।

※ दौलत से नरम नरम बिस्तर ख़रीदे जासकते हैं नींद नहीं।

※ पैसा ज़िन्दगी ले सकता है दे नहीं सकता।



# तस्दीक़ सेहते मत्न

786
92

मैं ने अवराद व वज़ाइफ़ पर मुश्तमिल हर एक क़ुरआनी सूरत और हदीसे नबवी का मुताला किया और इसको ग़लतियों से पाक पाया।

मुहम्मद इक़बाल नईमी



Research & Registration Officer Auqaf
Sind & K.M.C. Karachi.



بسم الله الرحمن الرحيم

# ख़त्मे ख़्वाजगान

चिशती सिलसिले का बहुत अहम और बहुत ख़ास, बा बरकत और मुतबर्रक अमल है।

यह अमल मुक़द्दमात में कामयाबी के लिए, रोज़ी की तंगी दूर करने के लिए, बलाओं को हटाने के लिए और हर जाइज़ मुश्किल को आसान करने के लिए बेहतरीन है।

---

यह अमल अकेले भी पढ़ा जा सकता है और बहुत से लोगों के साथ में बेठ कर भी पढ़ा जा सकता है।

## तरकीब

निहायत एह्तिमाम से जगह को पाक किया जाए, इत्तर और ख़ुशबू भी मोजूद हो, ख़ुशू, ख़ुज़ू के साथ अल्लाह की क़ुदरत पर भरोसा रखते हुए अमल शुरू किया जाए, तादाद जानने के लिए सौ बादाम बीच में रख लें उन पर गिन्ती करते रहें, फिर इस तरह शुरू करें, पहले एक बार अल्हम्दु शरीफ़ और तीन बार क़ुल-हुवल्लाह पढ़ कर हुज़ूर सल्लल्लाहु अलैहि व सल्लम और उन की अवलाद पर और अवलियाए इज़ाम की रूहों को सवाब पहुँचाएं।

| | | |
|---|---|---|
| सूरए फ़ातिहा | ———— | एक बार |
| सूरए अलम्-नशरह | ———— | एक बार |
| दुरूद शरीफ़ | ———— | एक बार |
| क़ुल-हुवल्लाह | ———— | एक बार |
| दुरूद शरीफ़ | ———— | एक बार |

| | | |
|---|---|---|
| सौ बार | اَللّٰھُمَّ يَا مُجِيْبَ الدَّعْوَاتِ | (1) |
| सौ बार | اَللّٰھُمَّ يَا قَاضِىَ الْحَاجَاتِ | (2) |
| सौ बार | اَللّٰھُمَّ يَا كَافِىَ الْمُهِمَّاتِ | (3) |
| सौ बार | اَللّٰھُمَّ يَا دَافِعَ الْبَلِيَّاتِ | (4) |
| सौ बार | اَللّٰھُمَّ يَا رَافِعَ الدَّرَجَاتِ | (5) |
| सौ बार | اَللّٰھُمَّ يَا مُسَبِّبَ الْاَسْبَابِ | (6) |
| सौ बार | اَللّٰھُمَّ يَا شَافِعَ الْاَمْرَاضِ | (7) |
| सौ बार | اَللّٰھُمَّ يَا خَيْرَ الرَّازِقِيْنَ | (8) |
| सौ बार | اَللّٰھُمَّ يَا اَرْحَمَ الرَّاحِمِيْنَ | (9) |
| सौ बार | اَللّٰھُمَّ اٰمِيْنَ ط | (10) |

फिर एक बार सूरए फ़ातिहा, 3 बार क़ुल शरीफ़ पढ़ कर फ़ातिहा पढ़ें और उसका सवाब हुज़ूर नबी-ए-करीम सल्लल्लाहु अ़लैहि व सल्लम की रूह को पहुँचा कर हज़रत सय्यिदिना ग़ौसे पाक (रह०) की रूह को पहुँचा कर हज़रत ख़्वाजा मुईनुद्दीन चिश्ती (रह०) की रूह को पहुँचाएँ और दुआ माँगें। अल्लाह क़बूल फ़रमाए। आमीन



| | |
|---|---|
| हफ़्ता | لَآ اِلٰهَ اِلَّآ اَنْتَ سُبْحٰنَكَ اِنِّىْ كُنْتُ مِنَ الظّٰلِمِيْنَ ۝ |
| इत्वार | لَآ اِلٰهَ اِلَّا اللّٰهُ الْمَلِكُ الْحَقُّ الْمُبِيْنُ |
| पीर | لَآ اِلٰهَ اِلَّا اللّٰهُ عَزِيْزًا جَلِيْلًا يَا عَزِيْزُ يَا جَلِيْلُ |
| मंगल | سُبْحَانَ اللّٰهِ وَالْحَمْدُ لِلّٰهِ وَلَآ اِلٰهَ اِلَّا اللّٰهُ وَاللّٰهُ اَكْبَرُ وَلَا حَوْلَ وَلَا قُوَّةَ اِلَّا بِاللّٰهِ الْعَلِىِّ الْعَظِيْمِ |
| बुध | لَآ اِلٰهَ اِلَّا اللّٰهُ خَالِصًا مُّخْلِصًا |
| जुमेरात | لَآ اِلٰهَ اِلَّا اللّٰهُ خَالِقُ كُلِّ شَىْءٍ وَّهُوَ عَلٰى كُلِّ شَىْءٍ قَدِيْرٌ |
| जुमा | اَللّٰهُمَّ صَلِّ عَلٰى مُحَمَّدِنِ النَّبِىِّ الْاُمِّىِّ وَعَلٰٓى اٰلِهٖ وَبَارِكْ وَسَلِّمْ ط |

(दूसरा नुस्ख़ा) इसे इस्तेमाल करने से नमाज़ न पढ़ने की बमारी जल्द दूर हो जाती है

بِسْمِ اللّٰهِ الرَّحْمٰنِ الرَّحِيْمِ

اَسْتَغْفِرُ اللّٰهَ اَسْتَغْفِرُ اللّٰهَ اَسْتَغْفِرُ اللّٰهَ الْعَظِيْمَ الَّذِىْ لَآ اِلٰهَ اِلَّا هُوَ الْحَىُّ الْقَيُّوْمُ وَاَتُوْبُ اِلَيْهِ مِنْ جَمِيْعِ مَاكَرِهَ اللّٰهُ قَوْلًا وَّفِعْلًا وَّحَاضِرًا وَّنَاظِرًا اَوْضَمِيْرًا ط اَسْتَغْفِرُ اللّٰهَ وَاَتُوْبُ اِلَيْهِ وَمَنْ يَّغْفِرُ الذُّنُوْبَ اِلَّا اللّٰهُ غَفَّارَ الذُّنُوْبِ سَتَّارَ الْعُيُوْبِ مُقَلِّبَ الْقُلُوْبِ ! كَشَّافَ الْكُرُوْبِ ! اَتُوْبُ اِلَيْكَ تَوْبَةَ عَبْدٍ ظَالِمٍ لَّا يَمْلِكُ لِنَفْسِهٖ نَفْعًا وَّلَا ضَرًّا وَّلَا مَوْتًا وَّلَا حَيٰوةً وَّلَا نُشُوْرًا ط اَلتَّوْفِيْقُ مِنَ اللّٰهِ ط اَسْتَغْفِرُ اللّٰهَ عَلَى التَّقْصِيْرِ سُبْحَانَكَ مَا عَبَدْنَاكَ حَقَّ عِبَادَتِكَ ط

| दिनों के नाम | कम से कम सौ सौ बार पढ़ें |
|---|---|
| हफ़्ता | يَا هُوَ يَا اَللّٰهُ يَا خُدَا |
| इत्वार | يَا رَحْمٰنُ يَا رَحِيْمُ |
| पीर | يَا وَاحِدُ يَا اَحَدُ |
| मंगल | يَا صَمَدُ يَا لَطِيْفُ |
| बुध | يَا حَىُّ يَا قَيُّوْمُ |
| जुमेरात | يَا حَنَّانُ يَا مَنَّانُ |
| जुमा | يَا ذَا الْجَلَالِ وَالْاِكْرَامِ |

पहले ग्यारह बार दुरूद शरीफ़ पढ़ें

بِسْمِ اللّٰهِ الرَّحْمٰنِ الرَّحِيْمِ

शुरू करता हूँ अल्लाह के नाम से जो बड़ा मेहरबान निहायत रहम वाला है

يَا مُفَتِّحَ الْاَبْوَابِ وَيَا مُسَبِّبَ الْاَسْبَابِ

और ऐ सबब पैदा करने वाले असबाब के, ऐ खोलने वाले दरवाज़ों के

وَيَا مُقَلِّبَ الْقُلُوْبِ وَ الْاَبْصَارِ

और ऐ फेरने वाले दिलों के और निगाहों के

وَيَا غِيَاثَ الْمُسْتَغِيْثِيْنَ

और ऐ फरयाद सुनने वाले फ़रयाद करने वालों के

وَيَا دَلِيْلَ الْمُتَحَيِّرِيْنَ وَيَا مُفَرِّحَ الْمَحْزُوْنِيْنَ

और ऐ खुशी देने वाले मुसीबत के मारों को और ऐ रास्ता बताने वाले भटके हुओं के

اَغِثْنِىْ اَغِثْنِىْ اَغِثْنِىْ

मेरी फरयाद सुन ले! मेरी फ़रयाद सुन ले! मेरी फरयाद सुन ले!

تَوَكَّلْتُ عَلَيْكَ يَا رَبِّىْ وَفَوَّضْتُ اِلَيْكَ اَمْرِىْ

भरोसा किया मैंने तुझ पर ऐ मेरे पालनहार और सौंप दिया मैंने तुझको अपना काम

يَا رَبُّ يَا رَبُّ يَا رَبُّ

ऐ परवरदिगार! ऐ परवरदिगार! ऐ परवरदिगार!

يَا اَللّٰهُ

ऐ अल्लाह!

يَا بَاسِطُ يَا رَزَّاقُ يَا فَتَّاحُ يَا كَرِيْمُ

ऐ सख़ी! ऐ रहमत के दरवाज़े खोलने वाले! ऐ रोज़ी देने वाले! ऐ खुशी देने वाले!

तमाम परेशानियों के लिए कीमया है।

कोई मुनासिब वक़्त मुक़र्रर करके हर दिन 21 बार पढ़ें ।



# अशआ़रे दुआ़इय्या

करम मांगती हूँ रहम मांगती हूँ
इलाही मैं तुझसे दुआ मांगती हूँ
अता कर तू शाने रहीमी का सदका
दिलादे इलाही करीमी का सदका

न माँगूंगी तुझ से तो माँगूंगी किस से
मैं तेरी हूँ तुझ से दुआ माँगती हूँ
करम मांगती हूँ रहम मांगती हूँ
इलाही मैं तुझसे दुआ मांगती हूँ

इलाही तुझे वास्ता पंजतन का
वह शादाब गुन्चा दिलों के चमन का
इलाही तुझे वास्ता गोसुल वरा का
उन ही के सदके करम माँगती हूँ

तू दामन हमारा मुरादों से भर दे
करम की नज़र से दुआ माँगती हूँ
जो मुफ़लिस है उनको दौलत अता क
जो बीमार है उनको सेहत अता क

करम मांगती हूँ रहम मांगती हूँ
इलाही मैं तुझसे दुआ मांगती हूँ
गरीबों पर रहम कर या इलाही
मरीज़ों की ख़ातिर दुआ माँगती हूँ

इलाही हमें शादो मसरूर रखना
बलाओं से हमको सदा दूर रखना
मुसीबत में सबरो रज़ा माँगती हूँ
हूँ रहमत की तालिब दुआ माँगती हूँ

परेशानियाँ हमको घेरे हुए हैं
परेशानियों की ख़ातिर दुआ माँगती हूँ
करम मांगती हूँ रहम मांगती हूँ
इलाही मैं तुझसे दुआ मांगती हूँ

हुआ है न मायूस तेरा सवाली
फिरा है न कोई तेरे दर से ख़ाली
हम सब जमा हैं यहाँ तेरी ख़ातिर
मैं सब की तरफ से दुआ माँगती हूँ

बहक्के अली व बहक्के पैगम्बर
बहक्के बतूल और शब्बीरो शब्बर
कसम चौदह मासूम की दे के यारब
करम की नज़र से दुआ माँगती हूँ

करम मांगती हूँ रहम मांगती हूँ
इलाही मैं तुझसे दुआ मांगती हूँ

जब कभी घबराके मैंने दुआ की
ख्वाब में सरकार ने मुझ से कहा

काम बिगड़े तेरे सब बन जायेंगे
तेरे सारे मुद्दआ मिल जायेंगे

जब खुदावन्दा है तेरा पासबाँ
ले लिया है उसने तेरा इमतहाँ

इस कदर मग़मूम क्यों होती है तू
शुक्र कर क्या इस कदर रोती है तू

मैं यह बोली ऐ मेरे आली जनाब
मेरी फिक्रों का नहीं है कुछ हिसाब

मुझको सारी उम्र में राहत नहीं
अब बहुत मैं हो गई हूँ अदोहगी

यूं तो दुनिया मिस्ले दोज़ख है हुजूर
बख्श दे रब मेरे सारे अब कुसूर

## पढ़ा करो नमाज़ राहे निजात है

एक रोज मोमिनो! तुम्हें मरना जरूर है
पढ़ते रहो नमाज़ यह कौले हुजूर है

पढ़ते रहो नमाज़ तो चेहरे पे नूर है
पढ़ते नहीं नमाज़ तो अपना कुसूर है

अपने किये की आप सज़ा जल्द पाओगे
सीधे ऐ बेनमाज़ी जहन्नम में जाओगे

जिस रोज के तख्त पे बैठेगा किबरिया
उस वक्त क्या करोगे तुम्हें आयेगी हया

शरमो हया से उस घड़ी सर को झुकाओगे
जन्नत तो क्या मिलेगी जहन्नम में जाओगे

तौबा करो खुदारा नमाज़ें पढ़ा करो
मक्रो फरेब से हर दम बचा करो

मस्जिद खुदा का घर है इबादत से काम है
दुनिया का काम करना तो मुतलक हराम है

पढ़ते हैं नमाज़ जो जमाअत से सर बसर
तैयार कर रहे हैं वे जन्नत में अपना घर

बख्शाएंगे खुदा से उस शाहे बहरो बर
मुस्लिम व बुखारी में लिखी है यह खबर

जो तरक की नमाज़ तो वह नारी हो गया
जिस ने पढ़ी नमाज़ तो वह पाक हो गया

पढ़ते रहो नमाज़ तो यह बेहतर काम है
दीने रसूले पाक का उस से क़याम है

मत खाओ सूद सूद खाना हराम है
[illegible] सुन्नी शाम है

Aur Hindi Urdu Islamic
Book Hasil karne k Liye
Aap Hamara WhatsApp
Group Join kr Sakte
Hai Join Hone k Liye
Join Likhkr Neeche
Diye Huye No. Pr Send
kare

+919967204067